81

# आकाशी कौंसिल का विचार सं. २०४२ वि. (सन् १९८५-८६)

## विश्व की सामाजिक, आर्थिक एवं राजनैतिक स्थिति पर ग्रहजन्य प्रभाव का सर्वेक्षण

★ चैत्र से भाद्रपद (मार्च से अगस्त तक) एवं माघ से चैत्र तक (जन '८६ से मार्च '८६ तक) विश्व के अनेक राष्ट्रों में अघटित ऐतिहासिक घटनाओं का क्रम जारी रहेगा।

★ मध्य एशिया एवं योरुप के देश विश्व में युद्धाग्नि भड़काने की ओर गतिशील, पश्चिमी योरुप में भारी विनाश।

★ परमाणु शस्त्रों की होड़, निरस्त्रीकरण की योजना असफल, विश्व में अशान्ति बढ़ेगी। रुद्रविंशति में कुछ देश विनाश की ओर।

★ भारत का पूर्वोत्तरी क्षेत्र एव दक्षिण-पश्चिम में समुद्रतटवर्ती क्षेत्र दुर्भिक्ष, समुद्री तूफान, बाढ़ आदि प्राकृतिक प्रकोप से प्रभावित।

★ भारत को अनुभवी नेतृत्त्व का संरक्षण, विश्व शान्ति के प्रयासों में भारत की भूमिका प्रशंसनीय, लोक-सभा निर्वाचनों में इंका को बहुमत, विपक्ष में सार्वभौम-नेतृत्व का अभाव।

★ संवत् के आरम्भ से अगस्त तक एवं जन.'८६ से मार्च तक भारत को पड़ोसी देशों के कुटिल इरादों से सावधान। कहीं अकाल, भूकम्प, तूफान से हानि।

★ मुस्लिम राष्ट्रों में कहीं रक्त क्रान्ति, सत्ता परिवर्तन, भूकम्प एवं अन्यविध-प्राकृतिक-प्रकोप से हानि, किंवा युद्धजन्य-विनाश।

★ आगामी पांच वर्षों में भारत के संविधान में अभूतपूर्व संशोधन एवं संवर्धन का योग, भारतीय शासन पद्धति में स्थिरता लाने के लिए प्रभावी कार्यक्रम।

★ भारतीय रक्षा योजनाएं सुदृढ़, भारत आत्मनिर्भरता की दिशा में अग्रेसर।

★ आगामी दशक में भारत विश्व के प्रमुख राष्ट्रों की श्रेणी में, भारत का महान् राष्ट्र के रूप में अभ्युदय।

### पाश्चात्य देशों में भी फलित ज्योतिष की वैज्ञानिका में आस्था

भारतीय जनता त्रिस्कन्ध ज्योतिष के प्रति प्राचीन काल से ही दृढ़ आस्था लिए हुए है और यह आस्था उत्तरोत्तर बलवती एवं शाश्वत होती जा रही है। भारत में काल-विधानशास्त्र (ज्योतिष) के निर्देश के विपरीत आचरण श्रेयस्कर नहीं माना जाता। लेकिन विज्ञान की प्रगति के साथ-साथ फलितशास्त्र की गरिमा से अनभिज्ञ कुछ लोग ज्योतिषशास्त्र को शंका की दृष्टि से भी देखते हैं; उन्हें यह बात सुनिश्चित समझ लेनी चाहिए कि विज्ञान की दृष्टि से अग्रेसर अनेकों पाश्चात्य देश इस बीसवीं शताब्दी के उत्तरार्ध में भौतिक ज्योतिष के अनेक महत्त्वपूर्ण पहलुओं पर शोध करवा रहे हैं, जिनके आधार पर फलितशास्त्र की सत्यता के बारे में ठोस प्रमाण मिले हैं। वैज्ञानिकों के परीक्षणों से वनस्पति आदि पर चन्द्रमा का प्रभाव स्पष्ट अनुभव हुआ है चन्द्र के भ्रमणकाल का स्त्री के ऋतुधर्म से सम्बन्ध स्पष्ट रूप से जातक के गुण कर्म स्वभाव को प्रभावित करता है। स्पष्ट है, कि निकटतम होने से चन्द्रमा का प्रभाव भूस्थित वनस्पति एवं प्राणियों पर अन्य सभी ग्रहों की अपेक्षा अधिक सरलता से जान पाए हैं। सूर्यकलंक चक्रों, चन्द्रमा एवं ज्वार-भाटा सम्बन्धी सिद्धान्तों के परिशीलन तथा ग्रहों की आकर्षण-विकर्षण प्रक्रिया के आधार पर अध्ययन करने से प्राणीशास्त्र, वनस्पतिशास्त्र एवं प्रकृति के प्रत्येक पहलू पर ग्रहों का प्रभाव सत्य सिद्ध हो चुका है। यही कारण है, कि आजकल के वैज्ञानिक-युग में पाश्चात्य एवं पूर्वीय सभी देशों में इस शास्त्र के प्रति आस्था अहर्निश बढ़ती ही जा रही है।

पाश्चात्य देशों में फलित-ज्योतिष पर विश्वास में वृद्धि तथा न्यूनता का समय सापेक्ष-आलेख :—




मिन्नेसोटा विश्वविद्यालय (अमेरिका) ने इस आलेख द्वारा फलितशास्त्र पर विद्वानों की आस्था में वृद्धि एवं ह्रास का परिचय दिया है। आलेख में स्पष्ट है, कि ईसापूर्व कुछ शताब्दियों में अफीकन पैगान धर्म द्वारा फलितशास्त्र का विरोध होने पर भी फलितशास्त्र पर विद्वानों की निष्ठा यथावत् बनी रही। पांचवीं शती में क्रिश्चियन धर्म के विरोध से फलित ज्योतिष पर आस्था में भारी ह्रास हुआ। ज्यों ही शिक्षा का क्षेत्र बढ़ा; १५०० ई. के लगभग फिर से फलितशास्त्र पर निष्ठा में वृद्धि हुई, स्थिति पूर्ववत् बन गई। १७वीं शताब्दी से १९वीं शती तक भारी विरोध न होने पर भी एकमात्र उपेक्षा के कारण लोगों

की आस्था में कुछ कमी आई थी लेकिन आज विज्ञान की प्रगति के साथ ही साथ नए भौतिक विचार एवं नए-नए ज्योतिष सिद्धान्तों के सूत्रपात से पुनः फलितशास्त्र पर जनता की आस्था बढ़ती ही जा रही है और भविष्य में फलितशास्त्र पर हो रहे शोधकार्य से आश्चर्यजनक परिणाम सामने आने वाले हैं—यह आशा है। भारत में तो फलितशास्त्र पर जनता की निष्ठा शाश्वतरूप से बनी रही है, विशेष वृद्धि ह्रास नहीं हुए। आज बीसवीं शताब्दी के अन्तिम चरण में भी भारत में पाश्चात्य देशों की भांति फलित ज्योतिष पर लोगों की आस्था अहर्निश बढ़ती ही जा रही है।

ज्योतिषशास्त्र के सत्य सिद्धान्तों का पालन करता हुआ आपका लोकप्रिय यह पंचाङ्ग प्रतिवर्ष घटित होने वाली सामाजिक, राजनैतिक, आर्थिक एवं प्राकृतिक उलटफेर तथा अन्यविध घटनाओं को लेकर ५८ वर्षों से निरन्तर आपके समक्ष उपस्थित होता आ रहा है। फलितशास्त्र एवं सिद्धान्त ज्योतिष पर निष्ठावान् प्रत्येक व्यक्ति इस पंचांग में आकाशीय ग्रहगतिजन्य आकर्षण-विकर्षण युति-प्रतियुति के आधार पर की गई अव्यभिचरित-भविष्यवाणियों से एवं शोधपूर्ण लेखों से प्रभावित हुए बिना नहीं रहा है। हमें प्राप्त असंख्य पत्र इसका प्रमाण हैं। सर्वसाधारण व्यक्ति से लेकर भारतरत्न श्री जवाहर लाल नेहरू जी जैसे महान् ऐतिहासिक महापुरुषों की अभिरुचि के कारण तथा भारत एवं विदेश के विद्वद्वर्ग एवं सर्वोच्च धर्माचार्यों के आशीर्वाद के रूप में जो श्रेय सम्मान इस पंचांग को उपलब्ध हुआ है, वह हम सभी पंचांग प्रेमियों के लिए गौरव का विषय है, भारत के सभी विद्वानों का एवं धर्माचार्यों का आशीर्वाद (जो कि पंचांग की स्तुति के रूप में हमें उपलब्ध होता आ रहा है) हमारे लिए भारी उपलब्धि है; ईश्वर से प्रार्थना है कि भविष्य में भी विद्वानों-धर्माचार्यों का वरदहाथ शाश्वत बना रहे।

सं. २०४२ की ग्रहस्थिति पर विचार करने से पहले हम गतवर्षों की भविष्यवाणियों की सफलता की संक्षिप्त चर्चा कर देना उचित समझते हैं :—

भारत के स्वतन्त्र होने की घोषणा, श्री महात्मा गांधी एवं श्री नेहरू के निधन की भविष्यवाणी, रूस के बुल्गानिन-ख्रुश्चेव के अपदस्थ होने की भविष्यवाणी, चीन में चाऊ माऊ युगान्त घोषणा, श्री रीगन की सफलता, पाक के विभाजन की भविष्यवाणी एवं समयानुसार सत्ता परिवर्तन की घोषणा, कांग्रेस का विभाजन, जनतापार्टी की विजय एवं पतन की आश्चर्यजनक भविष्यवाणी तथा पुनः श्रीमती गान्धी के नेतृत्त्व की घोषणा, ईरान-ईराक युद्ध एवं ऐतिहासिक-भूकम्पों की भविष्यवाणी इसके अतिरिक्त भारत एवं अन्य देशों में घटित होने वाली असंख्य सफल भविष्य वाणियां करने का गौरव आपके इस पञ्चाङ्ग को प्राप्त हो चुका है। स्थानाभाव के कारण यद्यपि सभी भविष्यवाणियों को यहां अंकित करना संभव नहीं; पुनरपि नमूने के तौर पर कुछ एक आश्चर्यचकित कर देने वाली भविष्यवाणियां सं. २०४१ वि. के पंचांग से यहां अंकित कर देना उचित समझते हैं :—

(१) सं. २०४१ में पृष्ठ ३७, कालम २ में 'भारत और भारत सरकार' शीर्षक के अन्तर्गत की गई भविष्यवाणी की सफलता फलित ज्योतिष की सत्यता का ज्वलन्त उदाहरण है :—

"३७वें वर्ष की ग्रहस्थिति के अनुसार अगस्त से पूर्व का समय भारत के लिए अग्नि परीक्षा का है। ५ अगस्त तक भारत के समक्ष राजनैतिक उलझनें विषमरूपेण चिन्तनीय होंगी। संवत् के आरम्भ से अगस्त तक की अवधि में प्रान्तीय-साम्प्रदायिकता का उन्माद भी विकट रूप धारण करेगा। प्रान्तीय समस्याओं को सफलता पूर्वक सुलझाने में शासन को विलम्ब सा मालूम देगा। कुछ प्रान्तों में कलह से अधुरता एवं अराजकता का सा वातावरण बन सकता है। अतः इस अवधि में राष्ट्रनायकों को विवेक पूर्ण सन्तुलन प्रज्ञा से काम लेना होगा। विशेषतः १९ जून तक के समय में भारत को अपने सैन्यबल को सीमा प्रान्तों पर सबल बनाना पड़ेगा। कहीं किसी पड़ोसी देश की कुनीति से सीमा प्रान्तों पर शान्ति भंग होने का योग है। ३७वें वर्ष में काल सर्पयोग भारत के शासकों के लिए अग्नि परीक्षा का है। अतः इस अवधि में थोड़ी भूल भी हानिकारक होगी।"

गत वर्ष की इस उल्लिखित भविष्यवाणी की सत्यता से समस्त विश्व परिचित है। सीमा प्रान्त पंजाब में साम्प्रदायिक हत्याओं से अराजकता रही, अन्ततः सैन्यबल का सहारा लेना पड़ा, शासकों के लिए पंजाब की घटना से बड़ा अग्नि परीक्षा का अवसर कोई नहीं कहा जा सकता।

(२) संवत् २०४१ में भारतीय गणतन्त्र कुण्डली पर विचार करते हुए पृ. ३८ पर स्पष्ट लिखा गया था—

"देश के सर्वोच्च नेता के लिए अग्नि परीक्षा का समय है; देश की आन्तरिक समस्याएं इस तरह पेचीदा बनेंगी कि उन्हें सहज में सुलझाना संभव न होगा।"

सभी सर्वोच्च नेताओं के समक्ष महाराष्ट्र, आन्ध्र, पंजाब आदि प्रान्तीय समस्याएं प्रश्नचिन्ह थीं; वस्तुतः यह अग्नि परीक्षा का समय था, जिसे हमारा कुशल नेतृत्त्व अभी सुलझाने में लगा है।

(३) पृष्ठ ३८ पर 'भारत की जलवायु और वर्षा' शीर्षक के अन्दर लिखा था—

"वर्षा ऋतु में शनि-मंगल का योग ५ अगस्त तक रहता है। यह स्थिति भारत के अनेक प्रान्तों में कहीं भयंकर सूखा या कहीं भयंकर वर्षा से बाढ़ आदि का संकेत देती है।"

इस भविष्यवाणी की सत्यता समाचार पत्रों से स्पष्ट हो गई थी दक्षिण भारत के अनेक प्रान्तों में भयंकर वर्षा से जन-धन की असह्य क्षति हुई है। उत्तर भारत के कुछ प्रान्तों में अनेकत्र सूखा से कुछ क्षेत्र अकाल ग्रस्त भी घोषित करने पड़े हैं।

(४) भारत के प्रमुख प्रान्तों की चर्चा करते हुए 'पंजाब' शीर्ष के अन्दर पृ. ३८ पर लिखा था—

"जब तक शनि वृश्चिक राशि में प्रवेश नहीं करता, तब तक यहां की स्थिति चिन्तनीय रहेगी। शासन को यहां शान्ति स्थापना करने के लिए यहां के विशिष्ट व्यक्तियों का विश्वास प्राप्त करना होगा। अन्यथा केन्द्र से वैमत्य बना रहेगा, स्थिति और विषम बन सकती है। अगस्त तक का समय तथा दिसम्बर-जनवरी तक का समय केन्द्र के लिए चिन्तनीय है।"

इस भविष्यवाणी की सत्यता अक्षरशः सत्य सिद्ध हो रही है।

(५) काशमीर में सत्ता परिवर्तन की भविष्यवाणी इस प्रकार की गई थी—

"सत्तारूढ़ पार्टी के अन्दरूनी मामले उलझेंगे, प्रधान नेता उलझन में पड़ेंगे। मन्त्रिमण्डल में परिवर्तन होगा।

(६) 'रूस' शीर्षक के अन्तर्गत भारत-रूस सहयोग से अन्तरिक्ष में भारतीय मानव की अन्तरिक्ष यात्रा का संकेत इस तरह लिखा था—

"सन् १९८४ में अन्तरिक्ष यात्रा में (रूस) भारत की सहायता करेगा।"

इस अन्तरिक्ष यात्रा से भारत को जो गौरव मिला है वह ऐतिहासिक है।

(७) 'उत्तर प्रदेश' शीर्षक के अन्तर्गत वहां के मन्त्रिमंडल में नाटकीय परिवर्तन की भविष्यवाणी इन शब्दों में की थी—

"वहां के मन्त्रिमण्डल में अचानक कुछ आवश्यक परिवर्तन होंगे।"

तदनुसार श्री तिवारी जी का कुशल नेतृत्व उ. प्र. को प्राप्त हुआ।

पाठकों! सम्पूर्ण भविष्यवाणियों की सफलता को अंकित करना तो स्थानाभाव के कारण यहां सम्भव नहीं। इन सफल भविष्यवाणियों का श्रेय हमारे सम्पूर्ण विद्वान् पाठकों एवं उस जगन्नियन्ता प्रभु को ही है जो ग्रह गति के आधार पर कुछ लिखने को प्रेरित कर देता है।

## सं. २०४२ की ग्रह स्थिति का विश्व पर प्रभाव

इस वर्ष ग्रह परिषद् के निर्वाचन में प्रधान पद दैत्य-गुरु शुक्र को एवं मन्त्री का पद युद्ध-प्रिय मंगल को प्राप्त हुआ है। ग्रह परिषद् के चुनाव में कुल आठ स्थान क्रूर ग्रहों को तथा दो स्थान शुभ ग्रहों को प्राप्त हुए हैं। पद विभाजन में चार पदों पर शुक्र का पूर्णाधिकार है तथा दो पद मंगल के अधीन हैं।

इस प्रकार पद विभाजन को देखने पर यह निर्विवाद स्पष्ट हो जाता है, कि पद विभाजन में ग्रह स्थितिजन्य सन्तुलन नहीं है; सौम्यग्रहों का प्रभाव नगण्य रहेगा। पाठक नोट कर लें कि यह वर्ष विश्व के पश्चिमी राष्ट्रों एवं पश्चिमी प्रान्तों के लिए अग्नि परीक्षा का सिद्ध होगा। विश्व में तनाव बढ़ेगा। नई समस्याएं नए झगड़ों को जन्म देंगी। अन्तर्राष्ट्रीय बाजार में हथियार खरीदने की दौड़ लगी रहेगी; विश्व परमाणु युद्ध की ओर सरकता जाएगा। दक्षिण, दक्षिण-पूर्व और मध्य एशिया के देशों में दो बड़ी शक्तियों के बीच अपना प्रभाव क्षेत्र बढ़ाने की होड़ लग जाएगी, जिसका दुःखद परिणाम संवत् २०५५ से सं. २०५६ के मध्य स्पष्ट देखा जा सकेगा। इस समयावधि में गुरु-शनि-मंगल का योग विश्व में विनाश की स्थिति पैदा करेगा; बड़े-बड़े राष्ट्रों का मान मर्दन का समय है। इससे पूर्व विश्व युद्ध की कोई संभावना नहीं बनती। इस समय भारत सर्वोच्च राष्ट्र के रूप में विश्व का पथ दर्शक बनेगा।

इस वर्ष की ग्रह स्थिति के अनुसार ईरान-ईराक युद्ध से मध्य और पूर्वी एशिया का क्षेत्र तनाव ग्रस्त रहेगा; अमेरिका आदि महाशक्तियों की महत्त्वाकांक्षा विश्व को विनाश के कगार पर ले जाएगी।

संवत् के प्रारम्भ में ही चल रहा राहु-मंगल का राशि सम्बन्ध कहीं दुर्भिक्ष की स्थिति को जन्म देगा। अप्रैल से मई तक वक्री शनि एवं मंगल का समसप्तक दृष्टि सम्बन्ध मुस्लिम-राष्ट्रों में भयंकर-युद्धमय वातावरण को जन्म देने वाला है, कुछ राष्ट्रों के मंत्रिमंडलों में आश्चर्यजनक उलटफेर किंवा परिवर्तन इस संवत् में दिखाई देंगे।

इस वर्ष विश्व में बढ़ रही परमाणुशस्त्रों की होड़ के प्रतिरोध के लिए उठाए जाने वाले पग असफल रहेंगे। परमाणु-परीक्षणों से नई भयानक घातक बीमारियों का जन्म होगा, जिससे कुछ देश महामारी की चपेट में आ जाएंगे। ३१ मई को शनि तुला राशि में आकर केतु के साथ सम्बन्ध करेगा, शनि वक्री है। यह ग्रहस्थिति सितम्बर मध्य तक चलेगी। इस अवधि में पश्चिमी देशों में भयानक-विस्फोट किंवा भयंकर अग्निकाण्ड की घटनाएं सामने आएंगी। विश्व मंहगाई की चपेट में आ जाएगा। जनजीवनोपयोगी वस्तुओं के मूल्यों में अप्रत्याशित वृद्धि से साधारणवर्ग में असन्तोष भड़केगा जिससे कुछ देशों की राजनीति भी प्रभावित होगी। मई से सितम्बर तक के समय में विश्व के कुछ देशों में समुद्री तूफान, कहीं बर्फानी तूफान, यान दुर्घटना, अग्निकाण्ड वा महामारी से भीषण जनधन हानि होगी। सितम्बर तक किसी विशिष्ट व्यक्ति के निधन से शोक व्याप्त होगा। इसी बीच तुला राशि के वक्री शनि का मंगल के साथ अगस्त तक रहने वाला दृष्टि सम्बन्ध एवं मंगलवारी कर्क संक्रान्ति का होना कहीं गृहयुद्ध की चिंगारी को जन्म देगा। किसी देश विशेष की राज्यसत्ता में परिवर्तन का योग है।

इस वर्ष 'श्रावण अधिकमास' है, अतः कहीं दुर्भिक्ष, तथा शान्ति-सुरक्षा को व्यवस्थित करने के लिए शासकों को कठोर पग उठाने पड़ेंगे।

श्रावणद्वये तु दुर्भिक्षं स्वल्पवृष्टिर्महद्भयम्।
पापबुद्धिरता लोकाः राजानः क्रूरशासनाः॥

अक्तूबर में शनि अनुराधा नक्षत्र में आकर संवत् के अन्त तक अनुराधा नक्षत्र में ही रहेगा। पश्चिमी देशों में पनप रही युद्धाग्नि की ज्वाला को तीव्र होगी—"अनुराधायां गतः सौरिः ज्येष्ठायां परिवर्तते। पश्चिमे दारुणो घोरः संहारस्तत्र जायते।" इस अवधि में बन रहा खप्पर योग, एवं २२ जनवरी १९८६ ई. से १६ मार्च तक शनि-मंगल का योग विश्व में अघटित-घटनाओं को जन्म देगा। विश्व का कोई विशेष-राजनीतिज्ञ कालकवलित होगा। कहीं गृहयुद्ध, कहीं रक्तक्रान्ति से सत्ता परिवर्तन का योग है। ऐतिहासिक घटनाएं इस समय होंगी। जनवरी'८६ से मार्च तक प्राकृतिक प्रकोप, बर्फानी तूफान, अनावर्षण, यानदुर्घटना आदि में भी विशेष जनधन हानि का योग बनता है। इस अवधि में सीमा के अतिक्रमण से दो देश युद्धक्षेत्र में उतर सकते हैं—ईश्वर राष्ट्रनायकों को सद्बुद्धि दे। शान्त्यर्थ शतचण्डी का विधान श्रेयस्कर रहेगा। यह कहना अतिशयोक्तिपूर्ण नहीं, कि यह संवत् विश्व के लिए विशेष कष्टप्रद एवं ऐतिहासिक घटनापूर्ण रहेगा।

## विश्व में भयरोगोपद्रव कारक ग्रहस्थिति

संवत् के आरम्भ से मई तक की ग्रहस्थिति विश्व के समक्ष नानाविध ऐतिहासिक घटनाओं को जन्म देने वाली है। इस अवधि में राहु-मंगल का राशि-सम्बन्ध एवं आगे शनि-मंगल का दृष्टि सम्बन्ध कहीं चक्रवात, तूफान, भूकम्प, भयंकर अग्निकाण्ड व आन्तरिक क्रान्ति किंवा पड़ौसी देश से उलझने से जनधन हानि की सूचना देता है। इस अवधि में अग्निकाण्ड एवं यानदुर्घटनाओं में विशेष जनधन हानि होगी।

३१ मई से तुला राशि का शनि-केतु के साथ दृष्टि सम्बन्ध करेगा, सितम्बर मध्य तक शनि-केतु का सम्बन्ध कारखानेदार, धनिक वर्ग एवं कृषक वर्ग के लिए चिन्ता का कारण बनेगा। घेराव, हड़ताल, आगजनी की घटनाओं से भारी नुकसान होगा। वर्षा की कमी से मंहगाई उच्चशिखर पर पहुंच जाएगी; जिससे साधारणवर्ग में शासन के प्रति आक्रोश बढ़ेगा, विश्व के बाजारों में रिकार्डतोड़ तेजी से आश्चर्य होगा, कई देशों की मुद्रा का अवमूल्यन होगा विश्व बैंक से कर्जा अधिक देश लेंगे। इस अवधि में कुछ देशों में प्राकृतिक प्रकोप किंवा राजनैतिक विप्लव से अशान्ति बढ़ेगी। हथियारों की होड़ तथा अन्तर्राष्ट्रीय तनाव बढ़ने से तथा परमाणु शक्ति सम्पन्न देशों के बीच ठोस क्रियात्मक बातचीत न होने से भविष्य में परमाणु युद्ध का खतरा बढ़ जाएगा, जिससे सम्पूर्ण विश्व चिन्तित होगा। मई से ग्रहों के अतिचार आदि का विचार करने से पर्यन्त तक किसी राजनैतिक व्यक्ति के देहावसान, किंवा पदत्याग का संकेत देता है। ३१ अगस्त तक शनि-मंगल का

दृष्टि सम्बन्ध विश्व में युद्ध विभीषिका को जन्म देगा। कुछ देश परस्पर सीमा प्रान्तों का अतिक्रमण करके शान्ति भंग करेंगे। किसी मुस्लिम देश के कट्टर शासक का पद रिक्त होगा।

२१ अक्तूबर को अनुराधा-नक्षत्र का शनि पश्चिमी देशों में कहीं भंयकर-संग्राम की सूचना देता है। इस वर्ष वर्षा की कमी एवं कहीं भयंकर बाढ़ से प्रलय का दृश्य उपस्थित होगा। जैसाकि हम पहले भी लिखते रहे है कि विश्वमहायुद्ध की संभावना अभी बहुत दूर है, जनता इस विषय में भयभीत न हो, सन् १९९९ से पूर्व अणुयुद्ध की संभावना नहीं। छोटे-मोटे जंग तो कुछ देशों की पारस्परिक कुनीति के परिणामस्वरूप संभव है। ईश्वर समृद्ध देशों के शासकों को सद्‌बुद्धि दे, ताकि मनुष्य जीवन की रक्षा हो सके।

**यूरोप के देश**—युरोपीय देशों की ग्रहस्थिति के अनुसार सारे ग्रह कुण्डली में बांई तरफ ही आ गए हैं। यूरोप के कुछ शक्ति सम्पन्न देशों में पारस्परिक तनाव से विश्व की राजनीति चिन्ता में पड़ जाएगी। तृतीय भावस्थ शनि-केतु-यूरेनस युरोप के देशों को आधुनीकरण की ओर बढ़ने को प्रेरित करेंगे। यूरोपीय देशों में मंहगाई बढेगी। कुछ देशों में आन्तरिक असन्तोष बढ़ेगा। कहीं आन्तरिक क्रान्ति से स्वतन्त्रता को बल मिलेगा। कहीं आवासित समस्या विकट रूप धारण करेगी। अगस्त के अन्त तक शनि-केतु का सम्बन्ध एवं ३१ अगस्त तक शनि-मंगल का सम्बन्ध कहीं भंयकर



प्राकृतिक प्रकोप से वा पारस्परिक संघर्ष से जनधन हानि का सूचक है। यूरोप के कुछ देशों में प्रधानपद रिक्त होगा। कहीं शोक समाचार से क्षोभ का वातावरण बने। अर्जेण्टाइना, रोडेशिया, आयरलैण्ड आदि में शासन के विरुद्ध बगावत से अशान्ति का वातावरण पैदा होगा। औद्योगिक संकट बढ़ेगा, असन्तुष्ट तत्त्व जोर पकड़ेंगे। ब्रिटेन में राजनैतिक-गतिविधि में गतिरोध, शनि-मंगल का योग अशान्तिप्रद रहेगा। स्वीडन, जापान, इजराइल, फ्रांस, इटली आदि देश परमाणु संयन्त्र उद्योग में प्रगति करेंगे।

पश्चिमी एशिया में प्रभाव क्षेत्र बढ़ाने वाली महाशक्तियों की होड़ लगेगी। अर्जेंटाइना, न्यूजीलैण्ड, डैन्मार्क, इंडोनेशिया, कांगों, टांगानिका, ब्राजील, ब्रिटेन एवं द. अफ्रीका आदि में अशान्ति का वातावरण बनेगा। क्यूबा, इथोपिया, जिम्बाबे, रोडेशिया, कम्पूचिया, चीन, ताइवान, इण्डोनेशिया, आयरलैण्ड आदि में विवाद के कारण बनेंगे, अन्दरूनी झगड़े बढ़ेंगे।

**मुस्लिम राष्ट्रों की कुण्डली**—मुस्लिम राष्ट्रों की कुण्डली में सारे ग्रह एक ही दिशा में आ गए हैं। कुण्डली में सभी ग्रह ७, ८, ९, १० भावों में एकत्रित हैं। अगस्त के अन्त तक की गोचरस्थ ग्रहस्थिति के आधार पर यह स्पष्ट मालूम देता है, कि यह वर्ष बंगलादेश, पाकिस्तान, अफगानिस्तान, पश्चिमी बेरुत, फिलस्तीन, सीरिया में घोर अशान्ति रहेगी। कहीं सत्ता संघर्ष, कहीं आन्तरिक रक्तक्रान्ति, कहीं शासित-शासक में विरोध विकट रूप धारण करेगा। सीरिया और इजराइल में टकराव समाप्त न होगा। लेबनान में अरब गणराज्य



कायम करने का स्वप्न पूरा न होगा। लेबनान, बेरुत, इजराइल का मामला और उलझनपूर्ण होगा। इन देशों में राजनीतिक हत्याकाण्ड अधिक होंगे। ३१ अगस्त तक का समय पावन राष्ट्रों के लिए ऐतिहासिक घटनाओं वाला होगा।

फरवरी मास के लगभग आकाश में धूम्रकेतु का उदय होगा। यह धूम्रकेतु मुस्लिम देशों के शासकों के लिए नेष्टफलप्रद सिद्ध होगा। नोट—करें कि २२ जनवरी '८६ से १६ मार्च तक का समय मुस्लिम देशों के लिए अकल्पित घटनाओं वाला रहेगा। पाक, आदि में सत्ता का हस्तान्तरण किंवा प्रधान नेता का पद रिक्त होगा। ईरान के प्रधानशासक का युगान्त भी इसी वर्ष हो जाए तो कोई आश्चर्य नहीं।

## भारत और भारत सरकार

स्वतन्त्र भारत का ३९वां वर्ष लग्न



(१५ अगस्त १९८५)

भारतीय गणतन्त्र का ३६वां वर्ष लग्न



देहली लग्नानुसार (इष्ट ६।४०)

इससे पहिले कि हम भारत के ३९वें वर्ष की कुण्डली का परिशीलन करें हमें ३८वें वर्षलग्न पर ध्यान देना होगा। १५ अगस्त १९८४ से १४ अगस्त १९८५ ई. तक की ग्रहगति का अध्ययन ३८वें वर्ष की कुण्डली से ही संभव है।

३८वें वर्ष की ग्रहस्थिति के अनुसार उच्च शनि एवं वेंकटेश लग्न में है, लग्नस्थ शनि की सप्तम (विदेश नीति से सम्बन्धित) भाव पर नीच दृष्टि है। सप्तम भाव शत्रु देशों से भी सम्बन्ध रखता है, अतः भारत की विदेश नीति में आश्चर्यजनक परिवर्तन संभव है। वर्ष कुण्डली में अष्टम भाव में स्थित राहु पर मंगल की सप्तम दृष्टि गुप्तशत्रु से भयकारक है लेकिन कुण्डली में नवमेश-दशमेश के विचार से यह बात स्पष्ट हो जाती है; कि भारत की प्रतिष्ठा उत्तरोत्तर बढ़ेगी, शत्रु देश की कुचाल विफल होगी, भारत की सेना का मनोबल प्रबल रहेगा, विजयश्री सदा भारत के साथ रहेगी। नई प्रगतिप्रद योजनाएं बनेंगी, एवं सफलता भी मिलेगी।

गोचरस्थ ग्रहगति के अनुसार वर्षारम्भ से ही राहु और मंगल का राशि सम्बन्ध तत्पश्चात् अप्रैल से मई तक शनि-मंगल का समसप्तक भारत के राजनीतिज्ञों के समक्ष विषम समस्याओं को जन्म देगा। भारतीय राजनीति में विशेष परिवर्तन एवं संशोधन का योग है। राजनीतिज्ञों को जनता का विश्वास पाने में कठिनाई आएगी। इस अवधि से

पूर्व निर्वाचन होने पर भारी बहुमत प्राप्त करने में सत्तारूढ़ पार्टी को भारी कठिनाई का सामना करना पड़ेगा। दक्षिण में इंका को भले ही बहुमत न मिले लेकिन निर्वाचन का सामूहिक दृष्टि से मूल्यांकन होने पर इंका पुनः सत्ता में आजाएगी, विरोधी दलों के संयुक्त-घोषणापत्र अभी इंका को अपदस्थ कर पूर्णरूपेण सत्ता पा लेने में सशक्त नहीं ऐसा ग्रहस्थिति से ज्ञात होता है।

३१ मई से शनि तुला में आकर केतु के साथ राशि सम्बन्ध करेगा; शनि-केतु का यह राशि सम्बन्ध १६ सितम्बर तक चलेगा। मई से सितम्बर तक की अवधि में १५ जुलाई से ३१ अगस्त तक शनि-मंगल का दृष्टि सम्बन्ध भारत के लिए अग्निपरीक्षा का है प्रधान नेता को देश की नई समस्याओं एवं चुनौती का सामना करना पड़ेगा। इस अवधि में आन्तरिक समस्याओं, प्रान्तीय उलझनों एवं शत्रुदेश की कुनीति का सामना करने के लिए सेना के मनोबल को ऊँचा रखना होगा। भारत के नायकों को विवेक एवं सन्तुलित प्रज्ञा से काम लेना होगा। इस वर्ष भारत की पश्चिमोत्तरी एवं पूर्वी सीमा पर शत्रुदेश की चाल से सावधान रहना होगा। पश्चिम में राजस्थान, उत्तर में पंजाब काश्मीर, पंजाब में मेघालय, मणिपुर, उड़ीसा, असम एवं समुद्र के तटवर्ती क्षेत्र क्षुब्ध रहेंगे, देशद्रोही तत्वों की सक्रियता से शासन सावधान रहे। दक्षिण के कुछ प्रान्तों में दुर्भिक्ष एवं प्राकृतिक-प्रकोप से कहीं जनधन हानि होगी।

भारत की ३९वें वर्ष की ग्रहस्थित के अनुसार सप्तम भाव में मं.-बु.-सू.-चं. एवं सुधा हैं। इस ग्रहगति के आधार पर ज्ञात होता है; कि विदेश में भारत की प्रतिष्ठा बढ़ेगी। बृहस्पति की सप्तमेश पर पूर्णदृष्टि भारत के नेताओं की प्रतिष्ठा को ऊँचा करेगी। हाँ, भारत की राजनीति में स्थायित्व एवं देश की प्रगति के लिए, आने वाले दो वर्षों में ही भारतीय संविधान में विशिष्ट नेताओं के अधिकारों के परिसीमन किंवा परिवर्धन का ऐतिहासिक कार्यक्रम बनेगा, देश की शासन प्रणाली में आमूलचूल परिवर्तन होने का योग है।

३९वीं वर्ष कुण्डली में उच्च शनि, एवं वेंकटेश-केतु की दशम भाव में उपस्थिति राजनीति में कहीं गतिरोध का कारण बनेगी। शासकों को कठोरता से व्यवहार करना पड़ेगा।

सितम्बर मध्य के बाद वृश्चिक राशि के शनि में कहीं भयंकर अशान्ति का वातावरण बन सकता है; विशेषतः राजनैतिक उलझन से प्रधान नेताओं में गतिरोध बनेगा। विशेष दुर्घटना के समाचार से शोक व्याप्त हो। देहली प्रान्त के लिए वृश्चिक का शनि चिन्ताकारक है। २१ अक्तूबर से अनुराधा नक्षत्र का शनि एवं नवम्बर से बन रहा खप्पर योग, तथा २२ जनवरी'८६ से १६ मार्च तक वृश्चिक राशि में शनि-मंगल का सम्बन्ध, इसी मध्य १७ फरवरी को शनि-मंगल की युति तथा ११ फरवरी को गुरु-शुक्र का युद्ध भारत के लिए, भारत के विशिष्ट नेताओं के लिए विशेष घटना पूर्ण होगा। तूफान, यान दुर्घटना, दुर्भिक्ष किंवा बीमारी से हानि होगी।

फरवरी मास के पूर्वार्ध में हैले धूम्रकेतु का उदय कहीं नेतृत्व में परिवर्तन एवं किसी विशिष्ट व्यक्ति के पदरिक्त होने की सूचना देता है। नोट करें, कि इस वर्ष का उत्तरार्ध सीमावर्ती देश की कुचाल से सावधानी का है, कभी भी भारत को कठिन स्थिति का सामना करना पड़ सकता है; भारत को अपने सीमा प्रान्तों पर सैन्यबल को दृढ़ करना होगा। भारत विजयश्री प्राप्त करेगा। इस वर्ष के उत्तरार्ध में साम्प्रदायिक एवं राजनैतिक हत्याएं अधिक होंगी। पाक द्वारा शस्त्रास्त्रों की होड़ एवं हिन्द महासागर के तेजी से सैन्यीकरण से भारत को चिन्ता होगी। लेकिन भारत आत्म-निर्भरता की ओर बढ़ता जाएगा। आगे भारत का यश अक्षुण्ण एवं उत्तरोत्तर बढ़ेगा। १९८६ में भारत को अन्तरिक्ष विज्ञान में अधिक सम्मान प्राप्त होने का योग है। परमाणु निरस्त्रीकरण किंवा परमाणु युद्ध से विश्व को बचाने के लिए भारत की भूमिका प्रशंसनीय रहेगी, जिससे भारत के विशिष्ट नेता को विशेष सम्मान प्राप्त होने का योग बनता है। वर्ष के उत्तरार्ध में केन्द्रीय मन्त्रिमण्डल में विशेष उलटफेर होंगे, जिससे शासन तन्त्र में सुधार होगा।

**भारत का अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार**—वर्ष कुण्डली में कर्मक्षेत्र में शनि-प्लूटो एवं केतु का योग अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार में विशेष प्रगतिप्रद है। फ्रांस, रूस, पश्चिमी जर्मनी, इटली, सीरिया, स्वीडन, हालैण्ड, जापान और कनाडा के साथ विशेष व्यावसायिक सम्बन्ध बनेंगे। इंजनीयरिंग का सामान, जूट, कपड़ा, अनाज एवं स्वयं चालित स्कूटर आदि के निर्यात से भारत का अन्तर्राष्ट्रीय व्यापार में नाम ऊँचा होगा।

**भारत का वायुमण्डल व वर्षा**—इस वर्ष मेष संक्रान्ति एवं अमावस दोनों शनिवार को हैं एवं अप्रैल से मई तक शनि-मंगल का दृष्टि सम्बन्ध भारत के कुछ प्रान्तों में वर्षा के अभाव से दुर्भिक्ष की स्थिति बना देगा। कुछ प्रान्तों में वर्षा सामान्यतः पर्याप्त होगी। ३१ मई को शनि-केतु का सम्बन्ध एवं १५ जुलाई से तुलास्थ शनि का मंगल के साथ दृष्टि सम्बन्ध ३१ अगस्त तक देश में कुछ प्रान्तों में वर्षा की भारी कमी एवं कुछ प्रान्तों में जल-थल एक होने से विनाशलीला का दृश्य उपस्थित करेगा। विद्युत संकट बढ़ेगा। आगे वर्षा का योग सामान्यतः ठीक रहेगा। इस वर्ष वृश्चिक-धनु-मकर संक्रान्तियां क्रमशः शनि-रवि-मंगलवार को होने से विशेष प्रकार का खप्पर योग बनता है जिससे भारत का जलवायु प्रभावित होगा। मंहगाई बढ़ेगी।

२२ जनवरी'८६ से १६ मार्च तक पर्वतीय-भू-भाग पर कहीं बर्फानी तूफान से हानि एवं असामयिक वर्षा पानी से कृषकों में चिन्ता, कहीं वर्षा के अभाव से हानि होगी। प्रतिदिन की जलवायु का विचार पाक्षिक फलादेश में "आकाश लक्षण" शीर्षक में दे दिया गया है, वहां पढ़ें।

---

(शेष ११ का)

मंगली दोष का यथार्थ रूप में शास्त्रोक्त विधि से निर्णय करने के लिए दैवज्ञ को काफी लम्बी जटिल गणित प्रक्रिया में से गुजरना पड़ता है—यह उपरोक्त विवरण से स्पष्ट है। इस श्रमसाध्य प्रक्रिया से बचने के लिए उसे ऐसे कोष्ठकों (सारणियों) की अपेक्षा होगी, जिनकी सहायता से मिलान की यह जटिल प्रक्रिया सरल हो जाए। दैवज्ञ की मिलान-सम्बन्धी इस समस्या के समाधान के लिए हमने "ग्रहयोग एवम् दाम्पत्य जीवन" नामक पुस्तक की रचना की है यह ("मंगली दोष का यथार्थ निर्णय") लेख इसी पुस्तक में दिए गए विस्तृत विवेचन का एक संक्षिप्त रूप है। इस पुस्तक में द्वितीयभाव-द्वितीयेश, सप्तमभाव-सप्तमेश, अष्टमभाव-अष्टमेश एवम् शुक्र का केशवीय जातक पद्धति के अनुसार बलाबल (दृष्टिबल, युतिबल, भावबल आदि) बतलाने वाली अनेकों विलक्षण सारणियां दी गई हैं, जिनके प्रयोग से दैवज्ञ को मिलान की उपरोक्त जटिल गणित प्रक्रिया से सर्वथा मुक्ति मिल जाएगी और वह उनकी सहायता से मंगली दोष का निर्णय नितान्त सूक्ष्मता पूर्वक बिना किसी प्रकार की गणित के ही मिनटों में कर लेगा। इस पुस्तक का विज्ञापन इसी पंचांग में दिया गया है, उसे पढ़िए।

## अंग-स्फुरण-फलम्

पुरुषों का दायां अंग और स्त्रियों का बायां अंग फरकना शुभ है।
मस्तक का स्फुरण (फड़कना) स्त्री पुरुष दोनों के लिए शुभ है।

| स्थानम् | फलम् | स्थानम् | फलम् | स्थानम् | फलम् |
|---|---|---|---|---|---|
| मस्तक | पृथ्वीलाभ | वक्षःस्थल | विजय | ओष्ठ | प्रियवस्तु |
| ललाट | स्थानलाभ | हृदय | इष्टसिद्धि | हनु | महाभाग |
| स्कन्ध | भोगसमृद्धि | कटि | प्रमाद | कण्ठ | ऐश्वर्यलाभ |
| भ्रूमध्य | सुखप्राप्ति | कटिपार्श्व | प्रीति | ग्रीवाग्र: | भयभय |
| भ्रूयुग्म | महत्सौख्य | नाभि | स्त्रीनाश | पृष्ठ | पराजय |
| कपोल | शुभाप्ति | आंत्रिक | कोषवृद्धि | मुख | मित्रप्राप्ति |
| नेत्र | धनाप्ति | भग | पतिप्राप्ति | भुज | मधुरभोजन |
| नेत्रकोण | लक्ष्मीलाभ | कुक्षि | सुप्रीति | भुजमध्य | धनागम |
| नेत्रसमीप | प्रियसंगम | उदर | कोषलाभ | बस्तिदेश | अभ्युदय |
| नेत्रपक्ष्म | राज्यलाभ | लिंग | स्त्रीलाभ | ऊरु | वस्त्रलाभ |
| हस्त | सद्द्रव्यलाभ | गुदा | वाहनलाभ | जानु | शत्रुवृद्धि |
| नेत्रोर्ध्व | विजय | वृषण | पुत्रलाभ | जंघा | स्वामीप्रीति |
| पादोपरि | स्थानलाभ | पादतल | नृपत्व-वृद्धि | | |

इन्हीं अंगों में तिल, लसन, मस्सा हो व खुजली उठे तो भी उक्तवत फल जानना। पैर के तलुओं में खुजली उठे तो यात्रा हो। राजाओं के हाथ में तिल वा खाज हो तो जय होती है। साधारण व्यक्ति को लाभ होता है।

## उत्पात-फल-चक्रम्

| उत्पात | फल | उत्पात | फल | उत्पात | फल |
|---|---|---|---|---|---|
| दिग्दाह | वर्षा न हो | भूकम्प | प्रजा को भय | सर्वग्रहअतिचार | शुभ फल |
| धूल वर्षे | दुर्भिक्ष पड़े | पहाड़ टूटे | राजा की मृत्यु | मूसल निकले | युद्ध महर्घता |
| पत्थर वर्षे | अकाल हो | वृक्ष टूटे | राजा का भय | धूम्रकेतु उदय | राजभंग करे |
| तारे टूटें | जनक्षय | उलटी ऋतु | रोग विशेष | २।३।४ शूलोद | राजनाश |
| बिजली टूटे | जल सूखे | बादलीकेपगृहो | राजविघ्न | सुवर्ण पंक्ति | राजनाश |
| दिन अंधेरा | प्रजाक्षय | गहयुद्ध | राजाओंमेंविग्रह | त्रिकोणतारा | प्रजानाश |
| ग्रहसंयुति | अकाल | सूर्यचंद्रमंद पड़ें | देश क्षय | वनपशुगांव बसे | मनु. शून्य |
| श्वेतमण्डल | भय हो | कृष्ण मंडल | राज नाश | घर उल्लू बोले | गह शून्य |
| पीतमंडल | रोग हो | धूम्र मंडल | बर्फ पत्थर पड़े | जंगी कबूतर | गहस्वा. ना. |
| नीलमंडल | वर्षा हो | बिना ऋतु फल | अन्न नाश | घर में बसे | |
| रक्तमंडल | युद्ध हो | सूखीभूमीगीली | बहुत वर्षा | सू. चं. बिम्ब | रोगभय |
| स्त्री वध हो | दुर्भिक्ष पड़े | विप्रबालक वध | दुर्भिक्ष पड़े | अधिक देख पड़े | राजनाश |
| देवध्वंस | राजनाश | सर्वनाश | सबवस्तु महंगी | भूमिकम्प | दुर्भिक्ष |
| ग्रहास्तोदय | भयंकर वर्षा | भौमादिक वक्र | दुर्भिक्ष पड़े | १३ दिन का पक्ष | प्रजानाश |

## अथ वारपरत्वेन तैलाभ्यंगे फलं-विधिश्च

| सू. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | वारा: |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| तापम्: | कान्ति | मृति | श्री: | वित्त हानि | विपत्ति | सुख सुयोग | फलम् |
| पुष्प | ० | मृत्तिका | ० | दूर्वा | गोमय | ० | पानलम् |

## तैलाभ्यंगे वर्ज्यानि

रवौ दोष वर्जिताते

संक्रांतौ वैधृतावपि। पाठ्यष्टम्योश्च विष्ट्यां च तैलाभ्यंगो न पर्वसु।

विशेष—यदि प्रतिदिन तेल लगाने का स्वभाव हो तब अथवा उत्सव के दिन व वातारोग में तेल लगाने में दोष नहीं है। अभिमन्त्रित औषधि में पकाया हुआ सरसों का तेल व सुगंधित तेल लगाने से किसी दिन दोष नहीं है।

काक-स्पर्शादी फलम्—मस्तक पर काक स्पर्श धननाश, मरण तथा कलह करता है। कमर, कन्धे पर अशुभ होता है। स्त्री के मस्तक पर काक बैठना पति पुत्र का नाश करता है। वृक्ष के नीचे दही आदि के उत्तम भोजन के कारण काक का स्पर्श दोषकारक नहीं होता, किन्तु अकस्मात् स्पर्श दोष करता है। काकमैथुन देखना छः मास में मृत्यु अथवा मृत्युतुल्य कष्ट वा इष्टकार्य नाश करता है। विशेषकर दक्षिण दिशा में कुयोग के समय इसके दोष को दूर करने के निमित्त उड़द के आटे की काक प्रतिमा मृण्मय पात्र में स्थापना कर उड़द, चावल, घी, मीठा, नैवेद्य देवे, ग्राम से दक्षिण की ओर बाहर चौरास्ते पर गन्ध पुष्प, धूप, चतुर्मुख दीप, दक्षिणादि से पूजन कर मृत्युञ्जय का यथाशक्ति जप करे (या करादे)। घृतच्छाया पात्र दान और पञ्चगव्य से स्नान भी करे, यह विधान के करने से सम्पूर्ण दोष नाश होते हैं।

काकविष्ठा विचार—शिरसि—मृत्यु: वा कष्टम्। स्कन्धयोः-रोगः। भुजयो:—प्रियार्ति:। उदरे-शोक:। गुह्ये-सन्तान-कष्टम्। जंघयो:—बाहुलपीड़ा। पादयो:-प्रवासः।

कौवा उड़ता हुआ या किसी सूखे पेड़ पर बैठा हुआ, या पूर्व की तरफ बैठा हुआ अथवा दक्षिण दिशा की ओर मुंह किये किसी के ऊपर काली बीठ कर देवे तो अशुभ जानो। यदि किसी हरे भरे या फूले फले या पीपल, बड़ आदि श्रेष्ठ पेड़ पर बैठा हुआ सफेद बीठ करदे तो शुभ जानो।

घर में उल्लू आदि—घर में उल्लू गिरे तो स्थान, मान, आयु की हानि हो। जंगली कबूतर घर में बसे-यह भी अशुभ है। शान्त्यर्थं हवन पूजन जप-दान आदि करना चाहिए।

अंकप्रश्न तथा फल वर्णन—प्रश्नकर्ता से एक सौ आठ अंक के भीतर कोई एक अंक मुख से कहलावें या लिखावें। उसमें बारह का भाग देकर पीछे यदि १।६।७ बचे तो देर से कार्यसिद्धि होवे। यदि ४।५।८।१० बचे तो कार्य नाश होवे। ११ बचे तो सिद्धि २ बचने से वृद्धि. ३।९।१२ (०) बचने से शीघ्र सिद्धि होवे यह फल कहे।

## अथ स्वप्न-विचार

स्वप्न ७ प्रकार का होता है, प्रथम दृष्ट (दिन में देखे हुए को देखना), द्वितीय श्रुत (सुने हुए को सुनना), तृतीय अनुभूत (जागृतावस्था में परीक्षा की हुई बार्ता को स्वप्न में देखना), चतुर्थ प्रार्थित (जा तावस्था में इच्छा की हुई बात को देखना), पञ्चम कल्पित

(दिन में कल्पना की हुई वस्तु को देखना), षष्ट भाविक (न देखी न सुनी उससे विलक्षण), सप्तम दोषज (वात, पित्त, कफ के दोष से)। पूर्वोक्त सात प्रकारों में से 'दृष्ट श्रुत, अनुभूत प्रार्थित, कल्पित' ये पांच प्रकार के स्वप्न प्राय: निष्फल होते हैं। छठे भाविक स्वप्न का फल उत्तम मिलता है। सप्तम दोषज का फल रोगी के उत्तम मध्यम देखने में आता है। इतना विशेष है कि—बहुत बड़ा तथा बहुत छोटा स्वप्न निष्फल होता हैं। शुभ स्वप्न देखकर पुन: स्नानादि से शुद्ध हो देव या गुरु आदि के शुभ स्थान में जाकर किसी पूर्ण दैवज्ञ के सामने फल, पुष्प दक्षिणा रखे. स्वस्थचित्त से स्वप्न का वर्णन करे, शुभा-शुभ तथा सामान्य फल का विचार करावे।

शुभस्वप्न—राजा हाथी, गौ, बैल, विप्र, देवता, अनेक बालक, वृद्ध, गुरु, श्वेत-वस्त्र वाली स्त्री, रत्न, इनका दर्शन तथा आशीर्वाद मिलना, महल पर्वत. सिंह, अश्व एवं अन्न की ढेरी पर चढ़ना व दर्शन करना, रक्त से स्नान रथ शय्यादि का ज्वलन; स्व-शिर का छेदन, स्व-रुदन, अपना मरण, वेद-ध्वनि श्रवण, रक्त पीत पुष्प दर्शन, दर्पण, प्राप्ति दही चावल भोजन, जुआ, रण विवाद में अपनी जय, इन्द्रधनुष का देखना, छाछ, अस्थि कपास, नमक, इन चार वस्तुओं को छोड़कर अन्य सर्व श्वेत वस्तु, स्वप्न में देखना धनैश्वर्य की प्राप्ति तथा कष्ट की निवृत्ति करता है। यदि कोई क्लर्क या मुन्शी यह स्वप्न देखे कि उसने दफ्तर के रजिस्टरों या बहियों में गल्तियां की हैं तो उसे उसके मालिक से अच्छा काम करने की शाबाश या तरक्की मिलेगी।

दर्पण में मुख देखें तो प्रेमी से मिलाप हो। यदि स्वप्न में फल-पुष्प सहित वृक्ष पर अथवा श्वेत वृषभ पर चढ़कर जाग जाय अथवा दक्षिण हाथ में श्वेत सर्प काट जाय तो निश्चय शीघ्र विशेष धन मिले। स्वप्न में बिच्छु, या सर्प के जल में पैर पर काटने से रक्त निकल आवे तो विपत्ति दूर होकर सुख हो। श्वेतवस्त्र वाली स्त्री का स्नान करना, हाथों में हथकड़ी पैरों में जंजीर का बन्धन पड़ना, नर या नारी के हाथ से जूता व खड़ाऊ छत्र, तीक्ष्ण तलवार का मिलना, टट्टी में सर्प का दीखना, अपने पैर व भुजा के मांस को खाना, अगर कपूर पान का मिलना, ऐसे स्वप्न दीखे तो लक्ष्मी की प्राप्ति व सुख मिले। मणि आदि पात्रों में भोजन करना, अपने शिर के मांस को खाना राज्यलाभ करता है। गौ का ताजा दूध उसी वक्त पीना, सूर्यमण्डल का दीखना, अपना मरना दीखे तो रोगी पुरुष का रोगनाश और नीरोग पुरुष को लाभ होता है। बगला, मुर्गी, कुञ्ज का दीखना चतुर स्त्री प्राप्ति का सूचक है। स्वप्न में रक्त व मद्य का पीना, विप्र को उत्तम विद्या लाभ, क्षत्रियादि को धन प्राप्ति करता है। मांस, चरबी का खाना, विष्ठा अपने अंग में लगाना, श्वेत चन्दन, श्वेत वस्त्र पुष्प से सुसज्जित अपनी देह व अन्य पुरुष की देह देखना, लाभ करता है। हरी सब्जी व सुन्दर अन्न कोई घर पर दे जाय तो भी लाभ हो। नदी समुद्र में तैरना, तालाब में तैर कर पार जाना, सूर्योदय का देखना कोष्ट-वृत्ति करता है। ऊंचे मन्दिर पर चढ़कर आग लगी देखना या तारों का देखना भाग्योदय करता है। राजा, गौ, ब्राह्मण को प्रसन्न देखना, पर्वत, वृक्ष, बगीचे, हरे सुन्दरफल संयुक्त देखना बिछड़े काम सिद्ध होंगे, ऐसा जानना। घर में किसी की मृत्यु पर सब रो रहे हों तो लक्ष्मी और सुख मिले। बेड़ी पर चढ़कर पार होने से परदेश गमन हो। अगर कोई दुकानदार स्वप्न में देखे कि ग्राहक उसके बिल चुकाए बिना भाग गया है तो उसका समझ लेना चाहिए कि रुपया कहीं से शीघ्र मिलेगा और नये ग्राहक भी बनेंगे, यदि किसी की बहन स्वप्न देखे कि उसके भाई पर भारी विपत्ति पड़ा है और उसकी जान खतरे में है तो यदि वह कुमारी है तो उसका किसी बड़े आदमी के साथ विवाह हो जाएगा और यदि वह विवाहित है तो उसके घर में सब प्रकार से सुख शान्ति रहेगी।

शुभ स्वप्न के बाद सोने से स्वप्न निष्फल हो जाता है अत: सोवे नहीं।

अशुभ स्वप्न—लालवस्त्र पहिनना, सूर्य-चन्द्र का निस्तेज दीखना, तारों का चढ़ना अपने घर में हंस हंस के किसी स्त्री को मंगल गाते देखना, नीम पलास के वृक्ष पर चढ़ना, रुई, कपास, भस्म, तैल, लोहा मिलना या देखना इससे संकट व मृत्यु हो। शरीर में तेल मलना या किसी के द्वारा तेल से स्नान का होना मृत्यु व भारी कष्ट को सूचित करता है। शिर के सारे बालों का या मुख के दांतों का गिरना, द्रव्य या पुत्र का नाश करता है। मरे मनुष्य का अपने स्थान में भोजन करना व किसी वस्तु को मांगकर ले जाना द्रव्य हानि व कष्ट करता है। तैलपक्व गुलगुले तथा तांबे के पैसे मिलना रोग संकट सूचक है। अपनी स्त्री की कमीज को मरी स्त्री ले जावे तो पुत्र कष्ट या मृत्यु हो। हाथ, नाक का काटना, कीच (पंक) में फसना, ऊंट, गधे, भैंस पर चढ़कर तैल मलकर दक्षिण दिशा को जाना और विवाह-गीत मंगल सुनना, अपने घर को किसी के द्वारा गिराते हुए देखना, काले तथा रक्तवस्त्र वाली स्त्री का आलिंगन करना, बन्दर सर्प पर चढ़ना, श्राद्ध आदि पितृकार्यों का करना, भूतप्रेत चांडालों के साथ मिलना, अथवा भूतादि द्वारा पकड़ा जाकर दक्षिण दिशा में जाना इत्यादि स्वप्न मृत्यु कारक होते हैं। नदी में डूबना अथवा नदी के प्रवाह में बह जाना, बिना ऋतु के वर्षा देखना, बाघ, रीछ गीदड़ बिलाव, भैंस, सर्प मक्खी का दर्शन, पर्वत शिखा का तथा बड़ी महल-ध्वजा का गिरते देखना अशुभ कष्ट व चिन्ताकारक है। गौ, हस्ती, देव, विप्र इन के सिवा सब काले रंग की वस्तु देखना अशुभ व चिन्ताकारक है। अगर "विधवा स्त्री" यह स्वप्न देखे कि उससे शादी करने का किसी ने सवाल किया है तो उस पर कोई सख्त बीमारी आवे या मृत्यु होवे। कुत्ता शरीर पर कूदकर दांत से मांस कांटे तो शत्रु गुप्तभाव से अनिष्ट करेगा। यदि स्वप्न में कोई कुत्ता प्रेम से आपके साथ खेलता दिखाई दे तो लाभ हो। यदि अपने को कैद में देखे तो दु:ख से छूटे। बकरी को चरती देखे तो शुभ दिन नजदीक समझें। तूफान देखे तो दु:ख के अन्त की सूचना समझें। घर में आग लगी देखे तो जीवन में कोई विशेष परिवर्तन हो। स्वप्न में बिडाल (बिल्ला) दिखाई दे तो किसी से ठगा जाए। दीपक बहुत टिमटिमाता दिखाई दे तो नीरोग व्यक्ति के लिए रोग की सूचना तथा रोगी व्यक्ति के लिए मृत्यु की सूचना देता है। मुण्डित-केश नर, भिक्षुक तथा सूखी-नदी, सूखा पेड़ आदि का दिखाई देना भी रोग कष्ट एवं मृत्यु सूचक है।

## स्वप्न का फल कब मिलेगा

रात्रि के प्रथम प्रहर का एक वर्ष में, द्वितीय का ८ मास में, तृतीय का ३ मास में तथा रात्रि के चतुर्थ प्रहर का एक मास में, अरुणोदय का १० दिन में तथा सूर्योदय से कुछ पहले का स्वप्न तत्काल ही फल देता है। अथवा—रात्रि में जिस समय स्वप्न दिखाई दे, उस समय से जितनी घड़ी रात्रिशेष रहे, उस घटी को चार से गुणा करे, जितनी संख्या हो उतने ही दिनों में स्वप्नफल मिलेगा।

## अशुभस्वप्न के दोष की शान्ति

दुष्ट स्वप्न के दोष को दूर करने के निमित्त मृत्युञ्जय का जप, होम, यथाशक्ति स्वर्ण तथा गोदान, अश्वत्थ-पूजन, विष्णुसहस्र नाम, गजेन्द्रमोक्ष व चण्डीपाठ, ब्राह्मण भोजनादि करवाना चाहिए। अशुभ स्वप्नों को देखकर फिर तत्काल सो जाना भी दु:स्वप्न के अनिष्ट फल को दूर करता है।

## प्रसूति-लग्न विचार

**मेष**—जन्म समय मेष लग्न हो, तो माता का पूर्व या पश्चिम में सिर, उपसूतिका दो या तीन, प्रसव में माता को कष्ट अधिक, पाद से प्रसव, भूमि में घर के पूर्व भाग में जन्म हुआ, बालक जन्मोपरान्त दीर्घ शब्द से रोया। माता ने लाल एवं मीठा भोजन किया था। वस्त्र लाल मलिन। ४।११।१६।४४।५८ वर्षों में बालक कष्ट पावे, इन वर्षों के प्रारम्भ में तुलादान, गोदान, मृत्युञ्जय जप करवाना श्रेष्ठ है। इन वर्षों से बचे तो १०० वर्ष जीवे।

**वृष**—माता का दक्षिण में सिर, उपसूतिका ३ या ४, जन्मोपरान्त दो और आईं, जन्मते ही बालक दीर्घ शब्द से रोया, गौरवर्ण, अधोमुख, पाद से प्रसव, घर के पूर्व हिस्से में सूतिका स्थान, श्वेत-स्वच्छ वस्त्र, जन्म से पहले माता ने शुष्क शाकादि भोजन किया, १।२८।३३।४४।६१ वर्षों में बालक कष्ट पावे। इन वर्षों के प्रारम्भ में महामृत्युञ्जय का जप और ब्राह्मण भोजन करवाना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो ९० वर्ष जीवे।

**मिथुन**—माता का सिर पश्चिम में उपसूतिका ३ या ५, माता का हरा या जीर्ण वस्त्र, शिर से प्रसव, मुख ऊपर को, जन्मते ही दीर्घ शब्द किया, नाल छूटा था, घर के आग्नेय भाग में जन्म, माता ने पहले लवणयुक्त चिकित्साल्प भोजन किया, दूध कम उतरे, ४।१०।१४।३८।५८ वर्षों में बालक कष्ट पावे, इन वर्षों के आरम्भ में शिवार्चन और मृत्युञ्जय का जप करवायें। यदि इन वर्षों से बचे तो ८९ वर्ष जीवे।

**कर्क**—माता का उत्तर में सिर, उपसूतिका ५ या ४, बालक जन्मते ही छींका, नाल छूटा, भूमि पर जन्म, घर के दक्षिण भाग में प्रसवस्थान, माता के वस्त्र श्वेत व लाल, माता ने प्रसव के पहले मधुर व शीतल भोजन किया था, दीपक उठाया गया, बालक के वामांग में लहसन आदि का चिन्ह, देर से रोया, ५।२५।४०।५८।६२ इन वर्षों में बालक कष्ट पावे। इनसे बचे तो १०० वर्ष जीवे। कष्टकारक वर्षों में प्रवेशसमय तुलादान, छायादान और मृतसञ्जीवनी मन्त्र का जाप करवाना-कल्याणप्रद है।

**सिंह**—माता का पश्चिम या पूर्व में सिर, मलीन सा लाल वस्त्र, शुष्क कसैला या खट्टा भोजन किया था, जन्म समय स्त्री ३, पीछे से १ आई, दीपक स्थिर रहा, बालक जन्मते ही तुरन्त रोया, घर के दक्षिण भाग में प्रसवस्थान, ५।१३।२८।३६।४८ इन वर्षों में बालक कष्ट पावे। इनसे बचे तो ६७ वर्ष जीवे। कष्टकारक वर्षों के प्रवेश होते ही श्रीसूर्य नारायण के मन्त्र का जाप या आदित्यहृदय का पाठ और मीठा भोजन करावे तो कल्याण रहेगा।

**कन्या**—माता का दक्षिण में सिर, रक्त जीर्ण वस्त्र, मिष्टान्न बासी-चीज या बड़े आदि का भोजन, जन्म समय स्त्री ३ या ५, दीपक हाथ में उठाया गया, बालक ने जन्मते ही अर्द्ध शब्द किया। घर के नैऋत कोण में सूतिका-स्थान, ४।१६।२३।३६।५५ वर्ष कष्टकारक हैं। यदि इन वर्षों से बचे तो १०० वर्ष जीवे।

**तुला**—माता का सिर पश्चिम या पूर्व को, श्वेत जीर्ण वस्त्र, भुना हुआ अन्न, ठंडा जल या कोई मामूली चीज क्रोधपूर्वक खाई थी, जन्म समय स्त्री ३ या ६, वहां एक कन्या भी हो, दीपक उठाया गया, बालक जन्म समय कुछ ठहर कर अर्द्ध शब्द करके रोया, घर के पश्चिम भाग में सूतिका-स्थान, ८।१५।३१।३५।६२।६४ इन कष्टकारक वर्षों के प्रारम्भ में नवग्रह का दान, हवन, जप करवाना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो ७५ वर्ष जीवे।

**वृश्चिक**—माता का दक्षिण या उत्तर में सिर, रक्त या दग्ध वस्त्र, कष्ट अधिक अमधुर मामूली क्रोधपूर्वक भोजन, जन्म समय स्त्री २ या ३, पीछे से भी दो आईं, दीपक स्वस्थान में टिका रहा, बालक जन्मोत्तर देरी से रोया, छींक भी किया, दीर्घकेश, घर के पश्चिम भाग में प्रसवस्थान, ११।२८।३८।५२।६२ इन कष्टकारक वर्षों के प्रारम्भ में मृत्युञ्जय जप और तुलादान कराना श्रेष्ठ है। यदि इन वर्षों से बचे तो १०० वर्ष जीवे।

**धनु**—माता का सिर पश्चिम या पूर्व को, पीत या रक्त वस्त्र, पक्वान्नादि भोजन, जन्म समय स्त्री १ या ५, दीपक हाथ में उठाया गया, बालक जन्मोत्तर तत्काल दीर्घ शब्द से रोया, और छींक भी किया, घर के वायव्यकोण में सूतिकास्थान, २।१०।१८।३१।३८।४२।६७ इन वर्षों के आरम्भ में शिवार्चन, महामृत्युञ्जय जप, ब्राह्मण भोजन श्रेष्ठ है, यदि इन वर्षों से बचे तो ८१ वर्ष जीवे।

**मकर**—माता का सिर दक्षिण में, ऊपर काला या जीर्ण कमजोर वस्त्र, गुड़, दुग्ध, कसैला भोजन, ठण्डा जल पान किया था। जन्म समय स्त्रियां २, पीछे से १ आई, दीपक हाथ में उठाया गया, बालक जन्मोत्तर अर्द्ध शब्द से रोया और छीक भी किया, घर के उत्तर भाग में पुराना सूतिकास्थान, ५।१३।२७।३६।५७।६३।८७ इन कष्टकारक वर्षों से बचे, तो ९५ वर्ष जीवे।

**कुम्भ**—माता का शिर पश्चिम को, जीर्ण, धूम्रवर्ण या कुरूप वस्त्र, मधुर शीत शाकादि कुभोजन, कष्ट अधिक, जन्म समय पास स्त्रियां ४, दो स्त्री पीछे से आईं। उनमें एक स्त्री गर्भिणी भी हो। दीपक स्वस्थान में टिका रहा, बालक जन्मोत्तर अर्द्ध शब्द से रोया, वामांग में कोई चिह्न भी हो, घर के उत्तर भाग में सूतिका-गृह, २।२८।३३।४८।६४ इन कष्टकारक वर्षों के प्रारम्भ में तुलादान, गोदान, मृत्युञ्जय जप हितकारक है, इन वर्षों से बचे तो ९० वर्ष जीवे।

**मीन**—माता का सिर उत्तर में, पीत या मलिन वस्त्र, विचित्र सा अल्प भोजन, जन्म समय स्त्री २ या ५, दीपक हाथ में उठाया व जलाया गया था, बालक जन्मोत्तर देरी से रोया, घर के ईशान में सूतिका-स्थान, १।८।१३।३६।४८ इन कष्टकारक वर्षों के प्रारम्भ में ग्रह-शान्ति हवन मृतसञ्जीवनी मन्त्र का जप कराना श्रेष्ठ है, यदि इन वर्षों से बचे तो ८३ वर्ष जीवे।

स्मरण रहे, कि अधिकांश जिस लग्न के लक्षण मिलें-वही बालक का जन्मलग्न जानना, क्योंकि यह साधारण लग्न के फल बलाबल के कारण सभी नहीं मिल सकते।

सुता जन्म सिंहराशि में, धन-मृग जन्मे बाल। अर्ध-शब्द शिशुकरत भयो भाषत बुद्धि रसाल ॥

**पितृपरोक्ष ज्ञान**—(१) जन्म लग्न को चन्द्रमा न देखे, (२) बुध-शुक्र के मध्य में चन्द्रमा हो, (३) लग्न में शनैश्चर चन्द्रमा से अदृष्ट हो, (४) भौम सप्तम, चन्द्रमा लग्न को न देखता हो, इन चार योगों में से एक भी योग में उत्पन्न हुए बालक का पिता के परोक्ष में जन्म कहना।

जहां राहु शैय्या तहां भय जहां कुज होय। रविस्थान में दीप कही शनी लोह कही सोम ?

**जन्म कुण्डली में दिशा ज्ञान**—प्रथम भाव पूर्व, द्वितीय, तृतीय—ईशान। चतुर्थ—उत्तर। पञ्चम, षष्ठ—वायव्य। सप्तम—पश्चिम। अष्टम, नवम—नैऋत। दशम—दक्षिण। एकादश तथा द्वादश भाव को आग्नेय समझना।

### प्रसूति-स्थान से पाकशालादि विचार

जन्मकुण्डली में सूर्य मंगल जिस दिशा में हों, वहां अग्निस्थान (पाकगृह) जानना, इसी तरह चन्द्रमा से जलस्थान, बुध से भण्डार, गुरु से धनस्थान, शुक्र से देवस्थान और

भूमि से अशुभ (पीड़ा) स्थान जानना चाहिए। दोहा—लग्ननाथ जो केन्द्र में तीन दिशा की द्वार। या लग्नर्ष दिशि जानिए कहत बुद्धि आगार ॥ केन्द्र (१।४।७।१०) स्थान में एक से अधिक ग्रह हों तो उनमें जो बली (स्वराशिमित्रोच्च व मूल त्रिकोण राशि का) केन्द्र स्थान में स्वमित्र शुभ के नवांश में स्थित ग्रह हो उसकी दिशा में वा-लग्नपति की दिशा में सूतिकागृह का द्वार होता है। ग्रहों की दिशा—सूर्य की पूर्व, चन्द्र की वायव्य, भौम की दक्षिण, बुध की उत्तर, गुरु की ईशान, शुक्र की आग्नेय, शनैश्चर की पश्चिम, राहु केतु की नैर्ऋत्य।

**दीपतैल-ज्ञानम्**—चन्द्रमा से दीप के तैल का ज्ञान होता है, जैसे रात्रि का जन्म है और जन्मकाल पर चन्द्रमा के कम अंश व्यतीत हुए हैं, तो दीपक में तेल ज्यादा कहना यदि चन्द्रमा आधी राशि भोग कर चुका हो, तो दीपक में आधा तेल कहना, यदि चन्द्रमा शीघ्र ही दूसरी राशि पर बदलने वाला हो तो बहुत ही कम तेल कहना। सो० तनुस्थान शशि आई, वा शशि षष्टे भवन में, शिशु जन्म तब आई, तब कहि दीपक तैल नहिं। सित शनिदशमें धाम, पंचम तनुषै चन्द्रमा, शिशु जन्मे तब याम, दीपक तैल सों युक्त कहि।

**लग्नाद्दीपवर्ति-ज्ञानम्**—जन्म लग्न के कम अंश हो तो बड़ी बत्ती कहना, अधिक अंश हों तो छोटी कहें।

**चन्द्रलग्नान्तर्गतैर्ग्रहैः स्युरुपसूतिकाः**—यदि लग्न की निर्बलता के कारण लग्न फलानुसारउपसूतिका का पूरा पता न लगे तो जन्मकाल में लग्न से चन्द्र पर्यन्त जितने ग्रह उतनी ही उपसूतिका कहना। परन्तु जब कोई ग्रह चन्द्रमा के साथ हो तो उसके अंश देखें। यदि उसके अंश चन्द्रमा से कम हों, तो उसकी गणना करें अन्यथा उसे नहीं जोड़ें। इस प्रकार जो ग्रह लग्न में हों और उसके अंश लग्न से अधिक हों तब ही उसकी संख्या जोड़ें अन्यथा नहीं जोड़ें। लग्नचन्द्रान्तर्गत कोई ग्रह वक्र या उच्च का हो तो तीन गुणा करना और स्वराशि स्वनवमांश स्वद्रेष्काण में हो तो द्विगुण करना, इसी प्रकार जितने ग्रह नीच राशि के अस्त के होवें उनका आधा करके उपसूतिकाओं में जोड़ने से ठीक उपसूतिका स्त्रियों की संख्या का ज्ञान होगा। इस में भी विशेष यह ध्यान में रखने योग्य है कि वह लग्न चन्द्रांतर्गत ग्रहलग्न के भोग्यांश से सप्तम भाव पर्यन्त होवे तो सूतिका ग्रह से बाहर समीप में, और सप्तम भाव से लग्न के भुक्तांश पर्यन्त हों तो सूतिका के समीप में अन्दर जानना। उन ग्रहों में जो शुभग्रह हों वहां धर्मशील सौभाग्यवती स्त्रियां कहना, अशुभ ग्रहों में विधवा व दुश्चरित्रा कहें।

## शय्या—शिर व पाद विचार

**लग्नदिशि शय्या शिरस्त्रिषड्कान्त्येषु पादाः**। लग्न की दिशा की तरफ पलंग का सिरहाना कहना, अर्थात् १।२ लग्न में पूर्व, ३ में अग्निकोण, ४।५ में दक्षिण, ६ में नैर्ऋत्य, ७।८ में पश्चिम, ९ में वायव्यकोण, १०।११ में उत्तर और १२ लग्न में ईशानकोण की तरफ जानना। तीसरा, छठा, नौवां, बारहवां स्थान पाये जानना। इन स्थानों में से जिस स्थान में पाप ग्रह युक्त हो वहां सूतिका के पलंग का पाया फटा टूटा समझना।

दो०—मीन-मिथुन-सिंह-तुला, मेष होय तत्काल। अन्तरिक्ष भयो बालक, शेषे भूमि विशाल ॥

**अथ चिह्नज्ञानम्**—दोहा षट्त्रिकोण वा लग्न रवि बुध भाषे धरि ध्यान। वामें कुछ लहसन अहै गर्गवचन परमाण ॥ भानु तथा सौरी तनधन कुज कण्टक चन्द। बालक के षट् अंगुली भाषत कविकुलवृन्द। तनु स्थान में शुक्र हो अष्टम आवे राह। वाम कर्ण या मस्तके अपश चिह्न दरशाह ॥ सुहृद भाव में कवि तम भौम या सौरी लग्न। वाम पाद के चिह्न को भाषत ज्योतिषमग्न ॥ नौमें पांचे भृगु बसे तनु. का चौथे मन्द। मृत्यु आवे बुध गुरु उदरे चिह्न भणंद।

**प्रसवकष्ट दूर**—प्रसवकाल में पहले शुक्लपक्ष की चतुर्दशी को प्रातः सूर्योदय से पहले सहदेवी या अपामार्ग (पुठकंडा) की जड़ लाकर घृतयुक्त गुग्गुल की धूनि देकर कटि में बांधे और साथ ही "ओंमुक्ताः आशा विपाशाश्च मुक्ताः सूर्येण रश्मयः। मुक्ताः सर्वभयाद् गर्भमेहि माचिर माचिर स्वाहा ॥" इस मंत्र से सात बार शुद्ध जल अभिमन्त्रित करके गर्भिणी स्त्री को पिलावे तो सुख से शीघ्र प्रसव होगा। अगर तीस का यन्त्र भी अनार की कलम से कांसे की थाली में लिख धोकर पिला देवें तो गर्भिणी को कोई भय न होवे, बच्चा बिना कष्ट पैदा होवे। स्मरण रहे कि पहले उपरोक्त मन्त्र तथा तन्त्र ग्रहण के समय या दीपमाला की रात्रि को मन्त्र का जाप करके तथा यन्त्र को लिखकर चलता कर लेवें, तब कष्ट को मिटाता है।

## बालक के लिए अरिष्ट

दो०-द्यूनाष्टमतनु पाप खग, बरहै शशी जो क्षीन। कण्टक शुभ लगना असै, वेगि ताहि यमलीन। बसै चन्द्रा द्वादसै अष्ट भवन २ पाप। एक मास में शिशु मरे मातु पिता संताप ॥ लग्नाष्टम शशि राहुयुत जन्म समय जो पाप। एक मास में शिशु मरे मातु पिता संताप। लग्नाष्टम शशि राहुयुत जन्म समय जो पाव। बालक दशवासर जिये कहत बुद्धि गुण भाव ॥

**अथ काणयोगा**—तनु धन व्ययपतियुक्त भृगु आई बसे त्रिकधाम। वा शशि धन कवि पाप युत, ताहि नेत्र बेकाम। सार्कशुक्र तनुनाथयुत भवन बसै त्रिक जाय। जन्म अन्ध यह योग है भाषत बुध समुदाय ॥ तात मात भ्राता तनय मातुल त्रियांपर नाथ ॥ चन्द्र भौम जो द्वादशे वाम नैन की हान ॥ भानु राहु दहनो नयन, बुधजन कहत बखान ॥

**मूकयोगा**—पञ्चमेश गुरु युक्त त्रिक मूक बाल तब होय। जीन भौमपतियुक्त गुरु त्रिकहि मूक कहि सोय ॥ शुक्र त्रिके गुरुसिह अज. दशम भानु कुज वास। मूक होय संशय नहीं बुधजन करत प्रकाश।

**दुःखययोगा**—रिपु मृत्यु द्वादश गेह में पाप युक्त लग्नेश। जन्म समय जाके परे ताको अंग कलेश ॥ पाप युक्त तनु भवन में रिपु मृत्युप के ईश। यथा जोग जाके परे तन मुख विश्वाबीस ॥ पापग्रहयुत लग्नपति परै लग्न में आय। वीर्य्यहीन नर होय तो अधिक व्याधि रुजलाय ॥

**बन्धनयोगा**—क्रूर रहै धन नवम व्यय, और पञ्चम आगार। सो नर सूर कसूर करि निवसै कारागार ॥

**सर्पवेष्टितयोगा**—यदि अष्टमेश लग्न में राहु सहित हो तो बालक सर्पवेष्टित अर्थात् सर्प जैसे नाल से वेष्टित होता है।

**यमल जन्मयोगा**—चतुष्पद राशि (मेष, वृष, सिंह, मकर का पूर्वार्द्ध और धन के उत्तरार्द्ध) का सूर्य होवे, शेष ग्रह बलवान् होकर द्विस्वभावराशि के लग्न में स्थित हों तो यमल अर्थात् दो बच्चों का इकट्ठा जन्म कहना। अथवा आधान लग्न (गर्भ वाले दिन का लग्न) का स्वामी लग्न में हो तो यमल का जन्म होता है।

**माता बच्चे को त्याग दे**—शनि मंगल से ५।७।९ स्थान में चन्द्रमा हो तो माता बालक को त्याग दे, यदि गुरु देखता हो तो त्याग देने पर भी दीर्घायु हो।

# शनि को साढ़ेसाती, ढैय्या एवं गुरु-राहु का गोचरफल विचार

जन्म कुण्डली में शनैश्चर का शुभग्रह से सम्बन्ध हो अथवा महादशा का अन्तर शुभ चल रहा हो, तो ढैय्या और साढ़ेसाती का अशुभफल कम होता है। यदि चन्द्र-शनि जन्म में अशुभ ग्रहों से युक्त हों तो साढ़ेसाती व ढैय्या महान् अशुभ, चिन्ता, अवनति, धन हानि, झगड़ा, कार्य में विघ्न, रोजगार में कमी, व्यर्थ कलह एवं रोग, पशु-पीड़ा आदि का कारण बनती है। यदि जन्म कुण्डली में शनि अष्टमेश या मारकेश भी हो तो ढैय्या-साढ़ेसाती विशेष अनिष्ट फलप्रद होती है। यदि जन्म में लग्नेश पंचमेश, नवमेश होकर ३।६।११वें स्थित हो तो सुख-सम्पत्ति मिलती है, व्यापारादि में लाभ होता है। शनि अष्टवर्ग में अधिक रेखाएं हों तो शुभ, कम रेखाएं हों तो अशुभ फल निश्चित देता है। शान्त्यर्थ शनिवार के दिन सतनाजा को तेल का हाथ लगाकर पक्षियों को डालना चाहिए, या शनिवार को तेल में मुख देखकर उसमें मिष्टान्न, गुलगुले आदि बनाकर गरीबों को, भैंसे या कुत्ते को दें, या बन्दरों को गुड़-चने डालते रहें। अष्टगंध से शुभ-मुहूर्त में बना हुआ शनियन्त्र धारण करना विशेष शान्तिप्रद है।

## साढ़ेसाती में प्रत्येक राशि के लिए शनि का अशुभ फल इस प्रकार है

मेष राशि वालों को बीच के अढ़ाई वर्ष खराब हैं। वृष को पहले अढ़ाई वर्ष खराब हैं। मिथुन को अन्त के अढ़ाई वर्ष खराब हैं। कर्क को बीच के अढ़ाई वर्ष खराब हैं। सिंह को पहले ५ वर्ष, उसमें भी मध्य के अढ़ाई वर्ष विशेष खराब हैं। कन्या को पहले ५ वर्ष, उसमें भी मध्य के अढ़ाई वर्ष विशेष अशुभ हैं। तुला को आखिर के अढ़ाई वर्ष खराब हैं। वृश्चिक को अन्तिम ५ वर्ष नेष्ट हैं, उसमें भी बीच के अढ़ाई वर्ष विशेष अशुभ हैं। धनु को प्रारम्भ के अढ़ाई वर्ष खराब हैं। मकर को पहले ५ वर्ष, उसमें भी पहले अढ़ाई वर्ष विशेष खराब है। कुम्भ को आदि-अन्त के अढ़ाई-अढ़ाई वर्ष, विशेषतया अन्त के अढ़ाई वर्ष अधिक अशुभ हैं। मीन को पूरे साढ़े सात वर्ष नेष्ट हैं, उनमें भी अन्त के अढ़ाई वर्ष विशेष अशुभ फल वाले होते हैं। २१ दिसं. १९८४ ई. को वृश्चिकस्थ चन्द्र के समय शनि वृश्चिक राशि में प्रविष्ट होता है तत्पश्चात् १ जून सन् १९८५ ई. को शनि वक्री होकर तुलास्थ चन्द्र के समय तुला राशि में प्रविष्ट होगा। पुनः १६ सितं. १९८५ ई. को कन्या के चन्द्र के समय शनि वृश्चिक राशि में आ जाता है।

### वर्षारम्भ से ३१ मई १९८५ ई. तक वृश्चिक राशिस्थ शनि का शुभाशुभ फल

सिंह—(ढैय्या), लोहे के पाए, कष्टप्रद हैं, रोगभय, क्लेश, राजभय रहे।
तुला—(साढ़ेसाती), चांदी के पाए, शुभ हैं, प्रभाव बढ़े, लाभ, सफलता मिले।
वृश्चिक—(साढ़ेसाती), सोने के पाए, हानिप्रद है। कुटुम्ब कष्ट, रोग, धन हानि हो।
धनु—(साढ़ेसाती), लोहे के पाए कष्टप्रद हैं। रोग, व्यर्थ के झंझट, राजभय रहे।
मेष—(ढैय्या), लोहे के पाए कष्टप्रद हैं। कष्ट, रोगभय, कुटुम्ब कलेश, धन हानि हो।

### १ जून से १५ सितं. १९८५ तक तुलास्थ शनि का फल

कर्क—(ढैय्या), लोहे के पाए, शरीर पीड़ा, रक्त विकार, स्त्री-पुत्र कष्ट, व्यापार हानि, राजभय आदि से नेष्ट है।

कन्या—(साढ़ेसाती), चांदी के पाए, प्रभाव बढ़े, व्यापार में लाभ, मंगलकार्य, राज्य पक्ष शुभ रहेगा।

तुला—(साढ़ेसाती), सुवर्णपाद, रोगभय, स्त्री पक्ष नेष्ट, क्लेश, धन हानि आदि फल मिलेगा।

वृश्चिक—(साढ़ेसाती), लोहपाद, चर्म रोग, शारीरिक कष्ट, प्रिय वियोग, राजभय से नेष्ट हैं।

मीन—(ढैय्या), लोहपाद, कष्ट, राजभय, रक्त विकार, स्त्री-पुत्र पशु पीड़ा से नेष्ट है।

### १६ सितम्बर से वर्षान्त तक वृश्चिकस्थ शनि का फल

सिंह—(ढैय्या), चांदी के पाए, प्रभाव बढ़ेगा, लाभ एवं सफलता आदि शुभ फल रहे।
तुला—(साढ़ेसाती), लोहपाद, रोग भय, क्लेश, राज्यपक्ष से भय आदि अशुभफल हो।
वृश्चिक—(साढ़ेसाती), सुवर्णपाद, रोग, क्लेश, स्त्री पक्ष से कष्ट, धन हानि से नेष्ट है।
धनु—(साढ़ेसाती), ताम्रपाद, अच्छा लाभ, स्त्री-पुत्र सुख, प्रभाव क्षेत्र बढ़े।
मेष—(ढैय्या), सुवर्ण पाद, रोग, राजभय, क्लेश, धन आदि से नेष्ट है।

## गोचरस्थ गुरु का शुभाशुभ फल

१० जनवरी सन् १९८५ ई. से गुरु मकर राशि में चल रहा है तथा २५ जनवरी १९८६ ई. को यह कुम्भ राशि मे आकर संवतान्त तक कुम्भ में ही रहेगा।

### मकरस्थ गुरु का शुभाशुभ फल

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मध्यम | शुभ | अशुभ | शुभ | मध्यम | शुभ | अशुभ | मध्यम | शुभ | मध्यम | अशुभ | शुभ |

### कुम्भ राशिस्थ गुरु का शुभाशुभ फल

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| शुभ | मध्यम | शुभ | अशुभ | शुभ | मध्यम | शुभ | अशुभ | मध्यम | शुभ | मध्यम | अशुभ |

गुरु का विशेष फल :—गुरु जब तक जिस राशि को शुभ फलप्रद होता है तब तक उस राशि वालों को विद्या व सन्तति की ओर से सुख, मित्र बन्धु मिलाप, मान वृद्धि, खुशी, धनलाभ व शुभ यात्रादि अच्छे फल प्रदान करता है, और जिन राशि वालों को अशुभ फलप्रद होता है, उन्हें धन-मान-हानि व सन्तति की ओर से चिन्ता, वृथा यात्रा, शारीरिक कष्ट, बड़ों से वैमनस्य आदि अशुभ फलप्रद होता है।

शान्त्यर्थ गुरुवार का व्रत करें, जप-दान करें, चिड़िया आदि पक्षियों को हल्दी से पीले किए हुए चावल डालें। गुरुशान्तियन्त्र धारण करें।

## राहु का शुभाशुभ फल

२९ जनवरी सन् १९८५ ई. से राहु मेष में चल रहा है। वि. स. २०४२ के अन्त तक राहु मेष राशि में ही चलेगा। मेष राशि के राहु का शुभाशुभ फल—

| मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुम्भ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अशुभ | अशुभ | शुभ | मध्यम | मध्यम | अशुभ | मध्यम | शुभ | मध्यम | अशुभ | शुभ | अशुभ |

राहु का विशेष फल :—राहु जब जिस राशि को शुभ फलप्रद होता है तब तक उस राशि वाले व्यक्ति को प्रिय मिलन, द्रव्यलाभ, स्वास्थ्यसुख, घर में सन्तोष, कुटुम्ब में वृद्धि आदि शुभफल देता है। जिन राशि वालों को मध्यम होता है, उन्हें यदाकदा किंचित् शत्रुभय, कुछ हानि, लाभ कम, वृथा कलह, द्रव्यचिन्ता आदि फल देता है और जिन राशि वालों का अशुभ होता है, उन्हें अकस्मात् हानि, चोर-रोगभय, खर्च आधिक, मित्र-बन्धु-वियोग, गृह-कलह, अशुभ विचारों की ओर मन की दौड़ इत्यादि फल देता है।

शान्त्यर्थ प्रत्येक मास के पहले बुधवार की रात को तैलपक्व भोज्य गरीबों को दें, या कुत्तों को डालें, दुर्गापाठ करें। राहुशान्ति यन्त्र धारण करें।

# बारह राशियों का मासिक फलादेश (सं० २०४२ वि०)

| | वैशाख (१३ अप्रैल से १३ मई तक) | ज्येष्ठ (१४ मई से १३ जून तक) | आषाढ़ (१४ जून से १५ जुलाई तक) |
|---|---|---|---|
| मेष | सेहत ठीक, उत्साह बढ़े, शत्रु भय, सन्तति से सुख, स्त्री चिन्ता, कारोबार ठीक, आय से व्यय अधिक। अप्रै. १७, १८, २७, २८, मई ५, ६ अशुभ। | उदर विकार, कारोबार ढीला, व्यय विशेष, कारोबार पूर्ववत्, शिर-नेत्र कष्ट, राहुदान से लाभ। मई १४, १५, २४, २५, जून १, २, १०, ११, १२ अशुभ। | कुटुम्ब क्लेश, स्त्री कष्ट, कार्यान्तिर से लाभ, मन चंचल, कारोबार में रुकावट, शरीर में वायु विकार। जून २०, २१, २९, ३०, जुला. ८, ९ अशुभ। |
| वृष | मन खिन्न, निजीजनों से मदद, विद्या में सफलता, भाग्य साथ देगा, नेत्र व शिर पीड़ा, शुभ में व्यय होगा। अप्रै. १९, २०, २१, २९, ३०, मई ७, ८ अशुभ। | रक्त-पित्त विकार, कष्टप्रद यात्रा, वृथा विवाद से बचें, घरेलू झंझट, इज्जत बनी रहेगी, शनि-मगल का दान करें। मई-१६, १७, १८, २६, २७, जून ३, ४, ५, १३ अशुभ। | स्वतन्त्र कारोबार में हानि, शिर व नेत्र कष्ट, निजी कारोबार ढीला, विद्या में परिश्रम के अनुरूप सफलता न मिले। जून १४, २२, २३, २४, जुला. १, २, १० ११, १२ अशुभ। |
| मिथुन | वृथा विवाद से सावधान, प्रिय वियोग, बने हुए काम में रुकावट, रोगभय, कारोबार में लाभ रहे। अप्रै. १३, २२, २३, मई १, २, ९, १० अशुभ। | निजीजनों से मनमुटाव, सन्तान हेतु विशेष व्यय, स्त्री सुख, गुप्तचिन्ता, भाग्य साथ देगा, आय का साधन बने, खर्च विशेष। मई १९, २०, २८, २९, जून ६, ७ अशुभ। | कष्टप्रद यात्रा, जगह तबदीली का विचार, राज्य पक्ष अशुभ, नई योजना हानिप्रद, धन हानि भय, सन्तान से चिन्ता। जून १५, १६, १७, २५, २६, जुला. ३, ४, १३,१४ अशुभ। |
| कर्क | लाभ अच्छा, सुखद समाचार, सम्पत्ति विवाद, सन्तति पक्ष से चिन्ता, व्यापार व कारोबार में तरक्की। अप्रै. १४, १५, १६, २४, २५, २६, मई ३, ४, ११, १२, १३ अशुभ। | आमदन से खर्च अधिक, मित्रों से अनबन, विद्यार्थियों के लिए समय उलझनपूर्ण, भाग्य साथ देगा, चिड़ियों को चावल डालें। मई २१, २२, २३, ३०, ३१, जून ८, ९ अशुभ। | बन्धुवर्ग से असन्तोष, उद्योग से लाभ कम, विवाद भय, पशु हानि, शरीर में वायु विकार, इज्जत बनी रहेगी। जून १८, १९, २७, २८, जुला. ५, ६, ७ अशुभ। |
| सिंह | उत्साह बढ़े, मित्र-बन्धु से अनबन, गुप्त चिन्ता, अचानक खर्च, लाभ भी हो, इज्जत बनी रहे, गुप्त शत्रु से सावधान। अप्रै. १७, १८, २७, २८, मई ५, ६ अशुभ। | रक्तपित्त विकार, जमीन जायदाद सम्बन्धी विवाद, विरोधी हतप्रभ, लाभ होकर हाथ न लगे। कारोबार में बाधाएं। मई १४, १५, २४, २५, जून १, २, १०, ११, १२ अशुभ। | उत्साह बना रहे, निजी जनों से विवाद, कारोबार पूर्ववत्, कोष में कमी, विरोधी पक्ष प्रबल, परिश्रम के अनुरूप लाभ न हो। जून २०, २१, २९, ३०, जुला. ८, ९ अशुभ। |
| कन्या | विरोधी प्रबल, उत्साह बना रहे, विद्या-बुद्धि अच्छे, नई योजना, स्त्री सुख, क्रोध बढ़े, विरोधी हतप्रभ हों। अप्रै. १९, २०, २१, २९, ३०, मई ७, ८ अशुभ। | सफल योजना, सन्तति पक्ष शुभ, बन्धुजन वैमनस्य, व्यर्थ खर्च, मन प्रसन्न रहे, राहुदान से शुभ। मई १६ १७, १८, २६, २७, जून ३, ४, ५, १३ अशुभ। | शिर व नेत्र कष्ट, सन्तान से असन्तोष, चोट भय, कारोबार कमजोर, दुर्गापाठ से श्रेय होगा। जून १४, २२, २३, २४, जुला. १, २, १०, ११, १२ अशुभ। |
| तुला | उदर विकार, कोष में कमी, मित्र-बन्धु से मेल हो, विरोधी पक्ष प्रबल, क्रोधी प्रकृति, मगलदान से लाभ। कारोबार ठीक। अप्रै. १३, २२, २३, मई १, २, ९, १० अशुभ। | आर्थिक स्थिति चिन्ताजनक, गुप्त चिन्ता, मित्रों से सहयोग, स्त्रीकष्ट, निजी सेहत का ध्यान रखें। मई १९, २०, २८, २९, जून ६, ७ अशुभ। | गुप्त शत्रु से सावधान, शनि-केतु कष्टप्रद, प्रत्येक कार्य में विवेक से काम लें हानिभय है, यात्रा में कष्ट, गुप्तचिन्ता। जून १५, १६, १७, २५, २६, जुला. ३, ४, १३, १४ अशुभ। |
| वृश्चिक | सेहत बिगड़े, राजभय, निजीजन से मदद, शत्रु हतप्रभ हो, सन्तति सुख, वृथा व्यय, शनिदान से सुख। अप्रै. १४, १५, १६, २४, २५, २६, मई ३, ४, ११, १२, १३ अशुभ। | चोरभय, क्रोधी प्रकृति, हाथ तंग, झगड़े से बचें हानिभय है, लाल-काली चीज का दान शुभ, मन अशान्त, शिव पूजन से कल्याण। मई २१, २२, २३, ३०, ३१, जून ८, ९ अशुभ। | निजीजनों से मेल, पैर में चोट भय, रक्त-पित्त विकार, कारोबार ढीला, शनि-बुध को तेलदान से शुभ। जून १८, १९, २७, २८, जुला. ५, ६, ७ अशुभ। |
| धनु | लाभ व्यय बराबर, सत्पुरुष से मेल, सन्तान के लिए व्यय, मासान्त में वृथा व्यय, लाभप्रद योजना बने। अप्रै. १७, १८, २७, २८, मई ५, ६ अशुभ। | अच्छा धनलाभ, रोगभय, यात्रा कष्टप्रद, नेत्र-शिर कष्ट, पीले चावल पक्षियों को डालें, कारोबार कुछ ठीक। मई १४, १५, २४, २५, जून १, २, १०, ११, १२ अशुभ। | लाभ होकर हाथ न लगे, शुभ कार्य की चिन्ता, स्त्री कष्ट, कारोबार सम्बन्धी कोई विवाद खड़ा होगा, सूर्य-मं. दान करें। जून २०, २१, २९, ३०, जुला. ८, ९, अशुभ। |
| मकर | कष्टभय, सुख-धन लाभ, निजी लोगों से मनमुटाव, मानसिक सन्तोष, कारोबार में अचानक हानिभय। अप्रै. १९, २०, २१, २९, ३०, मई ७, ८ अशुभ। | मन अशांत, अर्थ लाभ होकर हानि हो, कारोबार में रुकावट, कार्यान्तिर की असफल योजना, शिव पूजन से कल्याण। मई १६, १७, १८, २६, २७, जून ३, ४, ५, १३ अशुभ। | अरिष्टभय, अचानक यात्रा, शत्रु पक्ष हतप्रभ, कार्यान्तिर, से लाभ, शिव पूजन एवं बृहस्पति के दान से कल्याण हो। जून १४, २२, २३, २४, जुला. १, २, १०; ११, १२ अशुभ। |
| कुंभ | अच्छा लाभ हो, पराक्रम बढ़े, स्थानान्तर व कार्यान्तिर का विचार, मासान्त में हानिभय, सेहत बिगड़े। अप्रै. १३, २२, २३, मई १, २, ९, १० अशुभ। | सेहत ठीक, लाभ अच्छा हो, विरोधी हतप्रभ, सम्पति-विवाद, कारोबार में हानि भय, चावल पक्षियों को डालें। मई १९, २०, २८, २९, जून ६, ७ अशुभ। | मासारंभ लाभप्रद, विरोधी पक्ष से सावधान, कारोबार कमजोर, प्रिय कष्ट, असफल योजना, पढ़ाई में मन न लगे। जून १५, १६, १७, २५, २६, जुला. ३, ४, १३, १४ अशुभ। |
| मीन | इज्जत बढ़े, सुखलाभ, राजपक्ष से भय, अर्थ लाभ-व्यय विशेष, कारोबार कुछ कमजोर। अप्रै. १४, १५, १६, २४, २५, २६, मई ३, ४, ११, १२, १३ अशुभ। | विरोधी पक्ष कमजोर, आत्मबल प्रबल, कोष में कमी, उलझे काम बनें, निजी लोगों से अनबन, पीले चावल पक्षियों को डालें। मई २१, २२, २३, ३०, ३१, जून ८, ९ अशुभ। | वायु विकार, यात्रा में कष्ट, चोर उचक्कों से सावधान, आय से व्यय विशेष हो, नीच से अपमान भय। जून १८, १९, २७, २८, जुला. ५, ६, ७ अशुभ। |

# बारह राशियों का मासिक फलादेश (सं० २०४२ वि०)

| राशि | श्रावण (१६ जुलाई से १५ अगस्त तक) | भाद्रपद (१६ अग. से १५ सितं. तक) | आश्विन (१६ सितं. से १६ अक्तू. तक) |
|---|---|---|---|
| मेष | सन्तति व गृह चिन्ता, लाभ उत्तम, कारोबार प्रायः ठीक रहे, बन्धुओं से अनबन रहे। जुला. १७, १८, १९, २६. २७, अग. ४, ५, १४, १५ अशुभ। | उदर विकार, लाभ-खर्च बराबर, गृह भूमि आदि की चिन्ता, वायु विकार, स्त्री कष्ट। अग. २२, २३, ३१. सितं. १, २, १०, ११ अशुभ। | हानि भय, धन लाभ, रोग भय कष्टप्रद समाचार, शत्रु कमजोर, स्त्री कष्ट, कारोबार पूर्ववत्। सितं. १८, १९, २०, २७, २८, २९, अक्तू. ७, ८, ९, १६ अशुभ। |
| वृष | मित्र मिलाप, कारोबार में गड़बड़ी, शत्रु परास्त, शिर व नेत्र पीड़ा, बनते काम में रुकावट। जुला. २०, २१, २८ २९, अग. ६, ७, ८ अशुभ। | आमदन अच्छी, उत्साह बना रहे, निजी जनों से अनबन, दोस्तों से मेल, शत्रु कमजोर, कारोबार ठीक। अग. १६, १७, २४, २५, २६, सितं. ३, ४, १२, १३ अशुभ। | धन लाभ, शत्रु भय, बनते काम में रुकावट, मनोबल प्रबल, कारोबार में मन न लगे, खर्च अधिक। सितं. २१, २२, ३०, अक्तू. १, २, १०, ११ अशुभ। |
| मिथुन | लाभ ठीक, भाग्य वृद्धि, उत्साह बढ़े, सन्तति कष्ट, विरोधी प्रबल, कारोबार ठीक। जुला. २२, २३, ३०, ३१. अग. १, ९, १० अशुभ। | सेहत गड़बड़, आमदन से खर्च ज्यादा हो, सन्तति हेतु विशेष खर्च, कारोबार कुछ कमजोर, फिजूल खर्च हो। अग. १८, १९, २७, २८, सितं. ५, ६, ७, १४, १५ अशुभ। | मुख धन लाभ, गुप्त शत्रु से भय, अपमान भय, सन्तति कष्ट, कारोबार कुछ कमजोर, फिजूल खर्च। सितं. २३, २४, अक्तू. ३, ४, १२, १३ अशुभ। |
| कर्क | रक्तपित्त विकार, घरेलू झंझट, कार्यसिद्धि में विघ्न, स्त्री चिन्ता, वृथा विवाद से बचें। जुला. १५, १६. २४, २५. अग. २, ३, ११, १२, १३ अशुभ। | रक्त पित्त विकार, आमदन अच्छी, गुप्त शत्रु से सावधान, मन अशान्त, मंगल गुरु दान से शान्ति। अग. २०, २१, २९, ३०, सितं. ८, ९, अशुभ। | सेहत कमजोर, कोष में कमी, अचानक लाभ योग, विवाद से दूर रहें, अपमान भय है—सावधान रहें। सितं १६, १७, २५, २६, अक्तू. ५, ६, १४, १५ अशुभ। |
| सिंह | निजी जनों से अनबन, लाभ से खर्च अधिक, शत्रु वृद्धि. कारोबार ठीक, कोष में कमी। जुला. १७, १८, १९. २६, २७, अग. ४, ५, १४, १५ अशुभ। | प्रभाव बना रहे, निजी लोगों से अनबन हो, कारोबार ठीक, मास का पूर्वार्ध नेष्ट, नई योजना बने। अग. २२, २३, ३१, सित. १, २, १०, ११ अशुभ। | आग व पानी से भय, क्रोध बढ़े, स्वतन्त्र व्यापार में हानि, निजी लोगों से मनमुटाव, शिव पूजन से कल्याण। सितं. १८, १९, २०, २७, २८, २९, अक्तू. ७, ८, ९, १६ अशुभ। |
| कन्या | नेत्र व शिर कष्ट, मित्र मिलाप, शत्रु हतप्रभ, वृथा व्यय, स्त्री चिन्ता, कारोबार से लाभ कम। जुला. २०, २१ २८, २९, अग. ६, ७, ८ अशुभ। | फिजूल खर्च अधिक हो, रोग भय, विद्या में विघ्न, कारोबार कमजोर, कार्यान्तिर से लाभ। अग. १६, १७, २४, २५, २६, सितं. ३, ४, १२, १३, अशुभ। | स्थानान्तर व कार्यान्तिर का विचार, धन हानि भय, शुभ समाचार, शरीर कष्ट, मासान्त में लाभ हो। वृथा विवाद से बचें। सितं. २१, २२, ३०, अक्तू. १, २, १०, ११ अशुभ। |
| तुला | सेहत गड़बड़, निजी जनों से अनबन, गुप्त चिन्ता, कारोबार ठीक, कार्यान्तिर व देशान्तर का विचार। शिवार्चन से कल्याण। जुला. २२, २३, ३०, ३१, अग. १, ९, १० अशुभ। | उदर विकार, सत्पुरुष से मिलाप, मन अशान्त, स्त्री कष्ट, कारोबार में लाभ होकर हाथ न लगे। अग. १८, १९, २७, २८, सितं. ५, ६, ७, १४, १५ अशुभ। | रोगभय, मन अशान्त, कार्यान्तिर से लाभ, आय से व्यय अधिक, निजी जनों से असन्तोष, चोर-उचक्कों से सावधान। सितं. २३, २४, अक्तू. ३, ४, १२, १३ अशुभ। |
| वृश्चिक | स्त्री सुख, निजी जनों से लाभ, सेहत कमजोर, बनते काम में बाधा, आमदन से खर्च अधिक। जुला. १५, १६, २४, २५, अग. २, ३, ११, १२, १३ अशुभ। | शरीर में कष्ट, दिल कमजोर, कारोबार प्रायः ठीक, लेकिन फिजूल खर्च ज्यादा हो, मासान्त में खर्च विशेष हो। अग. २०, २१, २९, ३०, सित ८, ९ अशुभ। | वायुजन्य कष्ट, अर्थ लाभ, परिश्रम के अनुरूप सफलता न मिले, कारोबार अपेक्षाकृत ठीक। मास का उत्तरार्ध शुभ। सितं. १६, १७, २५, २६, अक्तू. ५, ६, १४, १५ अशुभ। |
| धनु | दोस्तों से अनबन, कार्यान्तिर से लाभ, सन्तति कष्ट, शत्रु वृद्धि, मंगल का दान करें, शिव पूजन से श्रेय। जुला. १७ १८, १९, २६, २७, अग. ४, ५, १४, १५ अशुभ। | निजी जनों से सहयोग मिले, स्त्री सुख, हाथ कुछ तंग रहे, सन्तति की तरफ से चिन्ता। पीले चावल पक्षियों को डालें। अग. २२, २३, ३१, सितं. १, २, १०, ११ अशुभ। | धन लाभ, इज्जत बढ़े, अचानक चिन्ता, मास मध्य में रोग-भय, धन हानि भय, मासान्त में कारोबार में वृद्धि। सितं. १८, १९, २०, २६, २७, २९, अक्तू. ७, ८, ९, १६ अशुभ |
| मकर | स्त्री चिन्ता, अकारण मन खिन्न, हाथ तंग रहे, कारोबार में विशेष लाभ न हों, शिव पूजन करावें। जुला. २०, २१ २८, २९, अग. ६, ७, ८ अशुभ। | वायु विकार, स्त्री व गुप्त चिन्ता से मुक्ति, कारोबार ठीक, जमीन-जायदाद सम्बन्धी विवाद न उलझें। अग. १६, १७, २४, २५, २६, सितं. ३, ४, १२, १३ अशुभ। | अरिष्ट भय, रोग-शोक भय, पाप में मन लगे, धन लाभ राज भय, निजी लोगों से मनमुटाव, शिवार्चन से कल्याण सितं. २१, २२, ३०, अक्तू. १, २, १०, ११ व शुभ। |
| कुंभ | भाग्य साथ देगा, उत्साह बना रहे, निजी जनों से मेल, शत्रु परास्त, कारोबार ढीला रहे। जुला. २२, २३, ३०, ३१, अग. १, ९, १० अशुभ। | पित्त विकार, पराक्रम बना रहे, सन्तान के लिए खर्च, कारोबार में रुकावट, कार्यान्तिर व स्थानान्तर का विचार। अग. १८, १९, २७, २८, सितं. ५, ६, ७, १४, १५ अशुभ। | हिम्मत बढ़े, धन लाभ, बीमारी में खर्च हो, काम में रुकावट, आर्थिक स्थिति कमजोर, देह पीड़ा। सितं. २३, २४, अक्तू. ३, ४, १२, १३ अशुभ। |
| मीन | वायु विकार, हाथ बहुत तंग रहेगा, वृथा विवाद से बचें, नयी योजना असफल, लाभ होकर हाथ न लगे। जुला. १५, १६, २४, २५, अग. २, ३, ११, १२, १३ अशुभ। | वृथा व्यय, सन्तति कष्ट, शत्रु प्रबल, चोटभय, सुखद यात्रा, इज्जत बनी रहे। अग. २०, २१, २९, ३०, सितं. ८, ९ अशुभ। | कोष में कमी, वंश वृद्धि, लाभ होकर हाथ न लगे, कष्ट प्रद यात्रा, वृथा व्यय। सितं. १६. १७, २५, २६, अक्तू. ५, ६, १४, १५ अशुभ। |

# बारह राशियों का मासिक फलादेश (सं० २०४२ वि०)

| राशि | कार्तिक (१७ अक्तूबर से १५ नवम्बर तक) | मार्गशीर्ष (१६ नवम्बर से १४ दिसम्बर तक) | पौष (१५ दिसम्बर से १३ जनवरी ८६ तक) |
|---|---|---|---|
| मेष | उदर विकार, रोग भय, अचानक खर्चा आ पड़े, शत्रु वृद्धि, यात्रा में वृथा व्यय, म. रा. का दान करें। अक्तू. १७, २५, २६, नवं. ४, ५, १२, १३ अशुभ। | वायु विकार, स्त्री-सुख, अचानक शारीरिक कष्ट से परेशानी, कारोबार प्रायः ठीक, रा. मं. दान से कल्याण। नव. २१, २२, दिसं. १, २, १०, ११ अशुभ। | स्थानान्तर व कार्यान्तर का विचार, धन लाभ होकर हाथ न लगे, संतति कष्ट, मास के उत्तरार्ध में लाभ, ऐशोइशरत में मन लगे। दिसं. १८, १९, २०, २८, २९, ३०, जन. ६, ७ अशुभ। |
| वृष | शत्रु भय, वंश वृद्धि, शत्रु परास्त, धन लाभ, गृह कलह, बनते काम में बाधा। अक्तू. १८, १९, २७, २८, २९, नवं. ६, ७, १४, १५ अशुभ। | नई योजना, पढ़ाई में मन न लगे, विरोधी पक्ष प्रबल, अचानक यात्रा में हानि भय, गुप्त चिन्ता, श. सू. दान से कल्याण। नवं. २३, २४, २५, दिसं. ३, ४, ५, १२, १३ अशुभ। | सेहत गड़बड़, बन्धु-कष्ट, स्त्री-सुख, अशुभ समाचार, कोष में कमी, धन हानि भय, मन अशान्त। पीले चावल पक्षियों को डालें। दिसं. २१, २२, ३१, जन. १, ८, ९ अशुभ। |
| मिथुन | धन लाभ, अचानक अच्छा धन लाभ हो, मासान्त में शरीर कष्ट, एवं खर्च विशेष हो। अक्तू. २०, २१, ३०, ३१, नवं. ८, ९ अशुभ। | स्त्री-सुख, निजी जनों से अनबन, सन्तति-सुख, शत्रु हतप्रभ, मासान्त में लाभ अच्छा रहेगा, कारोबार में रुकावट। नवं. १६, १७, १८, २६, २७, २८, दिसं. ६, ७, १४ अशुभ। | भ्रातृ कष्ट, रोग भय, पाप बुद्धि, कारोबार पूर्ववत्, मासांत में लाभ हो, शुभ में व्यय। दिसं. १५, २३, २४, २५, जन. २, ३, १०, ११ अशुभ। |
| कर्क | नेत्र कष्ट, धन हानि, मान हानि भय, सन्तान की तरफ से चिन्ता, मन प्रबल रहे, कारोबार ठीक। अक्तू. २२, २३, २४, नवं. १, २, ३, १०, ११ अशुभ। | सुख, धन लाभ, सन्तति-कष्ट, कार्यान्तर का विचार, वृथा विवाद से बचें, गु. चं. दान से कल्याण। नवं. १९, २०, २९, ३०, दिसं. ८, ९ अशुभ। | कफ-वायु विकार, धन हानि भय, घरेलू झंझट, भाग्य साथ न दे, आर्थिक लाभ हो, व्यय अधिक रहे। पीले चावल पक्षियों को डालें। दिसं १६, १७, २६, २७, जन. ४, ५, १२, १३ अशुभ। |
| सिंह | रक्त पित्त विकार, धन लाभ अच्छा हो, शत्रु वृद्धि, रोग भय, पाप में मन लगे, मं. सू. का दान करें। अक्तू. १७, २५, २६, नवं. ४, ५, १२, १३ अशुभ। | आय से खर्च अधिक, दोस्तों से मेल-मिलाप, कष्टप्रद यात्रा, सन्तान सुख, रोग भय, कारोबार ठीक। नवं. २१, २२, दिसं. १, २, १०, ११, अशुभ। | उत्साह बना रहे, शत्रु पक्ष कमजोर, निजी जनों से अनबन, अर्थ लाभ, कार्यान्तर में लाभ,। दिस. १८, १९, २०, २८, २९, ३०, जन. ६, ७ अशुभ। |
| कन्या | शत्रु हतोत्साह, कोष में कमी, अपमान भय, सुख लाभ, रोग भय। अक्तू. १८, १९, २६, २८, २९, नवं. ६, ७, १४, १५ अशुभ। | भय पीड़ा, धन लाभ होकर हाथ न लगे, निजी जनों से सहायता, बनते कार्य में रुकावट, सन्तति चिन्ता। नवं. २३, २४, २५ दिसं. ३, ४, ५, १२, १३ अशुभ। | धन हानि भय, नेत्र कष्ट, भाईयों से मनमुटाव, जायदाद सम्बन्धी चिन्ता, चोटभय, कारोबार में हानि भय। दिस. २१, २२, ३१, जन. १, ८, ९ अशुभ। |
| तुला | स्थानान्तर व कार्यान्तर का विचार, धन हानि का योग है, गृह कलह, मासांत में लाभ, ऐश्वर्य में मन लगे। अक्तू. २०, २१, ३०, ३१, नवं. ८, ९ अशुभ। | शत्रु परास्त, धन हानि भय, शिर-नेत्र पीड़ा, स्वतन्त्र व्यापार में हानि भय, सत्पुरुष मेल, स्त्री-सुख, व्यय विशेष। नव. १६, १७, १८, २६, २७, २८, दिसं. ६, ७, १४ अशुभ। | उदर-विकार, चोरों से हानि भय, यात्रा में कष्ट, गुप्त चिन्ता, वृथा-व्यय अधिक हो। दिसं. १५, २३, २४, २५, जन. २, ३, १०, ११ अशुभ। |
| वृश्चिक | मन अशान्त, आर्थिक स्थिति कमजोर, बुरा समाचार, मासान्त में लाभ, शरीर पीड़ा। अक्तू. २२, २३, २४, नवं. १, २, ३, १०, ११ अशुभ। | जगह तबदीली का योग, कष्ट योग है, आर्थिक परेशानी, स्त्री पक्ष अशुभ, शनि का यन्त्र धारण करें, कारोबार में तरक्की हो। नव. १९, २०, २९, ३०, दिसं. ८, ९ अशुभ। | मानसिक अशान्ति, निजी जन चिन्ता, पैर में चोटभय, गुप्त-शत्रु से सावधान, शनिवार को तैल पक्व वस्तु दान करें। दिस. १६, १७, २६, २७, जन. ४, ५, १२, १३ अशुभ। |
| धनु | धन लाभ, सन्तान हेतु खर्च विशेष, रोग भय, धर्म-कर्म में मन लगे, यश लाभ, घरेलू झंझट। अक्तू. १७, २५, २६, नवं. ४, ५, १२, १३ अशुभ। | वृथा व्यय, धन लाभ, नई योजना में असफलता, यश-लाभ, नेत्र कष्ट, सूर्य-शनि दान से कल्याण। नव. २१, २२, दिस. १, २, १०, ११ अशुभ। | जगह तबदीली का योग है, धन हानि भय, मनोबल गिरे, निजी जन विरोध, शिवपूजन से कल्याण, सन्तान कष्ट। दिसं. १८, १९, २०, २८, २९, ३०, जन. ६, ७ अशुभ। |
| मकर | वायु विकार, शत्रु वृद्धि, गुप्त शत्रु भय, मन काम में न लगे, दोस्तों से अनबन, कारोबार ठीक। अक्तू. १८, १९, २७, २८, २९, नवं. ६, ७, १४, १५ अशुभ। | अकस्मात् कष्ट योग, सम्पत्ति विवाद, नए कार्य या अन्य साधन से भी लाभ हो, आय से व्यय अधिक। नवं. २३, २४, २५, दिसं. ३, ४, ५, १२, १३ अशुभ। | मन प्रसन्न, मास में कफ-वायु पीड़ा, बन्धु-कष्ट, नेष्ट समाचार, मासान्त में लाभ अच्छा हो, अकस्मात् खर्चा आ पड़े। दिसं. २१, २२, ३१, जन. १, ८, ९ अशुभ। |
| कुंभ | निजी लोगों से अनबन, स्त्री के लिए खर्च, अचानक कोई परेशानी पैदा हो, राज्य पक्ष अशुभ, चं. श. दान। अक्तू. २०, २१, ३०, ३१, नवं. ८, ९ अशुभ। | कारोबार में गिरावट, मन में उत्साह रहे, वंश वृद्धि, स्त्री पक्ष शुभ, कोष में कमी, मासांत ठीक, कारोबार यथावत्। नवं. १६, १७, १८, २६, २७, २८, दिसं. ६, ७, १४ अशुभ। | हाथ तंग रहे, स्त्री से सुख, उत्साह वृद्धि, रोगभय, कारोबार कमजोर, गुरु-चन्द्र दान से कल्याण। दिसं. १५, २३, २४, २५, जन. २, ३, १०, ११ अशुभ। |
| मीन | नेत्र व शिर कष्ट, शत्रु कमजोर, रोग भय, शिव पूजन से कल्याण, यात्रा में कष्ट भय। अक्तू. २२, २३, २४, नवं. १, २, ३, १०, ११ अशुभ। | क्रोध बढ़े, चोरों व ठगों से सावधान, स्त्री-कष्ट, शत्रु वृद्धि, भाग्योदय में बाधा, कारोबार ढीला। नव. १९, २०, २९, ३०, दिसं. ८, ९ अशुभ। | वृथा विवाद से बचें, घरेलू झंझटों से मन खिन्न, भाग्य साथ न दे, कारोबार में उलझनें, लाभ-हानि बराबर। दिसं १६, १७, २६, २७, जन. ४, ५, १२, १३ अशुभ। |

# बारह राशियों का मासिक फलादेश (सं० २०४२ वि०)

| राशि | माघ (१४ जनवरी से ११ फरवरी तक) | फाल्गुन (१२ फरवरी से १३ मार्च तक) | चैत्र (१४ मार्च से १२ अप्रैल तक) |
|---|---|---|---|
| मेष | उदर विकार, स्त्री कष्ट, मन अशान्त, निजी लोगों से वैमनस्य, कमरतोड़ खर्च, मंगल यन्त्र से कल्याण। जन. १५, १६, २४, २५, २६, फर. २, ३, ४, ११ अशुभ। | वृथा कलह में बचें, चोट भय है, गुप्त शत्रु से सावधान, मास के उत्तरार्ध में अच्छा लाभ, शनि-मंगल दान से शुभ। फर. १२, २१, २२, मार्च २, ३, १०, ११, १२ अशुभ। | शरीर अस्वस्थ, मन उदास, दुर्घटना भय, यात्रा में सावधान, नेत्र कष्ट, कारोबार यथावत्। मार्च २०, २१, २२, २९, ३०, अप्रै. ७, ८ अशुभ। |
| वृष | अकस्मात् परेशानी, धन हानि, घरेलू झंझट, इज्जत बनी रहे, विचार निकृष्ट, शनिवार को तेल दान करें। जन. १७, १८, १९, २७, २८, फर. ५, ६, अशुभ। | उत्साह वृद्धि, स्त्री पक्ष से चिन्ता-परेशानी, मित्र लाभ, कारोबार में तरक्की की योजना, मासान्त में अचानक खर्च विशेष। फर. १३, १४, १५, २३, २४, मार्च ४, ५, १३ अशुभ। | पैर में चोट भय, स्त्री पक्ष नेष्ट, कारोबार ठीक, आमदन ठीक, मसान्त में दिल परेशान। मार्च १४, २३, २४, ३१, अप्रै. १, ९, १०, ११ अशुभ। |
| मिथुन | असफल योजना, सन्तति कष्ट, शत्रु परास्त, स्त्री सुख, रोग भय, कष्ट, कारोबार ढीला। जन. २०, २१, २९, ३०, फर. ७, ८ अशुभ। | सन्तान से परेशानी, शत्रु हतप्रभ, स्त्री सुख, भाग्य साथ दे, कारोबार में तरक्की, व्यय अधिक। फर. १६, १७, २५, २६, २७, मार्च ६, ७ अशुभ। | सुखार्थ लाभ, कारोबार पूर्ववत् ठीक, भाग्य साथ देगा, काम बढ़ायें, यात्रा में चोट भय। मार्च १५, १६, १७, २५, २६, अप्रै. २, ३, १२ अशुभ। |
| कर्क | बन्धुओं से अनबन, सन्तान हेतु व्यय, शत्रु वृद्धि, लाभ हाथ न लगे, यात्रा में कष्ट, चन्द्र दान से शुभ। जन. १४, २२, २३, ३१, फर. १, ९, १० अशुभ। | पशु हानि, विद्या में असफलता, असफल योजना, रोग भय, कार्यान्तिर से लाभ, दुर्गापाठ से शुभ। फर. १८, १९, २०, २८, मार्च १, ८, ९ अशुभ। | बन्धु कष्ट, सन्तानार्थं धन व्यय विशेष, पाप में मन लगे, दुर्गा पाठ से कल्याण, आय से व्यय अधिक। मार्च १८, १९, २७, २८, अप्रै. ४, ५, ६ अशुभ। |
| सिंह | प्रभाव बढ़े, स्थायी सम्पत्ति सम्बन्धी विवाद, वंश वृद्धि, शत्रु परास्त, द्रव्य लाभ, सूर्य पूजा से कल्याण। जन. १५, १६, २४, २५, २६, फर. २, ३, ४, ११ अशुभ। | उत्साह वृद्धि, जमीन-जायदाद सम्बन्धी उलझन आए, स्त्री कष्ट, घरेलू झंझट, शनिवार-मंगलवार को हानि भय। फर. १२, २१, २२, मार्च २, ३, १०, ११, १२ अशुभ। | भुजा पर चोट भय, दुर्घटना से सावधान, धन लाभ, रोग भय, राज्य पक्ष से भय, दुर्गा पाठ से कल्याण। मार्च २०, २१, २२, २९, ३०, अप्रै. ७, ८ अशुभ। |
| कन्या | कोष में कमी, कोई विवाद हल हो, मनोबल प्रबल, विरोधी पक्ष कमजोर, स्वास्थ्य लाभार्थ व्यय। जन. १७, १८, १९, २७, २८, फर. ५, ६ अशुभ। | निजी जनों से विरोध, शत्रु बढ़ें, मासांत में विरोधी कमजोर, स्त्री सुख, चोट भय, कारोबार में अलाभ स्थिति। फर. १३, १४, १५, २३, २४, मार्च ४, ५, १३ अशुभ। | शिर व नेत्र कष्ट, धन लाभ, सुख, उत्साह वृद्धि, यात्रा में वृथा व्यय, वृथा विवाद से दूर रहें। मार्च १४, २३, २४, ३१, अप्रै. १, ९, १०, ११ अशुभ। |
| तुला | क्रोध बढ़े, वृथा विवाद से बचें, बन्धु से मदद, सन्तति सुख, स्त्री कष्ट, राहु-मंगल दान से कल्याण। जन. २०, २१, २९, ३०, फर. ७, ८। | उदर विकार, कर्जा सिर चढ़े, सन्तति पक्ष से कष्ट, गुप्त शत्रु भय, बुधवार को तेल दान से कल्याण। फर. १६, १७, २५, २६, २७, मार्च ६, ७ अशुभ। | रोग भय, कोष में कमी, खर्च अत्याधिक, मन निरुत्साह, सन्तान से सुख, विरोधी पक्ष कमजोर। मार्च १५, १६, १७, २५, २६, अप्रै. २, ३, १२ अशुभ। |
| वृश्चिक | सेहत गड़बड़, धन लाभ, नेत्र कष्ट, शत्रु से हानि भय, शनि-चन्द्र दान से शुभ, पांव पर चोट भय,। जन. १४, २२, २३, ३१, फर. १, ९, १० अशुभ। | लड़ाई-झगड़े से हानि भय, पशु लाभ, बन्धु सुख, बनते काम में बाधा, आय से व्यय अधिक। फर. १८, १९, २०, २८, मार्च १, ८, ९ अशुभ। | नीच से अपमान भय, शनि-मंगलवार को झगड़े एवं लम्बे सफर में सावधान, बन्धु सुख, वंश वृद्धि, लाभ अच्छा। मार्च १८, १९, २७, २८, अप्रै. ४, ५, ६ अशुभ। |
| धनु | बन्धन भय शत्रु से सावधान, स्वतन्त्र कारोबार में हानि भय, निजी जन विरोध करें। जन. १५, १६, २४, २५, २६, फर. २, ३, ४, ११ अशुभ। | लाभ हो, शत्रु से हानि भय, कफ-वायु विकार, पैर में चोट भय, अशुभ किंवा वृथा कार्यों पर व्यय विशेष। फर. १२, २१, २२, मार्च २, ३, १०, ११, १२ अशुभ। | रोग भय, धन लाभ ठीक, मान हानि भय, कार्य में बाधा, कारोबार में मन न लगे, मासान्त में विशेष खर्च। मार्च २०, २१, २२, २९, ३०, अप्रै. ७, ८ अशुभ। |
| मकर | स्थानांतर व कार्यान्तिर का विचार, वृथा व्यय से हाथ तंग, निजी जनों से विरोध, कारोबार में हानि, सूर्य-शनि दान करें। जन १७, १८, १९, २७, २८, फर. ५, ६ अशुभ। | अच्छा धन लाभ होकर कुछ हानि भय, शत्रु सिर उठावें, अशुभ समाचार," कारोबार कमजोर, कर्जा चढ़े। फर. १३, १४, १५, २२, २३, २४, मार्च ४, ५, १३ अशुभ। | बीमारी पर खर्च हो, निजी जनों से मदद, शत्रु बढ़ें, नई योजना वा विद्या में सफलता, फिजूल खर्ची अधिक, आय से व्यय अधिक मार्च १४, २३, २४, ३१, अप्रै. १, ९, १०, ११ अशुभ। |
| कुंभ | पुष्टि, लाभ, भाई से अनबन, भाग्य साथ न दे, कारोबार ढीला, शिवार्चन से कल्याण। जन. २०, २१, २९, ३०, फर. ७, ८ अशुभ। | स्थान हानि एवं मन चिन्तित, मनोबल फिर भी बना रहे, व्यवसाय में सांझेदारी किंवा अन्य उलझनें, कार्यान्तिर का विचार। फर. १६, १७, २५, २६, २७, मार्च ६, ७ अशुभ। | अकस्मात् कष्ट योग, स्वतन्त्र कार्य में लाभ होकर हानि हो, भ्रातृ सुख, व्यवसाय में विवाद से हानि, यात्रा में चोट कष्ट। मार्च १५, १६; १७, २५, २६, अप्रै. २, ३, १२ अशुभ। |
| मीन | आर्थिक परेशानी रहे, पाप वृद्धि, कर्जा उठाना पड़े, मासान्त शुभ, पीले चावल डालें। जन. १४, २२, ३१, फर. १, ९, १० अशुभ। | आर्थिक स्थिति कुछ ठीक, वृथा व्यय से बचें, बनते काम में बाधा, झगड़ा-कलह से परेशानी, पीले चावल डालें। फर. १८, १९, २०, २८, मार्च १, ८, ९ अशुभ। | विरोधी पक्ष कमजोर, धन लाभ होकर हाथ न लगे, मास का उत्तरार्ध कष्टप्रद, कारोबार ठप्प, भाग्य साथ न दें। मार्च १८, १९, २७, २८, अप्रै. ४, ५, ६ अशुभ। |

नोट—यह राशि फलादेश सामूहिकरूप में स्थूमान से मिलता है। सूक्ष्म मासिक फलादेश के लिए वर्षफल बनवावें।

# अथ वर्षराजादि फल-विचार (स० २०४२ वि०)

कल्पादि से गतवर्ष १९७२९४९०८६, सृष्टि सवत् १९५५८८५०८६, श्री विक्रमी संवत् २०४२, शक संवत् १९०७, श्रीकृष्ण जन्म सवत् ५२२१, कलि संवत् ५०८६, श्रीमहावीर जैन निर्वाण संवत् २५१०-२५११, श्रीबुद्ध संवत् २६०८-२६०९, हिजरी सन् १४०६-१४०७, फसली सन् १३९२-१३९३, ईस्वी सन् १९८५-१९८६ ।

वर्षारम्भ में गुरुमान से प्रभवादि संवत्सरों में "बहुधान्य" नामक संवत्सर है । फल इस प्रकार है—

"बहुधा जायते वृष्टिः बहुधान्याख्य वत्सरे ।
विविधैः धान्य निचयैः सम्पूर्णा चाखिला धरा ।।"

अर्थात्—वर्षा अधिक हो, अनाज पर्याप्त मात्रा में सुलभ हों ।

किञ्च—बहुधान्ये केतुः स्वामी, पुरुषा निर्वीर्याः, पश्चिमायां सुभिक्षम्, परम् सौख्यं सर्वदेशमध्ये, दक्षिणस्यां विग्रहः, परं महाभयं, उत्तरापथे सर्वदेशेषु पीड़ा, पूर्वस्यां सुभिक्षं, धन संग्रहः, चैत्र वैशाखयोरन्ने किञ्चिन्महर्घता, ज्येष्ठे चतुर्गुणो माषः, श्रावणाषाढयोर्मेघः, अन्नं सर्वत्र महर्घम्, षड्गुणो लाभः, भाद्रपदेऽत्यन्त मेघः, सर्वधान्य समर्घता, आश्विने मेघः, कनक धाराभिः, कार्तिकादि मासचतुष्टये समता ।

इस वर्ष का राजा (ग्रह परिषद् के प्रधान) शुक्र एवं मन्त्री शनि है । इसवर्ष सस्येश (चौमासी फसलों के स्वामी) मंगल, धान्येश (शीतकालीन फसलों के स्वामी) सूर्य, मेघेश (वर्षा पानी के स्वामी) शुक्र, रसेश (गुड़, खांड, रसकस आदि के स्वामी) गुरु, नीरसेश (सर्वविध धातु तथा व्यापार आदि के स्वामी) मंगल, फलेश (फल-फूल आदि के स्वामी) शुक्र, धनेश (खजाना के स्वामी) चन्द्र, दुर्गेश (सुरक्षा प्रतिरक्षा आदि के स्वामी) शुक्र हैं ।

प्रत्येक पदाधिकारी का व्यक्तिगत फल निम्नांकित है—

**राजा शुक्र का फल**—सस्य निष्पत्ति (जौ, गेहूं आदि) पर्याप्त मात्रा में हो, नदियों में जल तीव्र गति एवं अधिक मात्रा में हो । फल-फूल अधिक एवं शासकों में सौख्यभाव बना रहे ।

**मन्त्री शनि का फल**—शासक कठोरता से व्यवहार करें, प्रजा में अशांति एवं असन्तोष बढ़े, कुछ प्रान्तों में वातावरण क्षुब्ध, अशान्त रहे । जनता का आर्थिक स्तर गिरेगा ।

**सस्येश मंगल का फल**—पशुओं में रोग से चिन्ता बढ़े, वर्षा कहीं बहुत कम, कहीं आवश्यकता से अधिक हो, जौ, गेहूं, चावल आदि की फसल नष्ट हो ।

**धान्येश सूर्य का फल**—मूंग, मोठ, बाजरा आदि की फसल को भारी हानि होगी, शासकों में परस्पर मतभेद किंवा कहीं विग्रह की ज्वाला भड़के, धान्य मंहगे, प्रजा में रोग व्यापें ।

**मेघेश शुक्र का फल**—वर्षा काफी हो, प्रजा में धन धान्य समृद्धि एवं शासक जनता के कल्याण में लगे रहें ।

**रसेश गुरु का फल**—प्रजा में आनन्द मंगल रहे, धन धान्य पर्याप्त हों, शासकों का वैभव बढ़े ।

**नीरसेश मंगल का फल**—माणिक्य, मोती, मूंगा आदि रत्न, वस्त्र तथा तांबा, सोना आदि धातु मंहगे हों ।

**फलेश शुक्र का फल**—पृथ्वी पर हरितक्रांति आए, फल-फूल ज्यादा हों, प्रजा कर्त्तव्य परायण रहे ।

**धनेश चन्द्र का फल**—गुड़, खांड आदि रस पदार्थों के व्यापार में विशेष लाभ हो, धान, घी, तेल आदि सुलभ रहें ।

**दुर्गेश शुक्र का फल**—लोगों में एकता की भावना के प्रयत्न हों, सुख समृद्धि रहे ।

**सूचना**—यद्यपि वर्ष के इन दस अधिकारियों का साधारण फल तो सर्वत्र ही होता है, किन्तु विशेषकर राजा का फल काश्मीर, अफगानिस्तान एवं बराड़ देश में, मन्त्री का फल आन्ध्र, बाल्हीक, उज्जैन एवं मालवा में सस्येश पौण्ड्र-विदर्भ में, धान्येश गुजरात, नर्मदा के निकटवर्ती प्रदेशों एवं मध्य प्रदेश में मेघेश का मगध एवं बंगाल में, रसेश का कोंकण व गोआ में, नीरसेश का मालवा व बिहार में, धनेश का राजस्थान एवं मारवाड़ में, फलेश-दुर्गेश एवं राजा का फल सब जगह विशेष होता है ।

**नवमेघों में 'आवर्त' नामक मेघ का फल**—"आवर्ते मन्दतोयं च", कुछ क्षेत्रों में वर्षा कम हो, जौ, चना, चावल, गेहूं, घी, कपास की फसल को हानि हो ।

**द्वादशनागों में 'बुद्बुद' नामक नाग का फल**—शासकों में विवेक रहे, वर्षा मध्यम, शुभ फलप्रद है ।

**रोहिणी का वास तट पर है**—"तटे वृष्टिः सुशोभना"; अधिक जल चाहने वाले अनाज, चावल आदि की फसल उत्तम रहेगी । अल्प वर्षा क्षेत्र राजस्थान के बागड़ आदि क्षेत्रों में भी वर्षा से कृषक लोगों को लाभ होगा ।

**संवत्सर का वास धोबी के घर है**—"रजके वृष्टिरुत्तमा" वर्षा उत्तम होगी ।

**संवत्सर का वाहन दर्दुर (मेंढक) है**—वर्षा अधिक होगी, कुछ प्रान्तों में वर्षा से हानि भी होगी ।

**शनि की दृष्टि**—वर्षारम्भ से अन्त तक शनि की दृष्टि पश्चिम में रहेगी । फल—यह संवत् पश्चिमी राष्ट्रों के लिए विशेष भयावह है; पश्चिमी राष्ट्रों में प्राकृतिक-प्रकोप, रोगोपद्रव एवं अकालादि से भी जन-धन हानि होगी । भारत को पश्चिमी-सीमा प्रान्तों पर शत्रु देश की गतिविधि से भय है, सावधान !

**इस वर्ष 'श्रावण' अधिमास है**, फल—"दुर्भिक्षं श्रावणे युग्मे पृथ्वीनाशः प्रजाक्षयः ।"—कहीं दुर्भिक्ष, कहीं रोगोपद्रव से जन-धन हानि हो । इसवर्ष आश्विन एवं फाल्गुन में सोमवती अमावस दो हैं । आषाढ़ एवं कार्तिक में भौमवती अमावस भी दो ही हैं । वैशाख कृ., भाद्रपद कृ. एवं माघ कृ. में शनैश्चरी अमावस्याएं तीन हैं । आषाढ़ शु., प्र० श्रावण कृ., कार्तिक कृ., फाल्गुन शु. एवं चैत्र कृ. में बुधाष्टमियां पांच हैं ।

**वर्षा आदि के विश्वाबाल**—वर्षा विश्वा ९, धान्य ७, तृण ५, शीत ९, तेज ११, वायु १३, वृद्धि १५, क्षय १५, विग्रह ११, क्षुधा १३, तृषा ७, निद्रा ३, आलस्य ५, उद्यम ३, शान्ति ७, क्रोध ९, दम्भ १५, लोभ १३, मैथुन १५, रसनिष्पत्ति ११, फलनिष्पत्ति ३, उत्साह ३, उग्रता ३, पाप १३, पुण्य १३, व्याधि ७, व्याधिनाश १७, आचार १३, अनाचार १५, मृत्यु ९, जन्म १५, देशोपद्रव १, देशस्वास्थ्य ३, चौरभय ७,

चौरमास १५, अग्निभय ११, अग्निशांति १३, उद्भिज्ज ५, जरायुज ३, अण्डज १५, स्वेदज १३, तोता ११, मूषक १७, ताम्बा ६, स्वचक्र १७, परचक्र १५, वृष्टि १३, वृष्टिनाश १७, संवत् विश्वा ८।

**वर्ष के चार स्तम्भ—**

१. जल स्तम्भ (चैत्र शु. १ को रेवती नक्षत्र) २४ प्रतिशत है।
२. वायु स्तम्भ (ज्येष्ठ शु. १ को मृग. नक्षत्र) का अभाव है।
३. तृण स्तम्भ (वैशाख शु. १ को भरणी नक्षत्र) ४५ प्रतिशत है।
४. अन्न स्तम्भ (आषाढ़ शु. को पुन. नक्षत्र) का अभाव है।

फल—वर्षा कम, चारा पर्याप्त हो, अनाज की फसल को हानि पहुंचे। वर्षस्तम्भ विचार से यह वर्ष शुभ नहीं।

**आर्द्रमान विचार (वर्ष रक्षा के लिए ४ दुर्ग)—**

१. प्रथम आर्द्र (अक्षय तृतीया को रोहिणी नक्षत्र) ४० प्रतिशत है।
२. द्वितीय आर्द्र (सवत् २०४१ में पौष अमा. को मूल नक्षत्र) ५५ प्रतिशत है।
३. तृतीय आर्द्र (श्रावण शु. १५ को श्रवण नक्षत्र) का अभाव है।
४. चतुर्थ आर्द्र (कार्तिक शु. १५ को कृत्तिका नक्षत्र) ६१ प्रतिशत है।

फल—आर्द्रमान विचार से यह वर्ष अच्छा रहेगा। श्रावण के लगभग किसी भाग में अकाल की स्थिति बनेगी।

"अखं तीज रोहिणी नहीं होई, पौष अमावस मूल न जोई।
राखी श्रवणों हीन विचारो, कार्तिक पुण्या कृत्तिका टारो।
महीमांह खलबली प्रकाशे, कहे भड्डली साख बिनाशे।"

**नववर्ष प्रवेश**—वि. सं. २०४१ में चैत्र कृष्ण ३० गुरुवार (२१ मार्च १९८५ ई०) को २७ घटी ३० पल पर सिंह लग्न में नववर्ष प्रवेश होगा।

नववर्ष लग्न कुण्डली



फल—दक्षिण में बाढ़ व अन्य रोगोपद्रव से कष्ट, अनाज महंगे। पश्चिम में धातु एवं अन्य वस्तुओं में तेजी हो, उत्तर में महावृष्टि भय, पूर्व में खड़ी फसल को हानि हो। मध्य प्रदेश में पाँच मास तक राजनैतिक अस्थिरता रहे। वर्ष का पूर्वार्द्ध ऐतिहासिक घटना वाला होगा।

**वर्षेश (जगत्) लग्न**—सं. २०४२ वि. में वैशाख कृष्ण ९ शनिवार (१३ अप्रैल १९८५ ई०) को ३५।५८ इष्ट पर तुला लग्न में सूर्य मेष राशि में प्रवेश करेगा।

वर्षेश (जगत्) लग्न कुण्डली



फल—विश्व की आर्थिक स्थिति बिगड़े, खड़ी फसल को हानि पहुंचेगी। पश्चिमी राष्ट्रों में अशान्ति का वातावरण रहेगा। दुर्भिक्ष से प्रजा में कहीं परेशानी रहे।

**जगल्लग्न से व्यक्तिगत फल विचार**—जन्म-कुण्डली में लग्न बलवान् हो तो जन्म-लग्न से, चन्द्र बलवान् हो तो जन्मराशि से, जगल्लग्न जिस स्थान में आए, वह भाव शुभ या स्वामी ग्रहों से युक्त दृष्ट और बलवान् हो तो वर्ष में उस भाव की वृद्धि कहनी चाहिए। यदि पापी ग्रह की दृष्टि या योग हो तो उस भाव की हानि कहें। जन्मलग्न, जन्मराशि और अपने वर्षप्रवेश लग्न से वर्षेश लग्न (जगल्लग्न) आठवें-बारहवें हो तो यह वर्ष उस व्यक्ति के लिए शुभ नहीं होता। इसी प्रकार देश और ग्राम के शुभाशुभ विचार के लिए देश, ग्राम या नगर की जो राशि हो, उससे जगल्लग्न आठवें या बारहवें हो तो उस देश, ग्राम व नगर के लिए वह वर्ष हानिप्रद समझना चाहिए।

**जन्म लग्न से जगल्लग्न का फल**—१. देहसुख, २. धनलाभ, ३. कुटुम्बवृद्धि, ४. मित्र सौख्य, ५. पुत्र सौख्य, ६. शत्रुजय, ७. स्त्री सुख, ८. रोगभय, ९. धर्मलाभ, १०. धनलाभ, ११. लाभसुख, १२. व्यय दुःख।

आर्द्रा प्रवेश कुंडली



**आर्द्रा प्रवेश**—आषाढ़ शु. ३ शुक्रवार २१ जून, १९८५ ई. को ४७।७ इष्ट पर मीन लग्न में सूर्य आर्द्रा में प्रविष्ट होगा।

फल—टिड्डी, चूहा, अतिवृष्टि किंवा अनावृष्टि से फसल को हानि हो, कहीं दुर्भिक्ष की स्थिति बने।

**ग्रीष्मसस्य जातक**—कुण्डली के अनुसार जौ, गेहूं, चना आदि की फसल को हानि पहुंचेगी, अनाजों में तेजी का रुख रहेगा।

**शरत्सस्य जातक**—कुंडली के अनुसार मूंग, मोठ, बाजरा आदि की फसल को अवर्षणादि से हानि होगी।

**सुर्रा फल**—गत सं. २०४१ में आश्विन शु. ३ गुरुवार (२७ सितंबर १९८४ ई.) से हिजरी सन् १४०५ चल रहा है। फल—फसल अच्छी होगी, भयरोग, उपद्रवों में कमी आए। स्त्रियों में कुच सम्बन्धी रोग से कष्ट हो। बच्चों में रोग विशेष से परेशानी हो।

१७ सितम्बर १९८५ (भाद्र शु. ३ मंगलवार) को हिजरी सन् १४०६ शुरू होगा।

फल—मंगलवार को हिजरी सन् का आरम्भ होने से कहीं अकाल पड़े, समय पर वर्षा की कमी अनुभव हो। कहीं युद्ध भय व्यापे। गुड़, शक्कर, कपास, खांड, तिल तेल, गेहूं मंहगे हों।

### लाभ-व्यय चक्र (विंशोत्तरी मतानुसार)

| राशि | मेष | वृष | मिथुन | कर्क | सिंह | कन्या | तुला | वृश्चिक | धनु | मकर | कुंभ | मीन |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| लाभ | ११ | ५ | ११ | ५ | ८ | ११ | ५ | ११ | ८ | २ | २ | ८ |
| व्यय | ५ | १४ | ११ | ८ | ५ | ११ | १४ | ५ | ११ | १४ | १४ | ११ |

लाभ-व्यय देखने की रीति—अपनी राशि के लाभ-व्यय अंकों को जोड़ कर उसमें से १ घटाकर, शेष को ८ से भाग देने पर यदि १, २, ६, ७ बचें तो वर्ष में उत्तम लाभ, ३, ४, ५, ० बचें तो लाभ बहुत कम हो, चिन्ता भी रहे।

'इतीदं वत्सर-फलं वत्सरादि-तिथौ शुभम्। यः शृणोति नरो भक्त्या स सुखी वत्सरं भवेत्॥'

# सन्दिग्ध व्रत-पर्व व्यवस्था (सं० २०४२ वि०)

लेखक :— प्रियव्रत शर्मा

**१. श्रीराम नवमी** :—मध्याह्न व्यापिनी चैत्र शुक्ल नवमी के दिन श्रीराम नवमी का व्रत किया जाता है—यह सामान्य नियम है। दोनों दिन यदि नवमी मध्याह्न व्यापिनी हो तो दूसरे दिन यह व्रत किया जाता है, क्योंकि अष्टमी विद्धा नवमी इस व्रत के लिए वर्जित है। यदि नवमी दूसरे दिन सूर्योदय के बाद कम से कम तीन मुहूर्त्त तक हो तो वैष्णव सम्प्रदाय वाले लोग उसी दिन रामनवमी व्रत करते हैं। इस स्थिति में वे पहले दिन मध्याह्न व्यापिनी नवमी को भी छोड़ देते हैं, 'धर्मसिंधु' कार का वचन है—"वैष्णवैः त्रिमुहूर्त्त युता परैवोपोष्या।"

इस उपरोक्त नियम के अनुसार इस वर्ष वैष्णव लोग ३१ मार्च (१९८५ ई०) को ही रामनवमी व्रत करेंगे, क्योंकि इस दिन नवमी तीन मुहूर्त्त से भी अधिक है। स्मार्त लोग तो ३० मार्च को ही यह व्रत करेंगे, क्योंकि इस दिन नवमी मध्याह्न व्यापिनी है। इस दिन मध्याह्न के समय पुनर्वसु नक्षत्र भी है। मध्याह्न के समय नवमी और पुनर्वसु का योग इस व्रत के लिए विशेष माहात्म्य रखता है।

**२. श्री परशुराम जयन्ती** :—रात्रि के प्रथम प्रहर में व्याप्त होने वाली वैशाख शुक्ल तृतीया में ही श्री परशुराम जयन्ती मनाई जाती है क्योंकि रात्रि के पहले प्रहर में वैशाख शुक्ल तृतीया के समय ही श्री परशुराम का आविर्भाव हुआ था—यह 'भविष्य पुराण' आदि में स्पष्ट लिखा है (इससे सम्बद्ध उद्धरण आदि विगत वर्ष के मार्त्तण्ड पञ्चाङ्ग के पृष्ठ ५६ पर देखें)। इस वर्ष २२ अप्रैल को ही वैशाख शुक्ल तृतीया रात्रि के प्रथम प्रहर में विद्यमान है, अतः इसी दिन श्री परशुराम जयन्ती होगी।

ध्यान रहे—कुछ भ्रान्त लोग अक्षय तृतीया वाले दिन ही श्री परशुराम जयन्ती मानते हैं, यह गलत है, क्योंकि श्री परशुराम जयन्ती और अक्षय तृतीया दोनों सर्वथा पृथक्-पृथक् पर्व हैं।

**३. रम्भा तृतीया** :—ज्येष्ठ शुक्ल तृतीया के दिन रम्भा व्रत किया जाता है। इस व्रत में चतुर्थी विद्धा तृतीया वर्जित है। इस वर्ष २२ मई '८५ को ही यह व्रत होगा। यद्यपि २३ मई को तृतीया तीन मुहूर्त्त से कम होने से चतुर्थी से विद्ध नहीं मानी जा सकती, फिर भी वह (तृतीया) तीन मुहूर्त्त से अल्प होने के कारण इस दिन साकल्यापादिता तिथि नहीं है। अतः २२ मई को ही (जहां वह सूर्यास्त से पूर्व तीन मुहूर्त्त से कहीं अधिक व्याप्त होने से साकल्यापादिता है) रम्भा व्रत मनाना शास्त्र सम्मत है।

**४. बहुला चतुर्थी** :—चन्द्रोदय व्यापिनी भाद्र कृष्ण चतुर्थी के दिन बहुला चतुर्थी व्रत किया जाता है। यदि दो दिन चतुर्थी चन्द्रोदय व्यापिनी हो तो पहले दिन ही यह व्रत किया जाता है, क्योंकि गणेश चतुर्थी हमेशा तृतीया विद्धा लेनी चाहिए—ऐसा शास्त्रों का निर्देश है—"चतुर्थी गणनाथस्य मातृ विद्धा प्रशस्यते।" धर्मसिंधु का भी वाक्य है—"उभय दिने चन्द्रोदय व्यापित्वे तृतीयायुतैव ग्राह्या।"

ध्यान रहे—बहुला चतुर्थी गणेश चतुर्थी ही है। इस वर्ष २ और ३ सितम्बर '८५ को दोनों दिन चतुर्थी चन्द्रोदय के समय व्याप्त है अतः उपरोक्त नियमानुसार बहुला चतुर्थी २ सितम्बर को ही मनाई जाएगी।

**५. ऋषि पंचमी** :—मध्याह्न व्यापिनी भाद्र शुक्ल पंचमी के दिन ऋषि पंचमी मनाई जाती है ("भाद्र शु. पंचमी ऋषि पंचमी। सा मध्याह्न व्यापिनी ग्राह्या"—धर्मसिंधु)। इस वर्ष पंचमी १८ सितम्बर '८५ को ही मध्याह्न व्यापिनी है अतः इसी दिन यह पर्व होगा।

**६. साम उपाकर्म** :—सिंहस्थ सूर्य के [illegible] में हस्त नक्षत्र में सामवेदी उपाकर्म करते हैं। इस वर्ष १६ सितम्बर '८५ को सिंहस्थ सूर्य में हस्त नक्षत्र आता है, लेकिन इस दिन सूर्य सक्रान्ति होने से उपाकर्म नहीं हो सकता। धर्मसिन्धु आदि के अनुसार इस स्थिति में सामवेदी लोग उपाकर्म द्वि० श्रावण पूर्णिमा (३० अगस्त) को करेंगे।

**७. दूर्वाष्टमी व्रत** :—रोहिण (नवम) मुहूर्त्त व्यापिनी भाद्र शुक्ल अष्टमी के दिन स्त्रियां दूर्वा व्रत करती हैं। सिंह राशि में सूर्य तथा अगस्त्य तारा के अस्त काल में यह व्रत किया जाता है। अगस्त्य के उदय काल में तो इस व्रत का सर्वथा निषेध है। ("सिंहार्के एवं कर्त्तव्या न कन्यार्के कदाचन। ......नागस्त्य उदिते जातु पूजयेदमृतोद्भवाम्॥") यदि भाद्र शुक्ल अष्टमी को अगस्त्य उदित हो तो धर्मशास्त्रों का आदेश है कि तब यह व्रत भाद्र कृष्ण अष्टमी के दिन किया जाये। यदि भाद्र कृष्ण अष्टमी के दिन भी अगस्त्य उदय हो तब इस व्रत को श्रावण शुक्ल अष्टमी के दिन करने के लिए शास्त्राज्ञा है। इस वर्ष भाद्र शुक्ल और कृष्ण अष्टमी को अगस्त्य उदय है अतः इस पर्व को द्वि. श्रावण शुक्ल अष्टमी शुक्रवार के दिन (२३ अगस्त '८५ को) मनाया जायेगा।

**८. श्री महालक्ष्मी व्रतारम्भ** :—भाद्र शुक्ल अष्टमी के दिन श्री महालक्ष्मी व्रत प्रारम्भ करके आश्विन कृष्ण अष्टमी के दिन कन्यार्क में इसका विसर्जन किया जाता है। सिंहार्क में इस व्रत को प्रारम्भ करना चाहिए, कन्यार्क में इसे प्रारम्भ करना निषिद्ध है। ("श्रियोऽर्चनं भाद्रपदे सिताष्टमी प्रारभ्य कन्यागते च सूर्ये"—पुराण समुच्चय।) लेकिन यह नियम इस व्रत का प्रथम प्रारम्भ (जीवन में पहली बार प्रारम्भ) करने वालों के लिए है—ऐसा निबन्धकारों का मत है। उनका कहना है कि अनेक बार भाद्र शुक्ल अष्टमी से पहले ही सूर्य कन्या में आ जाता है, ऐसी स्थिति में महालक्ष्मी व्रत का त्याग नहीं किया जा सकता ("........अन्यथा (कन्यार्कादौ महालक्ष्मी व्रत-आरम्भस्य सर्वथा निषेधे) षोडश-वर्ष-साध्य-व्रतस्य मध्ये दोष-सम्भवे अकरणं स्यात्"—पुरुषार्थ चिन्तामणिः)। इसी सिद्धान्त के अनुसार इस वर्ष भाद्र शुक्ल अष्टमी के दिन (२१ सितम्बर '८५ को) कन्यार्क होने पर भी 'महालक्ष्मी व्रतारम्भ' लिखा गया है।

ध्यान रहे—इस वर्ष २१ सितम्बर '८५ के दिन महालक्ष्मी व्रत का प्रारम्भ वे लोग नहीं करेंगे जो इसे जीवन में पहली बार करने जा रहे हैं।

**९. अमा-चतुर्दशी-सर्वपितृ श्राद्ध** :—आश्विन कृष्ण पक्ष में किये जाने वाले लगभग सभी श्राद्ध 'पार्वण श्राद्ध' कहलाते हैं। पार्वण श्राद्ध अपराह्न व्यापिनी तिथि में किया जाता है (पार्वणं त्वपराह्णके)। इस वर्ष आश्विन कृष्ण चतुर्दशी (रविवार) के दिन (१३ अक्टूबर) को ही चतुर्दशी और अमावस—दोनों अपराह्न व्यापिनी हैं, अतः "शस्त्र, विष आदि से मरने वालों" का श्राद्ध, जो चतुर्दशी को किया जाता है एवं अमा. का श्राद्ध—दोनों १३ अक्टूबर को ही किए जायेंगे। पूर्णिमा का श्राद्ध भी इसी दिन होगा। क्योंकि इन (पूर्णिमा) तिथि का श्राद्ध भी अमावस्या श्राद्ध के साथ ही किया जाता है। किञ्च सर्वपितृ श्राद्ध भी अमावस्या के श्राद्ध के साथ ही किया जाता है अतः यह भी इसी दिन होगा। १३ अक्टूबर को अपराह्न काल दिन के १ बजकर १६ मिनट से ३ बज कर ३६ मिनट तक है।

**१०. मातामह (नाना) का श्राद्ध** :—आश्विन शुक्ल प्रतिपदा जिस दिन अपराह्न में व्याप्त हो उस दिन दौहित्र (दोहते) द्वारा नाना का श्राद्ध किया जाता है। इस वर्ष १४ अक्टूबर '८५ के दिन ही आश्विन शुक्ल प्रतिपदा अपराह्न व्यापिनी है, अतः यह श्राद्ध इसी दिन करना होगा।

११. शारद नवरात्र प्रारम्भ :—सूर्योदय के बाद जिस दिन त्रिमुहूर्त व्यापिनी प्रतिपदा हो उस दिन नवरात्र प्रारम्भ-कलश स्थापन किया जाता है। प्रतिपदा त्रिमुहूर्त-व्यापिनी न हो तो कुछ आचार्यों का मत है कि दो या एक मुहूर्त व्यापिनी प्रतिपदा में भी नवरात्रारम्भ कर लेना चाहिए। अमावस्या के दिन नवरात्रारम्भ का निषेध है। यदि प्रतिपदा एक मुहूर्त से कम हो या वह सूर्योदय से पहले ही समाप्त हो गई हो (अर्थात् प्रतिपदा का क्षय हो गया हो) तो सभी शास्त्र अमावस्या के दिन ही नवरात्रारम्भ करने का आदेश देते हैं। ("मुहूर्त न्यूनव्याप्तौ सूर्योदयाऽस्पर्शे वा दर्शयुतापि ग्राह्या"—धर्मसिन्धु)।

इस वर्ष आश्विन शुक्ल प्रतिपदा का क्षय है अतः नवरात्रारम्भ १४ अक्टू. '८५ को (आश्विन कृष्ण अमावस्या के दिन) ही होगा।

ध्यान रहे—यद्यपि चित्रा नक्षत्र में घटस्थापन सामान्य रूप से निषिद्ध है, लेकिन शास्त्रकारों का निर्णय है कि यदि चित्रा का पूर्वार्ध पूर्वाह्न से पहले ही समाप्त हो जाए तो उसके (चित्रा पूर्वार्ध के) बाद ही घटस्थापन करना चाहिए, अन्यथा चित्रा के पूर्वार्ध में भी पूर्वाह्न में घटस्थापन करने में कोई दोष नहीं है। इस वर्ष चित्रा का पूर्वार्ध १४ अक्टूबर को पूर्वाह्न के बाद ही समाप्त होता है अतः इस दिन पूर्वाह्न में घटस्थापन करना शास्त्र विहित है।

१२. सरस्वती आवाहन :—आश्विन शुक्ल में मूल नक्षत्र के प्रथम पाद में सायाह्न के समय सरस्वती का आवाहन किया जाता है ("तत्रमूलस्य प्रथमे पादे सूर्यास्तात् प्राक् त्रिमुहूर्त व्यापिनि सरस्वत्यावाहनम्"—धर्मसिन्धु)। यदि मूल नक्षत्र सूर्यास्त से पहले तीन मुहूर्त से कम हो या उसका प्रथम पाद रात्रि के समय पड़े तो सरस्वती आवाहन दूसरे ही दिन करने की शास्त्राज्ञा है ("त्रिमुहूर्त न्यूनत्वे रात्रौ वा प्रथम पाद सत्वे तस्य विशेष वचनं बिना ग्राह्यत्वाभावात् द्वितीयादि पादे पर दिन एवाऽऽवाहनम्"—धर्मसिन्धु)।

इस वर्ष १८ अक्टूबर '८५ को मूल नक्षत्र सूर्यास्त से पूर्व तीन मुहूर्त तक व्याप्त है, अतः सरस्वती आवाहन इसी दिन होगा।

१३. विजयादशमी (दशहरा) :—विजयादशमी के लिए अपराह्न काल मुख्य काल है, प्रदोष काल गौण। यदि आश्विन शुक्ल दशमी दोनों दिन अपराह्न व्यापिनी हो तो जिस दिन अपराह्न में श्रवण नक्षत्र हो उसी दिन दशहरा (अपराजिता) पूजन करना चाहिए—ऐसी शास्त्रों की आज्ञा है ("दिनद्वयेऽपराह्न व्याप्त्यव्याप्त्योः एकतरदिने श्रवण योगे यद्दिने श्रवण योगः सैव ग्राह्या"—धर्मसिंधु)। यहां दोनो दिन श्रवण योग न हो तो पहले दिन ही अपराजिता पूजन करने का विधान है क्योंकि उस दिन दशमी प्रदोष काल (दशहरा के लिए गौण काल) को भी व्याप्त कर रही होती है। इस वर्ष २२ और २३ अक्टूबर दोनों दिन दशमी अपराह्न में व्याप्त है, लेकिन श्रवण का योग २२ अक्टूबर को ही है, किन्च इसी दिन दशमी प्रदोष में भी व्याप्त है, अतः दशहरा—अपराजिता पूजन इसी दिन होगा। यह भी ध्यान देने योग्य है कि अपराजिता पुजन के लिए नवमी विद्धा ही दशमी ग्राह्य है ("या पूर्णा नवमी-युक्ता तस्यां पूज्याऽपराजिता"—स्कन्द पुराण)। इसके अनुसार भी इस वर्ष २२ अक्टूबर को ही विजया दशमी मनाना युक्ति-युक्त है।

१४. होलिका दहन :—इस वर्ष २५ मार्च '८६ के दिन ही फाल्गुन पूर्णिमा प्रदोष व्यापिनी है अतः इसी दिन होलिका दहन होगा। क्योंकि इस दिन प्रदोष के समय भद्रा विद्यमान है और वह अर्ध-रात्रि से पहले ही रात्रि के ९ बजकर ४० मिनट पर समाप्त हो जाती है अतः होलिका रात्रि के ९ बज कर ४० मिनट के बाद ही जलाई जाएगी। (यहां प्रमाणार्थ शास्त्र वाक्य सं० २०४१ के मीलेण्ड पञ्चांङ्ग के पृ० ६० पर देखें।)

(पृ० १२ का)

## शुक्र भ्रमण का फल

जन्मकुण्डली में पापग्रह जिस-जिस राशि पर बैठे हों और इनकी जिस-जिस स्थान पर पूर्ण दृष्टि हो, उस-उस स्थान पर राशिचार से शुक्र का भ्रमण हो और गोचर भ्रमण से पापग्रह की दृष्टि भी हो तब स्त्री विषयक चिन्ता, स्त्रीकष्ट तथा धातु, मूत्र रोगादि कष्ट की सभावना बलवती रहती है। यदि उपरोक्त स्थान पर शुक्र का गोचर में भ्रमण हो किन्तु राशिचार भ्रमण से मित्रग्रह बुध और शुभग्रह की दृष्टि भी हो तो मिश्रफल होता है। यदि शुक्र पर गुरु की त्रिकोण दृष्टि हो तो शुक्र शुभ फलप्रद होगा।

शुक्र और गुरु में से एक लग्नेश हो और दूसरा ३।६।८।१२ स्थान का स्वामी हो इनकी परस्पर सम-सप्तक दृष्टि हो तो अशुभफल होता है। जन्म समय के शुभग्रह की स्थिति या दृष्टि जिस स्थान पर हो उस स्थान पर शुक्र का भ्रमण सदैव सुख लाभ तथा स्त्री से सुख देता है। पापग्रहों के भ्रमण से स्त्री कष्ट, मान-हानि, लांछन आदि से मानसिक क्लेश होता है।

जन्मकाल के अशुभ योग पर गोचर के अशुभ योग का दृष्टि वा स्थान सम्बन्ध जब हो तब उस भाव से सम्बन्धित अशुभफल होता है। ऐसे ही जन्मकाल के शुभयोग पर गोचर के शुभयोग का दृष्टि वा स्थान सम्बन्ध हो तब उस भाव से सम्बन्धित शुभफल की वृद्धि एवं सुखोपलब्धि होती है। अर्थात्—जन्मकुण्डली में कारक ग्रह से जो शुभाशुभ योग बना हो तो उसी योगायोग से सम्बन्धित स्थान पर गोचर भ्रमण के शुभाशुभ ग्रहों की दृष्टि अथवा उसी स्थान पर शुभाशुभ ग्रहों के भ्रमण से शुभाशुभ फल का विचार करें।

जन्म समय में जन्म कुण्डली के ग्रह जिस-जिस राशि-अंश में हैं उनसे गोचर भ्रमण के ग्रह का परस्पर योग उतने ही अंशों पर बने तभी उन योगों के शुभाशुभ परिणाम का फल ग्रहों के धर्म के अनुसार कार्य की लाभ हानि समझना चाहिए। कदाचित् पापग्रह भी बली हों या केन्द्र-कोण के स्वामी हों तो गोचर राशिचार के समय भी शुभ स्थान में हो तो द्रव्य लाभादि शुभफल होता है।

## शनि

गोचरस्थ शनि जब जन्मकालिक या चन्द्र राशिचार के पाप शत्रु ग्रहों से युक्त वा दृष्ट हो तब महान् क्लेश देता है। शुभ या मित्र दृष्ट शनि मिश्रितफल देता है। शनि के भ्रमण स्थान से जन्मकाल के जिस-जिस ग्रह पर शनि की दृष्टि हो अथवा जिस-जिस ग्रह की स्थिति पर आता है तब उसी ग्रह के फल की हानि करता है। साढ़ेसाती (बृहत्कल्याणी) के अतिरिक्त समय पर मित्र ग्रह या शुभ ग्रह से दृष्ट किंवा युक्त शनि भाग्योदयादि शुभ फल करता है, साढ़ेसाती हो तो मिश्रफल करेगा।

राहु—जन्मराशि से ३, ६, ११वें राहु का भ्रमण शुभफल देता है। २।४।८।१२ भावों में राहु नेष्ट फलप्रद होता है। एवं १।५।७।९।१०वें घर में राहु मध्यम फलप्रद रहता है। किन्तु राहु अशुभ स्थानस्थ शुभफल देता है। राहु के भ्रमणफल के सदृश ही केतु का फल होता है। राहु का विचार पूर्णतया शनि की तरह विचारें।

हर्षल—जन्मलग्न या चन्द्र से १।७।१०।४ स्थान में हर्षल नेष्ट फलप्रद है। २।६।८।१२वें भाव में भी पारिवारिक दुःख का योग बनता है। वायु राशि ३।७।११वें भाव में हर्षल उत्तम फलप्रद रहता है। अग्निराशि १।५।९ में प्रायः हानि करता है। जलराशि ४।८।१२ में मिश्रफल करता है। शुभ से दृष्ट या युक्त हर्षल शुभ है तथा अशुभ से युक्त दृष्ट यह नेष्टफल प्रद है। हर्षल शुभाशुभ युतिवशात् अकस्मात् घटना दिखाता है जैसे—यात्रा में अकस्मात् निधन, लाटरी से अचानक लाभ आदि आश्चर्यकारक फल दिखाता है।

# पुस्तकें व्ही.पी.पी. द्वारा मंगाइये

## हस्त रेखा विज्ञान की पुस्तकें वी०पी०पी० द्वारा मंगाइये

**आपका हाथ** : अंगूठा, उगली, नाखून, हथेली तथा हाथ की सम्पूर्ण बनावट के आधार पर स्त्री-पुरुषों के चरित्र एवं स्वभाव का ज्ञान कराने वाली सैकड़ों चित्रों से युक्त अनुपम सजिल्द पुस्तक मू० १०॥) रु०।

**जीवन रेखा (आयु रेखा)** : आपकी आयु कितनी है, आप जीवन में कब-कब बीमार पड़ेंगे, आकस्मिक दुर्घटना, अपघात, मृत्यु, जीवन, स्वास्थ्य आपकी मृत्यु आपकी पत्नी से पहले होगी या बाद में आदि प्रत्येक जानकारी इस सचित्र पुस्तक से प्राप्त करें। मू० ७॥)

**मस्तक रेखा (विद्या रेखा)** : हथेली पर पाई जाने वाली मस्तक रेखा द्वारा विद्या-बुद्धि, व्यवसाय योग्यता आदि विषयों के सम्बन्ध में जानकारी प्राप्त की जाती है। पुस्तक में सैकड़ों चित्र देकर विषय को विस्तार पूर्वक समझाया है। मू० ७॥) साढ़े सात रुपया।

**भाग्य रेखा (धन रेखा)** : आप धनी होंगे या निर्धन, कितने वर्ष की आयु में आपको किन्न २ साधनों से कितना धन प्राप्त होगा, जमीन में गड़ा हुआ, सट्टे-लॉटरी आदि के द्वारा अचानक बहुत धन प्राप्त कर लेना, आपके पास में पैसा है या नहीं इसे जानने के लिए प्रस्तुत पुस्तक पढ़िये. सैकड़ों चित्र मू० ७॥)

**हृदय रेखा** : आपका हृदय कमजोर है या शक्तिशाली आपके शत्रु परास्त होंगे या आप पर छाये रहेंगे, आपको कोई दिल की बीमारी तो नहीं होगी आदि विषयों की जानकारी इस पुस्तक से प्राप्त कीजिये। मू० ७॥) साढ़े सात रुपया

**सूर्य रेखा (सम्मान यश रेखा)** : मान, प्रतिष्ठा, यश, अपयश की प्राप्ति अथवा हानि, दूसरों पर प्रभाव डालने की शक्ति और भाग्य को प्रबल बनाने सम्बधी सब विषयों की जानकारी के लिये इस पुस्तक को पढ़ना अत्यन्त आवश्यक है। मू० ७॥) साढ़े सात रु.

**विवाह रेखा (संतान रेखा सहित)** : आपका विवाह होगा या नहीं, कब होगा, कैसे होगा, पत्नी कैसी मिलेगी एक से अधिक विवाह होंगे या नहीं, पत्नी की आयु आप से कम होगी या अधिक इन सब विषयों की जानकारी के लिये इस सचित्र पुस्तक का अध्ययन करना अत्यन्त आवश्यक है। मू० ७॥)

**स्वास्थ्य रेखा** : आपका शरीर स्वास्थ्य रहेगा या बीमार किस आयु में कौन सा रोग होगा। आकस्मिक दुर्घटना तथा जीवन सम्बन्धी अन्य विषयों का ज्ञान कराने वाली अनुपम पुस्तक, सैकड़ों चित्र मू० ७॥) रुपये।

**प्रभाव रेखायें** : स्त्री-पुरुष के किसी भी अंग पर पाये जाने वाले तिल, मस्सा, लहसन तथा अन्य चिह्नों का जीवन पर क्या-क्या प्रभाव पड़ता है, इन सब विषयों की जानकारी के लिये इस सचित्र पुस्तक का अध्ययन करना अत्यन्त आवश्यक है। मूल्य साढ़े दस रुपये।

**हस्त चिह्न विचार** : हथेली पर पाये जाने वाले त्रिकोण, क्रास, फल, द्वीप, नक्षत्र आदि के चिह्न मनुष्य के जीवन पर कैसा और कितना प्रभाव डालते है, इस विषय को इस पुस्तक में विस्तार पूर्वक समझाया गया है। मूल्य १०॥) साढ़े दस रुपये।

**शरीर-लक्षण विज्ञान** : मनुष्य के हाथ, पाव, नाक, मुंह, आंख, कान आकृति आदि की बनावट, रंग, बोली, लिखावट, चाल-ढाल, वेषभूषा, रुचियां आदि के द्वारा उसके जीवन का सम्पूर्ण वृत्तान्त बताने वाली अनुपम सचित्र पुस्तक। मूल्य १०॥) साढ़े दस रु०।

**स्त्री-सामुद्रिक** : शरीर के विभिन्न अंगों की बनावट, रूप, आकृति, रंग आदि के द्वारा स्त्री के स्वभाव, चरित्र, रुचि एवं जीवन में घटने वाली घटनाओं का ज्ञान कराने वाली सर्वश्रेष्ठ पुस्तक। हाथ की रेखाओं के विशिष्ट योगों सहित सैकड़ों चित्र मूल्य १०॥) रु०

**पता—देहाती पुस्तक भण्डार, चावड़ी बाजार, दिल्ली-६**

पृष्ठ सं० १२२४, फलित ज्योतिष-विद्या का अपूर्व ग्रंथ कु० १६३२

## भृगु संहिता फलित-प्रकाश मूल ले०—महर्षि भृगु



इस एक ही पुस्तक की सहायता से संसार के प्रत्येक स्त्री-पुरुष की जन्मकुण्डलियों के फलादेश की जानकारी प्राप्त की जा सकती है। कौनसा ग्रह किस राशि तथा किस भाव में बैठकर क्या फल देता है? किस ग्रह की किस भाव पर कौनसी दृष्टि पड़ती है? दो-तीन, चार तथा अधिक ग्रह एक ही भाव में बैठे हों तो उनका क्या फल होता है? आदि विषयों के अतिरिक्त ग्रहों की महादशा का फलादेश तथा-जन्म-कुण्डली देखने सम्बन्धी ऐसी अनेक आवश्यक जानकारियां इस पुस्तक में दी गयी हैं जो अन्यत्र देखने को नहीं मिलती। इस पुस्तक की सहायता से मामूली हिन्दी पढ़ा लिखा व्यक्ति भी जन्मकुण्डलियों के फलादेश को जान सकता है तथा गलत बनी हुई कुण्डली को ठीक कर सकता है। मू० 31/- इकत्तीस रुपया।



## रत्न अंगुठी आपका भाग्य

लेखक—राजेश दीक्षित

खानों से निकाले हुए रत्न, नीलम, हीरे, मोती, पुखराज इत्यादि सुन्दर और आकर्षक होने के कारण आपके शरीर की शोभा तो बढ़ाते ही हैं लेकिन साथ-ही-साथ इनमें से ब्रह्माड किरणें (Cosmic Rays) निकलती हैं जो आपको स्वस्थ और उत्साहित रखती है तथा आपके जीवन को सुखी और सौभाग्यशाली बनाती है। हमारी सचित्र पुस्तक में बताया गया है कि किस दिन अथवा किस मास में उत्पन्न हुए व्यक्ति को कौन-सा रत्न अंगुठी में धारण करना चाहिए जिससे वह समृद्धशाली बन सके तथा मन इच्छित फल प्राप्त कर सके। मूल्य 15/- पन्द्रह रुपया, पुस्तक आज ही मंगाकर अपनी मनोकामना सिद्ध करें।



## लाट्री गाइड (मू. 8·25)



मेरी या मेरी धर्मपत्नि की या मेरे परिवार में किसी की भी लाट्री कब निकलेगी यह सोच आपको हर समय लगा रहता होगा। आपने किसी भी प्रांत (Province) की लाट्री टिकट क्यों न खरीदा हो, लाट्री आपके नाम निकल सकती है आशा और विश्वास पर दुनिया कायम है। इस पुस्तक में ऐसे-ऐसे उपाय बताए गए है जिनसे भगवान् चाहेगा तो भाग्य का पासा पलटकर आप लखपतियों की गिनती में आ सकते

सफलता आदि घटनाओं का वर्णन इतनी सरल भाषा में किया गया है कि साधारण साक्षर व्यक्ति भी इसको पढ़कर अच्छे-अच्छे ज्योतिषियों के समान भूत, भविष्य और वर्तमान सभी बातों को बता सकता है। इसमें १२०० चित्र प्रत्येक प्रकार की रेखाओं का यथेष्ट ज्ञान करा देते है। पुस्तक और हाथ खोल लीजिए। चित्र के अनुसार रेखाएं मिलाते चले जाएँ और सभी बातें सही-सही बताते जाएँ। इसमें उंगली के पोरुओं और नाखूनों से लेकर हथेली सहित मणिबंध तक आनेवाले सभी रेखाओं के पर्वत चित्रों, बिन्दुओं, त्रिभुजों, वर्गों, जाल कन्दुक, पद्म, त्रिशूल, शख, चक्र आदि सभी का यथासम्भव वर्णन बड़े ही अनुभव के साथ किया गया है। हस्तरेखा पर हिन्दी में आज तक अन्य ऐसी कोई पुस्तक नहीं छपी है। पृष्ठ सं. १०००, चित्र स. लगभग १२००, मूल्य २०रु. मात्र

## वर्ष चन्द्र प्रकाश

आयु, सन्तान, स्त्री, धन, व्यापार, नौकरी, स्वास्थ्य, भाग्योदय आदि की जानकारी के लिए प्रत्येक मनुष्य को अपने वर्षफल का ज्ञान होना चाहिए जिससे वह लाभ के लिए प्रयत्न और हानि से बचाव कर सके। आधुनिक पंचांगों में वर्षफल बनाने का गणित मिलता है किन्तु वह अधूरा है क्योंकि केवल उसके सहारे कोई भी नवीन ज्योतिषी ध्रुवक आदि नहीं बना सकता। इस पुस्तक ने उक्त न्यूनता की पूर्ति की है। इस पुस्तक में ध्रुवक, वर्षेष्ट ध्रुवाङ्क सारिणी, वर्ष की महादशा, दशाओं के मास-दिवस, योगिनीदशा, उसके मास-दिवस आदि बनाने की शास्त्रीय पद्धति को सुगम तथा सरल रीति से समझाया गया है। इसके अतिरिक्त इसमें वर्षफल बनाने के उपयोगी पञ्चवर्गी चक्र, त्रिपताकी चक्र, निसर्ग मैत्री शत्रु चक्र आदि कई चक्र भी दिए हैं। सूर्यादि ग्रहों का द्वादश भावगत शुभाशुभ फल भी दिया है। अन्त में वर्षफल जानने योग्य कुछ बातें दी गई हैं जो इसी पुस्तक में ही मिलती हैं। मूल्य सिर्फ १ रु०

## प्रश्न चन्द्र प्रकाश

इस पुस्तक से प्रत्येक मनुष्य केवल वार्षिक ही नहीं बल्कि मासिक, साप्ताहिक, दैनिक दिन चर्या के साथ-साथ घन्टों, मिन्टों का भी भूत भविष्य तथा वर्तमान का हाल भी जान सकता है। इसके द्वारा नौकरी, सट्टा, व्यापार, लाटरी, रेस, चोरी गई वस्तु आदि का सभी हाल प्रश्न द्वारा पाने का यथोचित साधन है। किसी भी प्रश्नकर्ता को आता देखकर उसी समय प्रश्न कुण्डली तैयार करके विषय सूची के अनुसार पृष्ठ निकालो और तुरन्त प्रश्न बनाकर सही उत्तर देने में समर्थ हो जाओ और उसके मार्ग का विवरण बताकर उसे अवाक् कर दो। ताकि वह स्तब्ध ही खड़ा रह जावे। अपने प्रश्न का यथेष्ठ उत्तर पाकर वह आपकी प्रशंसा करता हुआ जाये। मूल्य केवल रु. ४.००

### दीवान रामचन्द्र कपूर की पुस्तकें

## लघुपाराशरी भाष्य

लघुपाराशरी भाष्य : डिमाई आठपेजी : पृष्ठ स. ४०० । काल चक्र दशा सहित : भारतीय फलित ज्योतिष की विंशोत्तरी दशापद्धति के प्रामाणिक ग्रंथ उड्डदाय-प्रदीप का भाष्य है। इसमें श्लोकों का अनुवाद तो है ही पर बहुत-सी ऐसी सामग्री समाविष्ट की गई है जिससे विषय के समझने में पूर्ण सहायता प्राप्त होती है। आवश्यकतानुसार सारिणियां भी दी गई हैं जो श्लोकों के साथ ही साथ हैं जिससे अध्ययन के साथ ही सारिणियां भी उपलब्ध रहें। प्रस्तुत पुस्तक में ग्रहों का योगज फल दिया गया है और उसके जानने के लिए क्लिष्ट श्लोक हैं अतः उन्हें सरल बनाने की दृष्टि से परिशिष्ट हैं। परिशिष्ट की योगावली के द्वारा सरलता से ग्रहों की दशा तथा अन्तर फल ज्ञात हो जाता है। साथ ही इसको और भी उपयोगी बनाने के लिए सविस्तार, सोदाहरण, ससारणी, फलित ज्योतिष संबंधी जिज्ञासाओं के उत्तर आदि सभी बातें दी गई हैं। मूल्य ८ रु०

## कालचक्र

फलित ज्योतिष में अनेक नक्षत्र-दशा पद्धतियां हैं। उनमें चार प्रसिद्ध हैं: विंशोत्तरी, अष्टोत्तरी, योगिनी और कालचक्र। इन चारों की दशा का आधार चन्द्रनक्षत्र है। कालचक्र दशा भी चन्द्रनक्षत्र की दशा है। यह दशा प्रत्येक चन्द्र नक्षत्र के प्रत्येक चरण से आरम्भ होती है। इस दशा का उल्लेख तथा दशा आनयन की रीति बृहद्पाराशर होराशास्त्र तथा जातक पारिजात में है पर कोई ऐसी टीका नहीं थी जिसके आधार पर सही फलादेश किया जा सके। लेखक ने अनेक कुण्डलियों पर कालचक्र दशा का उपयोग किया और उसे मारक तथा अरिष्ट प्रसंग में उपयोगी पाया। इसमें लेखक ने हिन्दी टीका मात्र ही नहीं दिया है अपने अनुभव तथा उदाहरण भी दिए हैं। मूल्य ३.००

## रमल प्रश्नोत्तरी

इस प्रश्नोत्तरी के सम्बन्ध में यह कथा है कि नेपोलियन महान् इसका प्रयोग किया करता था इसीलिये इस पद्धति को Napolean's oraculum कहा जाता है। इस प्रश्नोत्तरी में प्रायः सभी सामान्य जिज्ञासाओं का उत्तर सन्निहित है। मूल्य रु० १.५०

—:o:—

## आचार्य रजनीश

### समन्वय, विश्लेषण और संसिद्धि

ले. डा. रामचन्द्र प्रसाद, पटना विश्वविद्यालय, पटना मूल्य ७.५०

इस पुस्तक में जीवन के आनन्द तथा आत्मा के रहस्य को जानने का सरल मार्ग मिलेगा। आचार्य जी के रहस्यपूर्ण विचारों को समझने के लिए यह कृति अतीव उपयोगी है।

विषयक्रम I औपनिषद दर्शन, जैन और कृष्णमूर्ति, बाइबिल आत्मज्ञान, धर्म, प्रेम
II मैं कौन हूं ? ज्ञान और अहिंसा और अहंकार, अहंकार, सत्य और शून्यता।
III संसिद्धि और परिणति

मोतीलाल बनारसीदास, प्रकाशक तथा पुस्तक विक्रेता, बंगलो रोड जवाहर नगर (पो. बा. १५८६) दिल्ली-७

## सचित्र ज्योतिष शिक्षा-द्वितीय खण्ड (गणित)

बृहत्काय ग्रन्थ के ८७१ पृष्ठ तथा आठ भिन्न प्रकार के नक्शों सहित मूल्य रु. २५.०० फलित ज्योतिष में कुण्डली का फल बताने के लिये यह परमावश्यक है कि शुद्ध कुण्डली बनाई जाये। प्रस्तुत खंड में गणित द्वारा शुद्धतापूर्वक पूरी जन्म-पत्रिका बनाना बताया गया है और प्रत्येक गणित करने की सोदाहरण रीति देकर पूरी गणित क्रिया भी दी गई है। लग्न, ग्रह, संधियों को स्पष्ट करने की पूर्ण रीति दी गई है। लग्न और दशम स्पष्ट करने के लिये सारणियां बना दी गई हैं। इसके सहारे बिना गुरु के कोई भी चलित कुण्डली बना सकता है।

इन सब के अतिरिक्त विंशोपका बल निकालना, दृष्टिसाधन करना और दृष्टि साधन करने की सारणी भिन्न-भिन्न प्रकार के होरा द्रेष्कोण आदि वर्ग साधन करना और उनकी कुण्डलियां बनाना, दशवर्ग पर से पारिजातक आदि संज्ञा जानना, अष्टक वर्ग साधन कर उनके भिन्न २ चक्र और कुण्डलियां बनाना, इष्ट-कष्टबल, उच्चबल, चेष्टाबल उच्चरश्मि चेष्टा, रश्मि साधन, इष्ट कष्ट दृष्टि साधन, शुभ-अशुभ अनेक प्रकार के आवश्यक चक्र साधन करना इसमें दिया गया है अर्थात् जन्मपत्रिका बनाने के लिये जिसकी आवश्यकता है ऐसा कोई विषय नहीं रह गया है। इसके अतिरिक्त अंग्रेजी पंचांग से ग्रह साधन करना, नक्षत्र काल निकालना तथा उससे लग्न और भाव निकालना आदि भी दिया गया है।

इसके अन्य खण्ड—फलित खंड, वर्षफल खंड, गणित खंड, प्रश्न खंड, मुहूर्त खण्ड और संहिता खण्ड—प्रेस में हैं।

## ज्योतिष-जगत

ले. पं. दुर्गादत्त शर्मा। यह पुस्तक सुबोध भाषा में वैज्ञानिक ढंग से लिखी गई है। प्रत्येक विषय को बड़े सरल तरीके से समझाया गया है जिससे साधारण व्यक्ति भी ज्योतिष का अच्छा ज्ञान प्राप्त कर सकता है। इसमें नक्षत्र, योग, करण, राशि-चक्र, स्थिति, प्राच्य एवं पाश्चात्य, नाम तथा चिह्न, नक्षत्रों द्वारा राशिचक्र का विभाजन, १२ राशि परिचय, ग्रह परिभाषा, गुण स्वभाव के आधार पर प्रकार, प्रभाव, अवस्थाएं, ग्रह परिचय द्वादशभाव, संज्ञा, विभिन्न नाम तथा उनके विचारणीय विषय, सूर्य आदि सभी ग्रहों को द्वादशभावस्थ फल, जन्म लग्न फल; १२ राशियों का पृथक्-पृथक् लग्न फल—जैसे जातक का स्वभाव एवं प्रकृति सम्भावित व्यवसाय, मित्र, पत्नी, लग्न, भाग्योन्नति, कारक वर्ष एवं मारक ग्रह, संभावित रोग, उदाहरणार्थ कुंडली, द्वादशभाव फलविचार आदि सभी विस्तार से जो भी संभावित फल हो सकते हैं पृथक्-पृथक् भाव दिए गए हैं। मूल्य २.५० रु.

## ज्योतिष-रहस्य-गणित खण्ड

—लेखक गुप्त और अज्ञात। मूल्य केवल रु. ५.००

**विषयसूची**—कुण्डली निर्माण और मुहूर्त काल साधन, सूक्ष्मनवांश एवं शुभ षड्वर्ग काल बोधक सारणी, देशकाल सुबोधिनी तालिका, विदेशकाल सुबोधिनी तालिका, मध्यम अयनांश सारणी, स्पष्ट अयनांश सारिणी, काशी की लग्न सारणी और सर्वत्र उपयोगी सारणी, सांपातिक काल कोष्ठक, षड्वर्ग बलसाधन, त्रिभागीय महादशान्तरदशाकोष्ठक, वर्ष प्रवेश सारणी, ग्रहदृष्ट्यादि विवरणचक्र, राशि-शील चक्र, जन्म चन्द्र स्पष्ट से विंशोत्तरी दशासाधन सारणी, दशा, अन्तर, प्रत्यन्तर्दशा सारणी, विंशोत्तरी दशा की प्रत्येक अन्तर-दशा में भुक्त समय कोष्ठक लग्न सारणियों का विवरण, सर्वंवातचक्र, उत्तर और मध्यभारत की छः निरयण लग्न सारणियां, बंबई-नई दिल्ली की निरयण लग्न सारणी, काशी की चार सारणी, अक्षांश २ से ५५ की चरसारणी, स्पष्ट मध्याह्न, सूर्योदयास्त एवं दिनमानादि साधन, सूर्यक्रांति और बेलान्तर कोष्ठक लाघवांक कोष्ठक, राशियों का परस्पर शुभाशुभ योग, ग्रहस्पष्टीकरण सारणियां विकलांत सूक्ष्म ग्रह-स्पष्टीकरण, इष्टकाल पर विकलांत सूक्ष्म ग्रहस्पष्टीकरण की सारणियां, लग्न परिवर्तन तालिका, होडाचक्र।

## दशाफलविचार

श्री जगजीवनदास गुप्त। भारतीय ज्योतिष के अन्तर्गत ग्रहों के दशा-अन्तर्दशा फलादेश को क्रमबद्ध और सुव्यवस्थित करने का यह प्रथम प्रयास है। इस पुस्तक में भिन्न-भिन्न भावगत और राशिगत ग्रहों की महादशा का फल सरल और सुगम रीति से उपस्थित किया गया है; ग्रहों की अन्तर्दशा के फलों का निर्णय करने की अष्टसूत्री विधि इस पुस्तक में विस्तार-पूर्वक दी गई है। अन्य प्रकरणों के साथ-साथ गोचर प्रकरण अतीव उपयोगी है। इसमें सूर्यादि नव ग्रहों के गोचर फलादेश के कुछ महत्त्वपूर्ण नियम-सूत्र दिए हैं। गोचर शनि के फल-विचार में साढेसाती और कण्टक शनि के प्रभाव का हम सूक्ष्म अध्ययन पाते हैं।

मूल्य १.५०

### ज्योतिष के प्रकांड विद्वान श्री चन्द्रदत्त पंत के अद्भुत ग्रंथ

## चन्द्र हस्त विज्ञान

प्रस्तुत पुस्तक में हस्त-रेखा के साथ-साथ ग्रह योगों की दृष्टि से संपूर्ण जीवन वृत्तान्त आधुनिक ढंग पर द्वादश ग्रह-योगों के आधार पर, भाग्य, हृदय, मस्तिष्क, आयु, स्वास्थ्य, विवाह, संतान आदि रेखाओं के सम्मिलित सहयोग से यश, कीर्ति, नौकरी, धन-सम्पत्ति, संतान, अकल्पित लाभ, प्रेम की

## भावार्थबोधिनी फलदीपिका

दक्षिण भारत में कई सौ वर्ष पूर्व सुविख्यात तपस्वी मंत्रेश्वर विरचित फलदीपिका मूल संस्कृतमें है। इसकी व्याख्यायें अंग्रेजी, गुजराती, तमिल, मलयालम आदि भाषाओं में हो चुकी हैं। हिन्दी में प्रथम बार विस्तृत हिन्दी व्याख्या सहित पुस्तक पाठकों के सम्मुख प्रस्तुत है। भावार्थरत्नाकर नाम दक्षिण भारतीय फलित ग्रन्थ के ४५० योग भी व्याख्याकार ने इसी पुस्तक में दे दिये हैं। इसलिये यह अत्यन्त उपयोगी पुस्तक हो गई है।

पृष्ठ ६७९ मू. १५.००

## त्रिफला (ज्योतिष)

फलित विषयक तीन प्राचीन ग्रन्थों (१) सुश्लोक शतक, (२) शतमंजरी राजयोग तथा (३) बेड़ाजातक हिन्दी व्याख्या सहित उपलब्ध नहीं थे। मूल ग्रन्थ भी अप्राप्य हैं। विद्वान् लेखक ने मूल संस्कृत सहित विशद हिन्दी-व्याख्या में दुरूह ज्योतिष के मूलभूत सिद्धान्तों का प्रतिपादन के विषय को पाठकों के हृदयंगम कराने का सफल प्रयास किया है। शीघ्र ही तैयार हो जायेगा।

## सुगम ज्योतिष प्रवेशिका

प्राचीन विचार के सज्जन तो सदैव से ही ज्योतिष में विश्वास रखते चले आए हैं पर आज का नवयुवक पढ़ा-लिखा समाज भी ज्योतिष की ओर आकृष्ट हो रहा है। परन्तु यह शास्त्र संस्कृत के दुरूह ग्रंथों में निबद्ध होने के कारण जन-साधारण के लिए अप्राप्य है। अनुवादित ग्रंथों में जैसी सुगमता होनी चाहिए वैसी होती नहीं। प्रस्तुत पुस्तक में अनेक शास्त्रों का मंथन कर उनका सार संग्रह प्रस्तुत किया गया है। इसके चार भाग हैं: १--जातक विचार, २--वर्षफल विचार, ३--प्रश्न विचार और ४--मुहूर्त विचार। अब तक हिन्दी भाषा में ऐसी कोई पुस्तक नहीं थी जिसमें इन चारों विषयों का मार्मिक ज्ञान सरल हिन्दी में कराया गया हो। इसमें प्रामाणिकता के लिए संस्कृत के श्लोक भी दे दिए गए हैं। कतिपय विषय बिलकुल नवीन दिए गए हैं और सभी विषयों पर नवीन दृष्टिकोण से प्रकाश डाला गया है। वैताल शास्त्रीजी के विचार भी दिए गए हैं। भावबार्थ सारिणी भी जो अब तक हिन्दी में दृष्टिगोचर नहीं थी दी गई है। इसकी सहायता से एक साधारण ज्योतिष का ज्ञान रखनेवाला भी एक दिन में ही ५० जन्म कुण्डलियां शुद्ध-शुद्ध तथा प्रामाणिक तैयार कर धन तथा यश दोनों साथ-साथ कमा सकता है। तृतीय संस्करण पृष्ठ सं. ३३४। मूल्य सिर्फ ६-५०

## ज्योतिष में स्वर-विज्ञान का महत्व

--ले. केदारनाथ जोशी : भविष्य ज्ञान के लिए फलित ज्योतिष की अनेकविध सारणियों में स्वर-विज्ञान, ज्योतिष शास्त्र की एक सर्वमान्य पद्धति है जिसमें मनुष्य के नाम के अनुसार भविष्य का ज्ञान किया गया है। इस ग्रंथ में ज्योतिष की सरलतम विधि सारणियों को दृष्टिपथ में रखते हुए उसके विभिन्न अंगों और उपांगों के विश्लेषण किए गए हैं। इसमें तीन विभाग हैं। प्रथम में स्वर साधन की पृष्ठ भूमि एवं उदाहरण स्वरूप दिए गए प्रसिद्ध एवं अप्रसिद्ध व्यक्तियों के नामों के आधार पर उसकी प्रक्रियाओं का तर्क-सम्मत विश्लेषण, परिचय, दूसरे विभाग में प्रमाण स्वरूप दिए गए उक्त सभी ३० या इससे भी अधिक व्यक्तियों के नामों के सभी स्वर उनके साधन तथा कारणकार्य संबंध को स्पष्ट किया गया है। साथ ही साथ इस संबंध में शंकाओं का समाधान भी किया गया है। तृतीय भाग में भारत, नेपाल, चीन और पाकिस्तान चार राष्ट्रों तथा भारत की राजधानी दिल्ली आदि के भविष्य का फलाफल दिया गया है अंत में दो परिशिष्ट भी हैं जिनमें मानव जीवन के साथ ज्योतिष के संबंध और ज्योतिष शास्त्र की अटूट परम्परा का भी परिचय कराया गया है। मूल्य ३ रु०

## शकुन विज्ञान

--ले. पं. हीरालाल : शकुन विद्या विशारदों का यह अनुभव है कि शुभाशुभ कर्मों के विपाक से प्रति क्षण प्रत्येक मानव जो शुभाशुभ फल भोगता है उसे शकुन द्वारा पहले ही जान सकता है। पश्चात् धार्मिक अनुष्ठानों से अशुभ का प्रतिकार और शुभ का परिष्कार कर सुख सम्पत्ति से समृद्ध हो सकता है। इसलिए शकुन विद्या आज भी प्रकाश स्तम्भ बनी हुई है। प्रस्तुत पुस्तक में लेखक ने शकुन प्रदीप, शकुन शास्त्र तथा वास्तु निर्माण के सम्बन्ध में विद्वतापूर्वक लिखा है। भाषा इतनी सरल है कि साधारण पढ़ा-लिखा व्यक्ति भी इसे समझ सकता है। इसके पढ़ने से आने वाले शुभाशुभों का आपको पूर्व ही ज्ञान हो जाता है और आप उससे लाभान्वित हो जाते हैं। परीक्षा के समय अगर आने वाले प्रश्नों का ज्ञान परीक्षार्थियों को हो जाता है तो उनके लिए वरदान हो जाता है वैसे ही प्रस्तुत पुस्तक जीवन परीक्षा के पूर्व ही प्रश्नोत्तर सहित सर्वसाधारण के लिए एक नुपम देन है। मूल्य ४-५० रु० जिल्द वाली ५-००

श्री बी. एल. ठाकुर कृत

## सचित्र ज्योतिष शिक्षा प्रथम भाग

इस पुस्तक के अध्ययन से ज्योतिषसम्बन्धी बहुत-सी महत्वपूर्ण मुख्य बातें ज्ञात हो जाती हैं जैसे किसी का जन्म सम्वत्, मास, पक्ष, दिन, समय आदि न ज्ञात हो तो केवल कुण्डलीचक्र को ही देखकर सभी बातें बताई जा सकती हैं या बिना पंचांग के तिथि, नक्षत्र, करण, वार, सूर्य, चन्द्र, स्पष्ट आदि किस प्रकार बताए जा सकते हैं समझाया गया है और अनन्त वर्षों की जंत्री देकर जंत्री बनाने की युक्ति भी बताई गई है। अंत में फलित संबंधी मुख्य-मुख्य बातें बताई गई हैं। डिमाई आठ पेजी: पृष्ठ सं० ३००। मूल्य ९रु०

**वर्मा एलोपैथिक निघंटु** (अर्थात् मेटेरिया मेडिका)

सुप्रसिद्ध लेखक डा. रामनाथ वर्मा। प्रस्तुत पुस्तक में विद्वान् लेखक ने अपने दीर्घकालीन अनुभवों के आधार पर पाश्चात्य औषधियों को तैयार करने की भिन्न-भिन्न विधियां नाप तौल (ग्रेन, ड्राम, औंस, पौंड, मिनिम, सी.सी, किलोग्राम, स्टोन आदि) ब्रिटिश फार्माकोपिया में वर्णित औषधियों के भिन्न-भिन्न रूप एसिटा, ऐसिड्स, एक्स-ट्रैक्टस, डिकोक्शन्स, लिनिमेन्टस, स्पिरिट्स, टिंचर्स, सीरप्स इत्यादि) एम्प्यूल्स, बाथ्स, कैप्स्यूल्स, ड्रप, एनिमा, आइस बैग, पिग्मेन्ट्स इत्यादि का वर्णन, औषधियों को शरीर में प्रविष्ट करने के लिए भिन्न-भिन्न तरीके, औषधियों की मात्रा निश्चित करना, परस्पर विरोधी गुण रखने वाली औषधियां, विस्फोटक संयोग, औषधियों की सेवन विधि, बच्चों के नुस्खे, बच्चों के लिये भिन्न२ औषधियों की मात्रा, तुलनशीलता, अंगों पर प्रभाव, भांति २ के लोशन तैयार करना आदि, सभी को एक स्थान पर संकलित कर गागर में सागर भर दिया है और नवीनतम आविष्कारों तथा अनुभवों को जोड़कर इसकी उपयोगिता और बढ़ा दी गई है। इतनी उपयोगी होने के कारण ही यह इसका छठा संस्करण है। १५ रु.

**वर्मा एलोपैथिक चिकित्सा**—सुप्रसिद्ध लेखक डा. रामनाथ वर्मा

उपसर्ग--जन्परोग--वातरोग अर्थात् नाड़ी संस्थान के रोग--मांस पेशियों के रोग--श्वासोच्छ्वास के अंगों के रोग--हृदय के रोग--रक्तवाहिनियों के रोग--मुंह, कंठ-मूल ग्रन्थि और कंठ के रोग--पूय पैदा करने वाली ग्रंथियों के रोग--जीभ के रोग--आमाशय के रोग--अंत्र रोग--यकृत रोग--क्लोमग्रंथि के रोग--उदरकला के रोग--रक्त रोग--प्लीहा रोग--लसीका ग्रन्थियों तथा वाहिनियों के रोग--प्रणाली विहीन ग्रंथियों के रोग--मूत्रयन्त्र के रोग--चर्मरोग--अस्थियों और संधियों के रोग--रोग जिनका संबंध परिपोषण और संवर्द्धन से है--नेत्र रोग--कर्ण रोग--मसूड़ों और दांतों के रोग--स्त्री रोग--गर्भावस्था के रोग--स्त्री रोग २--बाल रोग--विविध रोग--पुरुषों के जननेन्द्रिय के रोग। मूल्य रु. १२.००

**व्याधि विज्ञान** : डा. आशानन्द पञ्चरत्न : दो भागों में पृ. सं. ११०० । निदान-विषयक इस अत्यन्त उपयोगी ग्रंथ में पाश्चात्य एवं पौर्वात्य मतानुसार चिकित्सा, तुलनात्मक अध्ययन वैद्य बन्धुओं तथा एलोपैथिक डाक्टरों के लिए समान रूप से उपयोगी है। दो भागों का मूल्य २२ रु०

**सूचीवेध विज्ञान** : रमेशचन्द्र वर्मा : इसमें शरीर विज्ञान, रोग और जीवाणुओं का विस्तृत परिचय, विशोधन कार्य, इंजेक्शन लगाने की संपूर्ण विधियों और सूचीवेध से होने वाले उपद्रव तथा उनकी चिकित्सा के साथ १००० से अधिक इंजक्शनों का भी विस्तृत वर्णन है। मूल्य ७.५० रु.

**हिन्दी माडर्न मेडिकल ट्रीटमेंट** : ए.एल. गुजराल : लेखक ने अपनी अंग्रेजी पुस्तक का हिन्दी में अनुवाद कर हिन्दी भाषा-भाषी विद्यार्थियों को एलोपैथिक चिकित्सा के नवीनतम आविष्कारों तथा आधुनिकतम चिकित्सा प्रणाली से परिचित कराया है। मूल्य २० रु०

**हृदय परीक्षा** : रमेशचन्द्र वर्मा : हृदय की व्याधियों और आधुनिक प्रणाली तथा उपकरणों से उनकी परीक्षा का विस्तृत वर्णन, चित्रों सहित विषयको अच्छी तरह समझाया गया है। मूल्य २.००

# ज्योतिष संबंधी अनुपम प्रकाशन

## ज्योतिष कलानिधि श्री गोपेश कुमार ओझा के अद्वितीय ग्रंथ

## अंकविद्या (ज्योतिष)

**अंकविद्या (ज्योतिष)** : क्राउन आठ पेजी, सं० २०० । अंग्रेजी में अंकविद्या पर अनेक पुस्तकें लिखी गई हैं पर हिन्दी में इनका पूर्ण अभाव है, यद्यपि इसका ज्ञान भारतवर्ष में अनादि काल से चला आ रहा है। ज्योतिष के अन्तर्गत 'अंक' से फलादेश करने की पद्धति शुद्ध भारतीय है। इसी कारण अंक विद्या के मुख्य-मुख्य सिद्धान्तों को अनेक संस्कृत तथा अंग्रेजी के ग्रंथों से संग्रह कर यह पुस्तक तैयार की गई है। इसमें जन्म की अंग्रेजी तारीख से जीवन के शुभाशुभ वर्ष, दिन, घंटे आदि निकालने के जो सुगम सिद्धान्त बताए गए हैं उन्हें साधारण पढ़ा-लिखा मनुष्य भी समझकर लाभ उठा सकता है। अंक से प्रश्न-विचार तथा जन्मकुण्डली एवं हस्तरेखा से अंकविद्या का सामंजस्य ऐसा विषय है जो प्रत्येक ज्योतिषी और ज्योतिष-प्रेमी को जानना आवश्यक है। कम पढ़ा-लिखा भी व्यक्ति इस पुस्तक के द्वारा अंकों के जोड़ द्वारा किसी भी व्यक्ति के जीवनभर के शुभाशुभ तथा स्वभाव आदि बता सकता है। मूल्य सिर्फ ४ रु०

## हस्त रेखा विज्ञान

**हस्त रेखा विज्ञान** : क्राउन आठ-पेजी, पृष्ठ सं. ५६० । हस्तरेखा शास्त्र पर, हस्त-रेखा तथा शरीर-लक्षण संबंधी संस्कृत, हिन्दी और प्राकृत में मिलती सभी पुस्तकों के गंभीर अध्ययन के बाद ही यह पुस्तक लिखी गई है। इसमें हस्त रेखा के सभी विषयों पर भारतीय तथा पाश्चात्य मत के आधार पर बहुत ही सुन्दर विवेचन किया गया है। विषय को सुस्पष्ट करने के लिए अनेक चित्र तथा भाषा को सरल और रोचक रखा गया है। हाथ की बहुत-सी सूक्ष्म और जटिल रेखाओं को समझाने का बड़ा परिश्रम किया गया है। इसका सबसे महत्त्व पूर्ण खण्ड शरीर लक्षण है जिसमें कोई ऐसा अंग उपांग नहीं छोड़ा गया है जिसकी पूरी जानकारी न दी गई हो। स्थान स्थान पर संस्कृत तथा अन्य भाषाओं से प्रमाण देकर उपा-देयता और भी बढ़ा दी गई है। इस अकेले पुस्तक के अध्ययन और मनन से साधारण पाठक भी अच्छा ज्योतिषी थोड़े समय में ही हस्त रेखा का पूर्ण ज्ञाता बनकर आशातीत लाभान्वित हो सकता है। मूल्य १२ रु० मात्र।

## जातकादेशमार्ग [चन्द्रिका]

यह प्राचीन ग्रन्थ कई सौ वर्ष पूर्व दक्षिण भारत में लिखा गया था। इसकी विस्तृत व्याख्या छप रही है। मूल श्लोक भी साथ दिये हैं। संज्ञा, निषेक, अरिष्ट, अरिष्टभंग, आयुर्विभाग, आयुर्योग, मरण निर्णय, योग, अष्टकवर्ग, भावविचार, भावफल, दशापहारफल, भार्या विचार, आनुकूल्य, पुत्रचिन्ता, संतानचिन्ता, मिश्र प्रकरण।

मोतीलाल बनारसीदास, बंगलो रोड जवाहर नगर दिल्ली-७

# अत्यन्त उपयोगी एलोपैथिक तथा यूनानी के प्रकाशन

**आधुनिक चिकित्सा विज्ञान :** एलोपैथिक तथा आयुर्वेदिक : ४९० पृष्ठ डा. आशानन्द पञ्चरत्न (प्रथम भाग) : इसमें एलोपथिक तथा आयुर्वेदिक चिकित्सा संबंधी विषयों का तुलनात्मक रूप से रोगों का निदान एवं सम्प्राप्ति तथा चिकित्सा भी साथ-साथ दी गई है। एतावत आविष्कृत एन्टी बायटिक्स औषधियों और इंजेक्शनों का भी समावेश है। मू. १०.००

**आधुनिक चिकित्सा शास्त्र :** (A Text Book of Modern Medicine) : श्री धर्मदत्त वद्य : १५०० पृष्ठ : एलोपैथिक पद्धति से चिकित्सा का ज्ञान कराने के लिए आधुनिकतम आविष्कारों के साथ हर रोगों के कारण, लक्षण, चिकित्सा विस्तार के साथ दिये गये हैं। मूल्य ३६.०० रु०

**कफ परीक्षा :** रमेशचन्द्र वर्मा : विकृति विज्ञान का ज्ञान कराने वाला हिन्दी में प्रथम ग्रंथ। १३ चित्रों सहित कफ की सम्पूर्ण परीक्ष्य विधियों पर प्रकाश डाला गया है। श्लेष्मा की भौतिक, रासायनिक और अणुवीक्षणीय परीक्षा पद्धति का विस्तृत वर्णन है। मूल्य १.२५ रु

**क्लीनिकल मेडिसिन :** श्री अत्रिदेव गुप्त : दो भाग। पाश्चात्य चिकित्सा शास्त्र की प्रसिद्ध पुस्तक शैवल की 'क्लीनिकल मेडिसिन', मजूमदार की 'बेड साइड मेडिसन,' और चेम्बरलेन की 'क्लिनिक' आदि प्रामाणिक ग्रंथों के आधार पर आयुर्वेदीय संहिताओं के तुलनात्मक बहुमूल्य उद्धरणों के साथ भारतीय दृष्टिकोण से लिखा गया सर्वोत्तम ग्रंथ। द्वितीय संस्करण मूल्य २५.०० रु०

**नव्य-जन-स्वास्थ्य तथा स्वास्थ्य विज्ञान :** डा. मुकुन्द स्वरूप वर्मा : पृ. सं. ४३२ : प्रस्तुत पुस्तक में जन-स्वास्थ्य-संबंधी सभी प्रश्नों पर विचार किया गया है और स्वास्थ्य के प्रत्येक विषय पर प्रकाश डाला गया है। मूल्य ८ रु०

**मलेरिया :** मनमोहन धूप : मलेरिया रोग के कारण, भेद और विकास के वर्णन के साथ-साथ अचूक चिकित्सा भी बतलाई गई है। मलेरिया चिकित्सा में नवीनतम औषधियों का उपयोग तथा उनके गुण दोष का भी उल्लेख किया गया है। मूल्य २.२५

**मानव शरीर रचना :** डा० मुकुन्द स्वरूप वर्मा। ग्रे के एनाटमी आदि ग्रन्थों के आधार पर भारतीय दृष्टिकोण पर लिखी गई आयुर्वेदिक तथा मेडिकल कालेजों के विद्यार्थियों के लिए अत्यन्त उपयोगी ग्रंथ। अनेक चित्रों सहित पहला भाग मूल्य २८ रु०

**पाश्चात्य द्रव्यगुण विज्ञान** (मेटीरिया मेडिका) प्रथम खण्ड ले. डा. आर. एस. सिंह तथा डा. बी. एन. सिंह

विषयानुक्रमणिका

पूर्वार्द्ध : १ सामान्य द्रव्यगुणविज्ञानीय २ सामान्य द्रव्य विज्ञानीय ३ मान परिभाषा ४ औषध शक्ति मानकीकरण ५ फार्माकोपियल एवं नान फार्माकोपियल योग ६ द्रव्य-गुण कर्मविधि ७ भेषजप्रयोग विधि ८ योगीपचविज्ञानीय ९ भेषज कल्पना एवं औषध भोजनविज्ञानीय।

उत्तरार्द्ध : १ क्षार तथा क्षारीय मृदा एवं अम्लविज्ञानीय-क्षार तथा क्षारीय मृदा २ अम्ल.। जल एवं इलेक्ट्रोलाइट संतुलन ३ धातुविज्ञानीय ४ उपधातुविज्ञानीय ५ तंत्रिकातंत्र पर कार्य करने वाली औषधियां—केन्द्रीय तंत्रिकायंत्र पर उत्तेजक क्रिया करने वाली औषधियां—प्रमस्तिष्क—उत्तेजक (सेरिब्रल स्टिमुलेंट्स) औषधियां—मानसिक क्रियोत्तेजक या मानसिक—चेष्टोत्तेजक— मेडुला उत्तेजक—सुषुम्नोत्तेजक औषधियां—उल्लासकद्रव्य—सार्वदैहिक संज्ञाहर औषधियां—अनुत्पन्न सार्वदैहिकण्संज्ञाहर औषधियां—अन्तः शिरामार्ग द्वारा प्रयुक्तसंज्ञाहर द्रव्य—वेदनाहर एवं ज्वरहर औषधियां—निद्रायक एवं शामक औषधियां—मनः प्रशान्तक औषधियां—आक्षेपरहर एवं अपस्मारोधी औषधियां—पेशियों पर कार्य करने वाली औषधियां।

पृष्ठ संख्या ७६२+९४+१६ बृहत्काय ग्रन्थ का मूल्य रु. ३०.००

**पाश्चात्य द्रव्यगुण विज्ञान :** (दूसरा भाग) : डा. राम सुशील सिंह। बड़े आकार के १०२८ पृष्ठ। इसमें अधिक से अधिक एलोपैथिक, आयुर्वेदिक तथा यूनानी द्रव्यों का विस्तृत, सचित्र, तुलनात्मक एवं सभी दृष्टि से ऐसा सर्वांगीण हृदयग्राही एवं उद्बोधक विवरण दिया गया है जो अंग्रेजी व किसी अन्य भाषा में किसी एक ही मेटीरिया मेडिका में उपलब्ध नहीं है। मूल्य ३०.०० रु०

**यूनानी चिकित्सा विधि :** (यूनानी तिब्ब का फार्माकोपिया) हकीम मनसाराम शुक्ल : हकीम अजमल खां, उनके परिवार तथा दिल्ली के अन्य हकीमों के नित्य उपयोग में आने वाले अद्भुत एवं चमत्कारी नुस्खों का सग्रह। साथ ही साथ इसमें प्रत्येक रोगों का खुलासा तथा पथ्य भी दिया गया है। मूल्य ५.००

**यूनानी चिकित्सा सागर :** हकीम मनसाराम शुक्ल : प्रस्तुत पुस्तक में संसार प्रसिद्ध हकीम अजमल खां तथा अन्य प्रसिद्ध हकीमों कि सभी गुप्त नुस्खों का संग्रह। मूल्य १० रु०

**वर्मा एलोपैथिक गाइड :** डा. रामनाथ वर्मा : पृ. सं. ७४०। एलोपैथिक प्रणाली से शरीर के भिन्न-भिन्न अंगों, उनके कार्य, रचना, रक्त संचार, नाड़ी परीक्षा, पाखाना, मूत्रादि परीक्षा, विटामिन्स, औषधियों को शरीर में प्रविष्ट करने के भिन्न-भिन्न मार्ग, इंजेक्शन, मुख्य-मुख्य रोग और अनुभूत नुस्खे, नवीनतम औषधियों तथा चिकित्सा संबंधी आविष्कार, औषधियों के गुण दोष, प्रयोग, उपचार आदि दिए गए हैं। इसकी लोक-प्रियता इसी से साबित होती है कि इसके अब यह आठवां संस्करण तैयार हो गया है। मूल्य १४.००

**वर्मा एलोपैथिक योगरत्नाकर :** डा. रामनाथ वर्मा : पृ, सं. ७००। इस पुस्तक में डाक्टरी चिकित्सा में नित्य प्रयोग में आने वाले आधुनिक चिकित्सा प्रणाली के समग्र नुस्खों, योगों, पेटेन्ट, साधारण औषधियों तथा इन्जेक्शनों का संग्रह है। मूल्य १३.००

मोतीलाल बनारसीदास बंगलो रोड, जवाहर नगर, दिल्ली-७

# हमारे अत्यन्त उपयोगी आयुर्वेद के प्रकाशन

**अष्टांग हृदय :** लालचन्द्र वैद्य कृत सरल हिन्दी व्याख्या सहित। सम्पूर्ण। बड़े ८४० पृष्ठ, पक्की कपड़े की जिल्द। मूल्य सिर्फ १५ रु०

**आयुर्वेद चिकित्सा मार्ग दर्शिका** (आयुर्वेदिक गाइड) : आयुर्वेद की अनेक पुस्तकों के रचयिता अत्रिदेव विद्यालंकार। यह रचना शुद्ध आयुर्वेद-प्रणाली से चिकित्सा करने वाले प्रत्येक वैद्य के लिए मार्ग-प्रदर्शक है। वैद्यों को सदैव पास रखने वाली पुस्तिका का मूल्य सिर्फ ५ रु०

**चरक संहिता :** श्री जयदेव विद्यालंकार कृत। बड़े आकार में १२३३ पृष्ठ। दो जिल्दों में, अत्यन्त प्रामाणिक हिन्दी अनुवाद सहित मूल्य ३० रु०। इसकी उपयोगिता इसी से प्रमाणित हो जाती है कि थोड़े समय में ही इसके सात संस्करण हो गए हैं।

**चिकित्सा तत्त्व दीपिका :** पं. महावीर प्रसाद पाण्डेय। इसके चिकित्सा विषयक ज्ञान, रोगों के सम्प्राप्ति लक्षण, साध्यासाध्यता, उपक्रम तथा प्रयोग उपयोगी और सारगर्भित आयुर्वेद के प्राचीन ग्रंथों से लेकर सरल भाषा में दिए गए हैं। मूल्य दो भागों का १८.५० रु०

**द्रव्य गुण विज्ञान** (पूर्वार्द्ध) सुप्रसिद्ध आचार्य यादव जी कृत सरल हिन्दी में आयुर्वेद के छात्रों की सम्पूर्ण आवश्यकताओं की पूर्ति करता है। पृष्ठ सं. १८० मूल्य ४.००

**नाड़ी दर्शन :** श्री ताराशंकर मिश्र वैद्य। पृ. सं. १७२। इसमें सरल हिन्दी में चरक, सुश्रुत तथा आधुनिक विज्ञान पर आधारित नाड़ी संबंधित सभी विषयों पर संपूर्ण प्रकाश डाला गया है। नया परिवर्द्धित संस्करण मूल्य ३.५०

**भाव प्रकाश :** (सम्पूर्ण) : सर्वांग सुन्दरी भाषा टीका सहित। टीकाकार पं. लालचन्द्र जी वैद्य। बड़े आकार के १००० पृष्ठ। दो जिल्दों में मूल्य २५ रु०। हिन्दी अनुवाद द्वारा इस विशाल ग्रंथको पढ़कर साधारण जन भी हर प्रकार के रोगों का इलाज कर सकता है।

**भाव प्रकाश** (निघंटु) : (हरीतक्यादि)। पं. विश्वनाथ द्विवेदी कृत ललितार्थकरी टीका सहित। पृ. सं. ७००। प्रस्तुत ग्रन्थ भावप्रकाश में से वनस्पति-शास्त्र व तत्समवर्गों को लेकर सरल और सुबोध हिन्दी में सर्व-साधारण के लाभार्थ तयार किया गया है। अपनी उपयोगिता के कारण ही कुछ ही समय में इसके सात संस्करण हो गए हैं। मूल्य ९ रु०

**भैषज्य रत्नावली :** मू. ले. गोविन्द दास : नरेन्द्रनाथ मित्र द्वारा परिवर्धित तथा संशोधित. अनु. जयदेव विद्यालंकार। बड़े आकार के ८४० पृष्ठ। परिवर्धित तथा संशोधित सातवां संस्करण। मूल्य १२.०० रु०

**मेघ विनोद :** मेघ मुनि प्रणीत : सौदामिनी भाषाभाष्य। भाष्यकर्ता श्री नरेन्द्रनाथ शास्त्री। ६५० पृष्ठ, तृतीय सं.। हर प्रकार की बीमारी के ऊपर अनुभव से आजमाए बढ़िया तथा सस्ते नुस्खे जो सभी जगह आसानी से उपलब्ध हैं, दिये गये हैं। मूल्य ६ रु०

**रस तरंगिणी :** मूल ले. पं. सदानन्द। पं. हरिदत्त शास्त्री कृत संस्कृत टीका तथा पं. धर्मानन्द जी द्वारा हिन्दी अनुवाद। इसमें स्वर्ण, ताम्र, वंग, लौह, सीसा, पारद, गंधकादि का व्यापक तथा विस्तृत वर्णन किया गया है। अपनी विशेषता के कारण सात संस्करण हाथोंहाथ निकल गए। मूल्य १२.००

**रसरत्न समुच्चय :** श्री धर्मानन्द जी द्वारा विस्तृत हिन्दी टीका तथा अत्रिदेव विद्यालंकार द्वारा संशोधित। बड़े आकार के ५६६ पृष्ठ : भारतीय रस शास्त्र-संबंधी अनुपम ग्रंथ। मूल्य १० रु०

**रसामृत :** श्री यादव जी त्रिकम जी। रस शास्त्र के विद्यार्थियों तथा चिकित्सकों के लिए सरल से सरल तरीके से लिखा गया एक मार्गदर्शक ग्रंथ। मूल्य ५.०० रु०

**राजयक्ष्मा :** सो. द्वारकानाथ : आयुर्वेदीय सम्बोधपरक प्रबंध मूल्य १.००

**वैद्यावतंस :** लोम्बिराज प्रणीत : पं. ब्रह्मानन्द त्रिपाठी कृत हिन्दी टीका १.५०

**सुश्रुत संहिता :** सम्पूर्ण : अनु० अत्रिदेव विद्यालंकार। बड़े आकार के ८२० पृष्ठ : प्रस्तुत पुस्तक आयुर्वेद का अत्यन्त प्राचीनतम शल्य चिकित्सा परक ग्रन्थ है जिसमें आठों अंगोंका विवरण शल्य कर्म को प्रधानता देकर किया गया है प्रथम मूल देकर उसका सरल एवं प्रांजल हिन्दी भाषा में अनुवाद दिया गया है। मूल्य १८ रु०

**सुश्रुत संहिता :** शारीर स्थान : डा. जे. डी. शर्मा। आयुर्वेदिक शारीरशास्त्र पर उठाई गई शंकाओं का वैज्ञानिक समाधान। मूल्य ५.००

## अपक्व भोजन

तेहरान (इरान) के एक मुसलमान सज्जन इस पुस्तक के मूल लेखक अंग्रेजी में हैं। उन्होंने सारी उमर मांस आदि खाया और उनकी हालत ऐसी हो गई कि दुनियां की सभी प्रसिद्ध बीमारियां उन्हें थीं और उनसे थोड़ी दूर भी चलना कठिन हो गया। लाचारी खोजते २ उन्होंने कच्ची सब्जी भाजी का इस्तेमाल किया और उनकी सब बीमारियां दूर हो गईं, वह पहाड़ की चढ़ाई चढ़ने लग गये, फिर उन्होंने पूरी खोज और छान-बीन के बाद यह पुस्तक लिखी और डाक्टरों को चैलेंज भी किया। ऐसी उपयोगी पुस्तक का हम सरल हिन्दी अनुवाद जनता के उपकार के लिये छाप रहे हैं। प्रतीक्षा करें शीघ्र ही तैयार हो जायेगी।

मोतीलाल बनारसीदास, प्रकाशक तथा पुस्तक विक्रेता बंगलो रोड जवाहर नगर (पो. बा. १५८६) दिल्ली-७

## सन् १९७२ से सन् २१०१ तक की निरयण मेष संक्रान्तियों की तारीखें, वार [illegible]

इस कोष्ठक में दी गई सक्रान्ति की तारीखें और वार अग्रेजी पद्धति के अनुसार है। यदि सक्रान्ति काल रात्रि के १२ बजे के बाद और स्थानीय सूर्योदय से पहिले हो तो उसे भारतीय पद्धति के अनुसार पिछले वार और तारीख में समझना चाहिए।

मेषसक्रान्ति का वारेश ही वर्ष का मन्त्री होता है, अतः इस कोष्ठक से आगामी १३० वर्षों के मन्त्री भी ज्ञात होते हैं। ईस्वी सन् में ५७ जोडने से वि. सवत् बन जाता है।

| निरयण मेष संक्रान्ति अप्रै. | | | | निरयण मेष सक्रान्ति अप्रै. | | | | निरयण मेष सक्रान्ति अप्रै. | | | | निरयण मेष सक्रान्ति अप्रै. | | | |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ई. सन् | ता | वार | घ. मि. | ई. सन् | ता | वार | घ. मि. | ई. सन् | ता. | वार | घ. मि | ई. सन् | ता | वार | घ. मि. |
| १९७२ | १३ | ग. | १३।१ | २००५ | १४ | ग | ०।५ | २०३८ | १४ | बु. | ११।११ | २०७१ | १४ | म. | २३।१७ |
| १९७३ | १३ | शु. | १९।१० | २००६ | १४ | शु. | ६।१५ | २०३९ | १४ | ग. | १७।२० | २०७२ | १४ | ग. | ४।२६ |
| १९७४ | १४ | र. | १।१९ | २००७ | १४ | श. | १२।२४ | २०४० | १३ | शु. | २३।२९ | २०७३ | १४ | शु. | १०।३५ |
| १९७५ | १४ | च. | ७।२८ | २००८ | १३ | र. | १८।३३ | २०४१ | १४ | र. | ५।३९ | २०७४ | १४ | श. | १६।४५ |
| १९७६ | १३ | म. | १३।३८ | २००९ | १४ | मं. | ०।४२ | २०४२ | १४ | च. | ११।४८ | २०७५ | १४ | र. | २२।५४ |
| १९७७ | १३ | बु | १९।४७ | २०१० | १४ | बु. | ६।५१ | २०४३ | १४ | म. | १७।५७ | २०७६ | १४ | म. | ५।३ |
| १९७८ | १४ | गु. | १।५६ | २०११ | १४ | गु. | १३।२ | २०४४ | १४ | गु. | ०।६ | २०७७ | १४ | बु. | ११।१२ |
| १९७९ | १४ | श. | ८।५ | २०१२ | १३ | शु. | १९।११ | २०४५ | १४ | शु. | ६।१५ | २०७८ | १४ | गु. | १७।२१ |
| १९८० | १३ | र. | १४।१४ | २०१३ | १४ | र. | १।२० | २०४६ | १४ | श. | १२।२५ | २०७९ | १४ | शु. | २३।३१ |
| १९८१ | १३ | च. | २०।२५ | २०१४ | १४ | च. | ७।२९ | २०४७ | १४ | र. | १८।३४ | २०८० | १४ | र. | ५।४० |
| १९८२ | १४ | बु. | २।३४ | २०१५ | १४ | म. | १३।३८ | २०४८ | १४ | म | ०।४३ | २०८१ | १४ | च. | ११।४९ |
| १९८३ | १४ | गु. | ८।४३ | २०१६ | १३ | बु. | १९।४८ | २०४९ | १४ | बु. | ६।५२ | २०८२ | १४ | म. | १७।५८ |
| १९८४ | १३ | शु. | १४।५२ | २०१७ | १४ | शु. | १।५७ | २०५० | १४ | गु. | १३।१ | २०८३ | १५ | गु. | ०।८ |
| १९८५ | १३ | श. | २१।१ | २०१८ | १४ | श. | ८।६ | २०५१ | १४ | शु. | १९।११ | २०८४ | १४ | शु. | ६।१७ |
| १९८६ | १४ | च. | ३।११ | २०१९ | १४ | र | १४।१५ | २०५२ | १४ | र | १।२१ | २०८५ | १४ | श. | १२।२६ |
| १९८७ | १४ | म. | ९।२० | २०२० | १३ | च. | २०।२४ | २०५३ | १४ | च | ७।३० | २०८६ | १४ | र. | १८।३६ |
| १९८८ | १३ | बु. | १५।२९ | २०२१ | १४ | बु. | २।३४ | २०५४ | १४ | म | १३।३९ | २०८७ | १५ | म. | ०।४ |
| १९८९ | १३ | गु. | २१।३८ | २०२२ | १४ | ग. | ८।४३ | २०५५ | १४ | ब | १९।४८ | २०८८ | १४ | बु. | ६।५४ |
| १९९० | १४ | श. | ३।४७ | २०२३ | १४ | शु. | १४।५२ | २०५६ | १४ | शु. | १।५८ | २०८९ | १४ | गु. | १३।३ |
| १९९१ | १४ | र. | ९।५७ | २०२४ | १३ | श. | २१।१ | २०५७ | १४ | श. | ८।७ | २०९० | १४ | शु. | १९।१२ |
| १९९२ | १३ | च. | १६।६ | २०२५ | १४ | चं. | ३।१० | २०५८ | १४ | र. | १४।१६ | २०९१ | १५ | र. | १।२२ |
| १९९३ | १३ | मं. | २२।१५ | २०२६ | १४ | मं. | ९।२० | २०५९ | १४ | चं. | २०।२५ | २०९२ | १४ | च. | ७।३२ |
| १९९४ | १४ | गु. | ४।२४ | २०२७ | १४ | बु. | १५।२९ | २०६० | १४ | बु. | २।३४ | २०९३ | १४ | म. | १३।४१ |
| १९९५ | १४ | शु. | १०।३३ | २०२८ | १३ | गु. | २१।३८ | २०६१ | १४ | गु | ८।४४ | २०९४ | १४ | बु. | १९।५० |
| १९९६ | १३ | श. | १६।४३ | २०२९ | १४ | श. | ३।४७ | २०६२ | १४ | शु. | १४।५३ | २०९५ | १५ | शु. | १।५९ |
| १९९७ | १३ | र. | २२।५२ | २०३० | १४ | र. | ९।५६ | २०६३ | १४ | श. | २१।२ | २०९६ | १४ | श. | ८।९ |
| १९९८ | १४ | मं. | ५।१ | २०३१ | १४ | च. | १६।७ | २०६४ | १४ | च. | ३।११ | २०९७ | १४ | र. | १४।१८ |
| १९९९ | १४ | ब. | ११।१० | २०३२ | १३ | मं. | २२।१६ | २०६५ | १४ | म | ९।२० | २०९८ | १४ | चं. | २०।२७ |
| २००० | १३ | गु. | १७।१९ | २०३३ | १४ | गु. | ४।२५ | २०६६ | १४ | ब | १५।३० | २०९९ | १५ | बु. | २।३६ |
| २००१ | १३ | शु. | २३।२९ | २०३४ | १४ | शु. | १०।३४ | २०६७ | १४ | ग | २१।३९ | २१०० | १५ | गु. | ८।४५ |
| २००२ | १४ | र. | ५।३८ | २०३५ | १४ | श. | १६।४३ | २०६८ | १४ | श | ३।४८ | २१०१ | १५ | शु. | १४।५५ |
| २००३ | १४ | च. | ११।४७ | २०३६ | १३ | र. | २२।५३ | २०६९ | १४ | र | ९।५७ | | | | |
| २००४ | १३ | म. | १७।५६ | २०३७ | १४ | म. | ५।२ | २०७० | १४ | च. | १६।६ | | | | |

## आचार्य विकाशचन्द्र सूरिजी द्वारा प्राप्त जैनपर्व-निर्णय

वीर सं. २४९७-९८, आत्म सं. ७५-७६, शाके १८९३, विक्रम संवत् २०२८

| सन् १९७०-७१ | तिथि | तारीख |
|---|---|---|
| श्री वृद्धिविजय (वृद्धेराय) जी म० स्वर्ग दिन और | | |
| श्री विजयानदसूरि, आत्मारामजी म. का | | |
| जन्मदिन | चैत्र सुद १ शनि | २७-३-७१ |
| „ सिद्धचक्र आंबिल ओली शुरु | चैत्र सुद ७ शुक्र. | २-४-७१ |
| „ महावीर स्वामी जन्मदिन (जयन्ति) | चैत्र सुद१३ गुरु. | ८-४-७१ |
| आंबिल ओली पूर्ण चैत्र पूर्णिमा-मि. का मेला | चैत्र सुद१५ शनि. | १०-४-७१ |
| „ ऋषभदेव वर्षीतप पारणा. | वैशाख सुद ३ मगल | २७-४-७१ |
| „. विजयानदसूरि (आत्माराम जी) म. स्वर्ग दिन | ज्येष्ठ सुद ८ मगल. | १-६-७१ |
| „ चौमासी अट्ठाई प्रारभ | आषाढ़ सुद ७ बुध. | ३०-६-७१ |
| „ „ चौमासी चौदस. | आषाढ़ सुद१४ बुध. | ७-७-७१ |
| „ चौमासी अट्ठाई सम्पूर्ण. | आषाढ सुद १५ गुरु. | ८-७-७१ |
| „ नेमनाथ भगवान का जन्म दिवस. | श्रावण सुद ५ मगल. | २७-७-७१ |
| „ पर्यूषणपर्व अट्ठाई प्रारंभ | भाद्रपद वद१३ बुध. | १८-८-७१ |
| „ कल्पसूत्र गृहस्थापना रात्रि जागरण | भाद्रपद वद३० शुक्र. | २०-८-७१ |
| „ कल्पसूत्र वाचना प्रारभ | भाद्रपद सुद १ शनि. | २१-८-७१ |
| „ महावीर जन्म वाचना | भाद्रपद सुद १ रवि. | २२-८-७१ |
| „ संवत्सरी पर्व. | भाद्रपद सुद ४ बुध. | २५-८-७१ |
| „ जगद्गुरु विजयहरीसूरि स्वर्गदिन | भाद्रपद सुद ११बुध. | १-९-७१ |
| „ युगवीर आ. श्री. विजयवल्लभ सूरि स्वर्ग दिन | आसो. वद ११ बुध. | १५-९-७१ |
| „ सिद्धचक्र आंबिल ओली प्रारभ | आसो. सुद ६ रवि. | २६-९-७१ |
| „ सिद्धचक्र आंबिल ओली सम्पूर्ण. | आसो. सुद१५ सोम. | ४-१०-७१ |
| „ महावीर प्रभु निर्वाण दीपावली पर्व. | कार्तिक वद१५ मगल | १९-१०-७१ |
| „ गौतम स्वामी केवल ज्ञान वीर स. २४९८ | कार्तिकसुद १ बुध. | २०-१०-७१ |
| „ भाई दूज श्री विजय वल्लभ सूरि जन्म दिवस. | कार्तिक सुद २ गुरु. | २१-१०-७१ |
| „ ज्ञान (सौभाग्य) पचमी | कार्तिक सुद ५ रवि. | २४-१०-७१ |
| „ चौमासी अट्ठाई प्रारभ | कार्तिक सुद ६ सोम. | २५-१०-७१ |
| „ चौमासी चौदस. | कार्तिक सुद१४ सोम. | १-११-७१ |
| „ चौमासी अट्ठाई पूर्ण कार्तिक पूर्णिमा | कार्तिक सुद१५ मगल | २-११-७१ |
| „ हस्तिनापुर शौरीपुर का मेला | „ „ | „ |
| „ मौन एकादशी १५ (कल्याणक दिन) | मगसर सुद ११ रवि. | २८-११-७१ |
| „ पोष दशमी श्री पार्श्वनाथ जन्म दिन. | पोष वद १० रवि. | १२-१२-७१ |
| „ मेरुत्रयोदशी ऋषभदेव मोक्ष दिन. | माघ वद १३ शुक्र. | १४-१-७२ |
| „ चौमासी अट्ठाई आरंभ. | फागुण सुद ७ सोम | २१-२-७२ |
| „ चौमासी अट्ठाई पूर्ण कांगड़ा तीर्थ मेल | फागुण सुद१५ मंगल. | २९-२-७२ |
| ऋषभदेव जन्मदिन वर्षीतप की शुरुआत | चैत्र वदी ८ बुध | ८-३-७२ |

**सायन और निरयण स्पष्ट-ग्रहः**—इस पंचांग में दिए गए स्पष्ट ग्रह अन्य भारतीय पंचांगों के ग्रहों की भान्ति निरयण हैं। उदाहरण के रूप में—यदि भारतीय पंचांग में किसी समय निरयण स्पष्ट सूर्य ३ रा. १० अं. १४ क. १५ वि. लिखा हो, तो समझना चाहिए, कि उस समय सूर्य क्रान्ति वृत्त में पौष्णान्त बिन्दु से ३ रा. १० अं. (९०+१० =१०० अं.) और १४ क. १५ वि. आगे है। यदि हम उस समय सूर्य के सायन राशि आदि (वसन्त सम्पात से दूरी) जानना चाहते हैं तो हमें ३ रा. १० अं. १४ क. १५ वि. में अयनांश (वसन्त सम्पात) और पौष्णान्त बिन्दु के बीच का अन्तर) जोड़ना होगा। इसी प्रकार सायन स्पष्ट ग्रह को निरयण स्पष्ट बनाने के लिए अयनांश उसमें से घटाने होंगे—यह स्पष्ट ही है।+

**निरयण संक्रान्तियों की तारीखें आगे २ क्यों होती जा रही हैं?**—पौष्णान्त बिन्दु (निरयण मेषारम्भ बिन्दु) अयन, चलन के कारण उत्तरोत्तर ५० वि. प्रति वर्ष आगे २ खिसकता जा रहा है, अतः सभी वृष आदि निरयण राशियों के प्रारम्भ बिन्दु भी उत्तरोत्तर आगे २ प्रतिवर्ष ५० वि. की ही गति से खिसकते जा रहे हैं। आज से लगभग ५०० वर्ष बाद निरयण मेषारम्भ बिन्दु सायन वृषारम्भ बिन्दु (क) पर होगा, निरयण वृषारम्भ बिन्दु सायन मिथुनारंभ बिन्दु 'ख' पर होगा—आदि २। उस समय (५०० वर्ष बाद) सायन मेष आदि राशियां निरयण मेष आदि राशियों से पूरी एक-एक राशि पीछे होंगी। उस समय २१ अप्रै. को जब सूर्य सायन वृष में प्रविष्ट होगा (अर्थात्—सायन वृष संक्रान्ति होगी) तब सूर्य निरयण मेष राशि में प्रविष्ट माना जाएगा अर्थात्—निरयण मेष संक्रान्ति होगी), इसी प्रकार उस समय २२ मई को जब सूर्य सायन मिथुन में प्रविष्ट होगा, तब सूर्य निरयण वृष राशि में प्रविष्ट माना जाएगा (अर्थात्—निरयण वृष संक्रान्ति होगी)...आदि २। इस प्रकार निरयण मेष वृष आदि संक्रान्तियां, जो आजकल क्रमशः १३ अप्रै. १४ मई आदि को होती हैं, लगभग ५०० वर्ष बाद क्रमशः २१ अप्रै. २२ मई आदि को होंगी। इसी भान्ति सभी निरयण संक्रान्तियों की तारीखें उत्तरोत्तर आगे २ बढ़ती जा रही हैं। गणित से स्पष्ट है—प्रत्येक निरयण संक्रान्ति मध्यम मान से प्रति ७१ वर्षों में १–१ तारीख आगे २ होती जा रही है,* अर्थात् लगभग सवा दो हजार वर्षों में निरयण संक्रान्तियां १–१ अंग्रेजी महीना आगे २ होती जाती हैं, और लगभग ४॥ हजार वर्षों में २ मास या १ ऋतु आगे खिसकती जा रही हैं। इस भान्ति लगभग २६ हजार वर्षों में प्रत्येक निरयण संक्रान्ति प्रत्येक ऋतु में से गुजर जाएगी।

**निरयण मेष संक्रांतियों की तारीखों में इस अन्तर का परिणाम**:—निरयण संक्रान्तियों के अनुसार ही सौर मास और चान्द्र मासों के नामों का निर्णय होता है। निरयण मेष संक्रान्ति से सौर वैशाख प्रारम्भ होता है, निरयण वृष संक्रान्ति से सौर ज्येष्ठ प्रारम्भ होता है—आदि २। किंच जिस शुक्लादि चान्द्र मास में निरयण मेष संक्रान्ति होती है, वह शुक्लादि चैत्र मास होता है, जिस शुक्लादि चान्द्र मास में निरयण वृष संक्रान्ति होती है, वह शुक्लादि वैशाख मास होता है—आदि २। हम पहिले बतला चुके हैं—कोई भी निरयण संक्रान्ति अयन चलन के कारण कालक्रम से किसी भी ऋतु में हो सकती है। इससे यह सिद्ध होता है। कि—सौर और चान्द्र चैत्र आदि मासों की वे ऋतुएं, जो आजकल उपलब्ध होती हैं, कालान्तर में नहीं रहेंगी। अयनांश की वृद्धि के कारण प्रत्येक सौर एवं चान्द्र मास भविष्य में एक-एक करके प्रत्येक ऋतु में अनिवार्य रूप से पड़ेगा, जिसके परिणाम स्वरूप हमारे शरत्पूर्णिमा, शारद-नवरात्र, वसन्त-पंचमी आदि पर्व भी, जो साक्षात् ऋतुओं से ही सम्बद्ध हैं, अपनी २ ऋतुओं में नहीं पड़ेंगे। इस समस्या के समाधान का एक मात्र उपाय सायन गणित ही है।

**विगत वर्षों की वैशाखी (निरयण मेष संक्रान्ति) की तारीखें**:—लगभग ५वीं शताब्दी में ('सूर्य सिद्धान्त' के निर्माण के समय) जब कि—पौष्णान्त बिन्दु वसन्त सम्पात पर ही था, निरयण संक्रान्ति भी २२ मार्च (New Style date) को ही हुआ करती थी। धीरे २ अयन चलन के कारण प्रति ७१ वर्षों में १-१ दिन आगे बढ़ती हुई यह वैशाखी आज १३-१४ अप्रैल को हो रही है। इस २०वीं शताब्दी में सूर्यसिद्धान्त' की गणित तथा भारतीय पद्धति के अनुसार सन् १९००, १९०१, १९०४, १९०५, १९०८, १९०९, १९१२, १९१६, १९२०, १९२४, १९२८, १९३२, १९३६, तथा १९४० में वैशाखी १२ अप्रै. को होती रही है। ध्यान रहे—भारतीय पद्धति के अनुसार वार सूर्योदय से बदलता है, अंग्रेजी पद्धति के समान अर्धरात्रि से नहीं। अतः यदि संक्रान्ति रात्रि के १२ बजे के बाद और सूर्योदय से पहिले हुई तो भारतीय पंचांगकार उसे पिछले वार और पिछली अंग्रेजी तारीख को ही लिखते हैं।

**आगामी १३० वर्षों की निरयण मेष संक्रान्तियां**:—आगामी १३० वर्षों (ई. सन् १९७२ से २१०१ तक) की निरयण मेष संक्रान्तियों की तारीखें वार और काल (भा.स्टै.टा.) को मैंने स्वयं दृश्य गणितानुसार निकाल कर यहां कोष्ठक में दिया है। संक्रांति काल में कहीं २ कुछेक मिनटों की स्थूलता सम्भव है। इस कोष्ठक को देखने से स्पष्ट है, कि—कुछ वर्षों तक लीप-इयर और लीप-इयर के आगे आने वाले दो वर्षों में मेष संक्रान्ति १३ अप्रै. को और लीप इयर से पूर्ववर्ती वर्ष में १४ अप्रै. को होगी। संक्रान्ति की तारीख के परिवर्तन के समय यह नियम सर्वत्र लागू होता है।

अब आगे ई. सन् २१०० में सर्व प्रथम १५ अप्रै. को मेष संक्रान्ति भारतीय पंचांगों में लिखी जाएगी।

---

\+ लगभग सभी भारतीय पंचांगों में निरयण स्पष्ट ग्रह ही होते हैं, अतः इन पंचांगों में अक्सर 'निरयण' शब्द का प्रयोग नहीं करते, 'निरयण स्पष्ट ग्रहों' को केवल 'स्पष्ट ग्रह' ही लिख देते हैं। यही बात संक्रान्तियों के लिए भी है, 'निरयण मेष संक्रान्ति, 'निरयण वृष संक्रान्ति'—आदि न लिख कर केवल 'मेष संक्रान्ति' आदि ही लिख दिया जाता है।

*निरयण सौर वर्ष सायन सौर वर्ष (अंग्रेजी कैलेण्डर के वर्ष) से २०.४ मि. बड़ा है। अतः ७१ निरयण सौर वर्षों में १ दिन (७१×२०.४१=१४४८.४ मिनट=लगभग १ दिन) बढ़ जाता है। अर्थात् अंग्रेजी कैलेण्डर के ७१ वर्षों में जितने दिन होते हैं, ७१ निरयण सौर वर्षों में उससे १ दिन अधिक होता है।

इस प्रकार यह समझ लेना चाहिए, कि—क्रान्तिवृत्त में स्थित सभी तारे प्रति वर्ष लगभग ५० वि. की गति से पश्चिम से पूर्व की ओर धीरे २ खिसक रहे हैं। यदि आज कोई तारा वसन्त सम्पात में है तो वह ५० वि. वार्षिक गति से धीरे २ A, क, B, ख आदि बिन्दुओं (चित्र देखें) में से गुजरता हुआ लगभग २६ हजार वर्ष बाद क्रान्ति वृत्त का पूरा चक्कर काट कर पुनः वसन्त सम्पात पर पहुँच जाएगा। अथवा यूं कहिए,—धीरे २ प्रति वर्ष ५० वि. की गति से पीछे (पश्चिम) की ओर हटते २ वसन्तसम्पात और शरत्सम्पात—दोनों २६ हजार वर्ष बाद पुनः क्रान्तिवृत्त का उल्टा पूरा चक्कर लगाकर उन्हीं तारों पर आ जाएंगे, जिन तारों पर आज वे हैं। तारों का या सम्पातों का यह वार्षिक चलन "अयन चलन" कहलाता है।✠

**अयनांश** :—क्रान्तिवृत्त पर एक बिन्दु (स्थान) है, जिसे पौष्णान्त बिन्दु या रेवत्यन्त बिन्दु कहते हैं। यह बिन्दु चित्रा तारे से १८० अंश पर है (चित्र देखें—चित्रा तारा शरत्संपात से आगे G बिन्दु के पास क्रान्तिवृत्त से लगभग २ अंश दक्षिण की ओर है।) भारतीय ज्योतिष में इस पौष्णान्त बिन्दु को निरयण मेष राशि का आरम्भ बिन्दु (स्थान) माना जाता है* अर्थात्—चित्रा तारा से १८० अंश पर क्रान्तिवृत्त में जब सूर्य आता है, तब भारतीय ज्योतिषी कहते हैं, कि—सूर्य निरयण मेष के प्रारम्भ में आ गया है। यह पौष्णान्त बिन्दु आजकल वसन्त सम्पात से लगभग २३ अं. २७ क. आगे 'A' बिन्दु पर है (चित्र देखें)। अयन चलन के कारण अन्य सभी तारों के साथ साथ ज्यों २ चित्रा तारा ५० वि. प्रति वर्ष पूर्व की ओर खिसकता जाता है, त्यों २ पौष्णान्त बिन्दु भी प्रति वर्ष ५० वि. आगे खिसकता जाता है। वसन्त सम्पात से पौष्णान्त बिन्दु का अन्तर ही 'अयनांश' कहलाता है। आजकल अयनांश (अर्थात्—वसन्त सम्पात से पौष्णान्त बिन्दु का अन्तर) २३ अं. २७ क. के लगभग है।

कुछ विद्वानों के मत में पौष्णान्त बिन्दु चित्रा तारे से लगभग १७७ अंश आगे है। पौष्णान्त बिन्दु की स्थिति के बारे में कई अन्य मत भी हैं। इन विभिन्न मतों के अनुसार अयनांश भी भिन्न २ होंगे। मैंने यहां चित्र में पौष्णान्त बिन्दु चित्रा तारे से १८० अंश की दूरी पर माना है। इसके अनुसार जो अयनांश होंगे वे "चित्रापक्षीय अयनांश" कहलाते हैं। चित्रा पक्षीय अयनांश ही भारत के ९९ प्रतिशत पंचांगों में प्रयुक्त होते हैं।

**निरयण सौर वर्ष** :—पौष्णान्त बिन्दु से चलकर सूर्य क्रान्ति वृत्त का पूरा चक्कर लगाकर जितने समय में पुनः पौष्णान्त बिन्दु पर पहुँच जाता है, वह निरयण सौर वर्ष (Sidereal Year) कहलाता है। यह वर्ष ३६५ दिन ६ घं. ९.२ मि. का होता है, जो सायन सौर वर्ष से २०.४ मि. बड़ा है।☙

निरयण सौर वर्ष सायन सौर वर्ष से २०.४ मि. इसलिए बड़ा है क्योंकि—सायन सौर वर्ष में सूर्य जितना चलता है, निरयण सौर वर्ष में उसे उससे लगभग ५० वि. अधिक चलना पड़ता है। ५० वि. चलने में सूर्य को २०.४ मिनट लगते हैं।

**निरयण राशियाँ** :—पौष्णान्त बिन्दु निरयण मेष का प्रारम्भ बिन्दु है। वहां से आगे क्रान्ति वृत्त ३०-३० अंशों के अन्तर पर शेष निरयण वृष आदि राशियों के प्रारम्भ बिन्दु हैं। चित्र में निरयण मेष आदि के प्रारम्भ बिन्दु (A, B, C, आदि) आजकल के अयनांश के अनुसार अंकित किए गए हैं। अयन-चलन के कारण पौष्णान्त बिन्दु (A) जितना आगे खिसकता जाएगा, ये निरयण वृषादि के सभी प्रारम्भ बिन्दु (B, C, D, आदि) भी उतना उतना आगे २ खिसकते जाएंगे। जैसा कि पहिले बतला चुके हैं—आजकल अयनांश २३ अं. २७ क. के लगभग हैं। चित्र में भी निरयण मेषारम्भ बिन्दु (पौष्णान्त ) को वसन्त सम्पात से २३ अं. २७ क. आगे दिखलाया गया है। इस प्रकार स्पष्ट है कि—आजकल निरयण मेषारम्भ बिन्दु (A) सायन वृषारम्भ बिन्दु (क) से ६ अं. ३३ क. पीछे (पहिले) है,—इसी प्रकार शेष सभी निरयण वृष आदि राशियों के प्रारम्भ बिन्दु (B.C. आदि क्रमशः सायन मिथुन आदि राशियों के प्रारम्भ बिन्दुओं (ख, ग आदि) से ६ अं. ३३ क. पहिले पड़ते हैं। दूसरे शब्दों में यूं कहिए कि—आजकल निरयण मेषादि राशियों के प्रारम्भ बिन्दु (A, B, C आदि सायन मेषादि राशियों के प्रारम्भ बिन्दु (A.B.C. आदि) सायन मेषादि राशियों के प्रारम्भ बिन्दुओं (व, क, ख आदि) से लगभग २३ अं. २७ क. बाद (आगे) पड़ते हैं।

**निरयण, सायन**—अब पाठक 'सायन' और 'निरयण' शब्द समझ सकते हैं। 'सायन' का अर्थ है "जिसमें अयनांश मिले हुए हैं"। निरयण का अर्थ है—"जिसमें अयनांश मिले हुए नहीं हैं"। चित्र देखने से स्पष्ट है—सायन मेष-वृष आदि के ०, ३०, ६० आदि अंश वसन्त सम्पात से गिने गए हैं, पौष्णान्त और वसन्त सम्पात के मध्य स्थित अयनांश इनमें जुड़े हुए हैं, जब कि निरयण मेष आदि राशियों की गणना में ऐसी बात नहीं है, वहां अयनांश छोड़कर पौष्णान्त (A) बिन्दु से मेष आदि राशियों की गणना की गई है। भारत के लगभग सभी पंचांगों में निरयण राशियों का ही प्रयोग होता है।

---

✠कुछ प्राचीन भारतीय सिद्धान्त ग्रन्थों के अनुसार वसन्त सम्पात और शरत्सम्पात दोनों ज्यादा से ज्यादा २७ अंश पूर्व की ओर और २७ अं. पश्चिम की ओर खिसकते हैं, अर्थात् २७ अंश पूर्व की ओर ५० वि. वार्षिक गति से चलकर ये दोनों सम्पात पुनः अपने प्रारम्भ (मूल) स्थान पर आकर फिर २७ अं. पीछे (पश्चिम) की ओर जाते हैं: और वहां से फिर मूल स्थान पर पहुँच कर २७ अंश पूर्व की ओर जाकर पुनः मूल-स्थान पर लौट आते हैं। दोनों सम्पात इसी प्रकार आगे पीछे चलते रहते हैं। इस सिद्धान्त को अयन दोलन सिद्धान्त कहते हैं। आधुनिक उच्च भौतिक शास्त्रीय अनुसन्धानों में इस सिद्धान्त का खण्डन कर दिया है। हमने अपने "शास्त्र शुद्ध पंचांग निर्णय" में इस सिद्धान्त का गणितनिर्देशपूर्वक खण्डन किया है।

*निरयण सायन शब्दों का स्पष्टीकरण आगे किया गया है।

☙सूर्यसिद्धान्त में निरयण सौर वर्ष की लम्बाई ३६५ दि. ६ घं. १२.६ मि. दी गई है, जो शुद्ध लम्बाई से ३.४ मि. ज्यादा है।




अं.––अंश
प्रा––प्रारम्भ
नि.––निरयण
सा.––सायन
द.––दक्षिणध्रुव
उ.––उत्तर ध्रुव

इस चित्र का अध्ययन करते समय इस चित्र को इस प्रकार रखें कि चित्र में अंकित 'पूर्व' शब्द पूर्व दिशा में और 'पश्चिम' शब्द पश्चिम दिशा में हो। इस प्रकार रखने पर 'दक्षिण' दक्षिण दिशा में और 'उत्तर' उत्तर दिशा में स्वतः हो जाएंगे।

इस चित्र में दिखाए गए व, क, ख, ग, घ, च, श, छ, ज, झ, ट और ठ बिन्दुओं पर जब सूर्य पहुंचता है तब क्रमशः राष्ट्रीय चैत्रादि मास (Indian Calendar Reform Committee द्वारा प्रचालित मास) प्रारम्भ होते हैं।

स्पष्टता के लिए यों समझिए,—यदि पृथ्वी की आकर्षण शक्ति का प्रभाव नक्षत्र मण्डल तक हो जाए और वायु आदि का विक्षोभ न हो तो इस नाडीवृत्त की परिधि के किसी भी बिन्दु से छोड़ा गया पत्थर बिल्कुल भूमध्य रेखा पर ही गिरेगा। यह नाडी वृत्त सारे आकाश को दो भागों में विभक्त करता है—(१) उत्तर गोल (नाडी वृत्त से उत्तर की ओर का आकाश), (२) दक्षिण गोल (नाडी-वृत्त से दक्षिण की ओर का आकाश), (चित्र भी देखें)। सूर्य या कोई ग्रह अथवा नक्षत्र नाडी वृत्त से जितने अंश उत्तर में होता है, भूमध्य रेखा पर रहने वाले लोगों को भी वह उतने ही अंश उत्तर की ओर झुका दीखता है, इसी प्रकार वह (सूर्य, नक्षत्र या ग्रह) नाडीवृत्त से जितने अंश दक्षिण की ओर होता है भूमध्य रेखा-वासियों को भी वह उतने ही अंश दक्षिण की ओर झुका दीखता है। यह नाडीवृत्त क्रान्तिवृत्त (सूर्य के मार्ग) को दो स्थानों पर काटता है (देखें—चित्र)—एक 'व' बिन्दु पर, दूसरे 'श' बिन्दु पर। इन दो बिन्दुओं को क्रमशः वसन्त सम्पात और शरत्सम्पात कहा जाता है। ये दोनों सम्पात क्रान्तिवृत्त को १८०-१८० अंशों के समान दो भागों में विभक्त करते हैं। चित्र देखने से स्पष्ट है—आधा क्रान्तिवृत्त दक्षिण गोल में और आधा उत्तर गोल में है। सूर्य वसन्त-सम्पात पर आने के बाद उत्तर गोल में और शरत्सम्पात पर आने के बाद दक्षिण गोल में आ जाता है। वसन्त सम्पात पर आने के बाद सूर्य का नाडीवृत्त से उत्तर की ओर अन्तर बढ़ता जाता है और 'ग' बिन्दु पर (वसन्त सम्पात से ९० अंश=३ राशि आगे) वह परम (लगभग २३ अं. २७ क.) हो जाता है। तदनन्तर 'ग' बिन्दु से आगे सूर्य का नाडीवृत्त से उत्तर की ओर अन्तर घटने लगता है, और 'श' बिन्दु (शरत्सम्पात) पर वह शून्य हो जाता है। इसी प्रकार 'श' से चलकर सूर्य का नाडीवृत्त से दक्षिण की ओर अन्तर 'झ' बिन्दु (वसन्त सम्पात से २७० अंश—९ राशि आगे, अथवा शरत्सम्पात से ३ राशि आगे) तक बढ़ता जाता है। 'झ' बिन्दु पर भी यह अन्तर लगभग २३ अं. २७ क. होता है। 'झ' से आगे सूर्य का नाडी वृत्त से दक्षिण की ओर अन्तर घटने लगता है और 'व' बिन्दु (वसन्त सम्पात) पर वह पुनः शून्य हो जाता है। इस प्रकार सूर्य नाडीवृत्त से उत्तर एवं दक्षिण की ओर अधिक से अधिक २३ अं. २७ क. जाता है। 'ग' बिन्दु से सूर्य दक्षिण की ओर और 'झ' बिन्दु से उत्तर की ओर हटना शुरू हो जाता है, अतः ग बिन्दु को दक्षिणायन बिन्दु और 'झ' बिन्दु को उत्तरायण बिन्दु कहा जाता है।

**सायन सौर वर्ष** :—सूर्य को वसन्त सम्पात से चलकर पूरे क्रान्ति वृत्त का पूरा चक्कर लगाकर पुनः वसन्त-सम्पात पर आने में जितना समय लगता है उसे सायन सौर वर्ष या ऋतु वर्ष (Tropical Year) कहते हैं। इस वर्ष में ३६५ दिन ५ घं. ४८.८ मि. होते हैं। अंग्रेजी कैलेण्डर (Gregorian Calender) का वर्ष ✱सायन सौर वर्ष ही है।

**सायन राशियां** :—वसन्त सम्पात से लेकर पूरे क्रान्ति वृत्त को ३०-३० अंशों के बराबर बराबर, बारह भागों में विभाजित किया गया है, जिन्हें क्रमशः सायन मेष, सायन वृष आदि राशियों के नाम से पुकारा जाता है। अर्थात्—'व' (वसन्त-सम्पात) से सायन मेष प्रारम्भ होता है, इससे आगे ३० अंश पर 'क' बिन्दु पर सायन वृष और ६० अंश पर सायन मिथुन—इत्यादि। (चित्र देखें) ✱✱ क्योंकि सायन सौर वर्ष और अंग्रेजी कैलेण्डर के वर्ष की लम्बाई एक ही है, अतः इन सायन मेषादि राशियों के प्रारम्भ बिन्दुओं (क, ख, ग आदि) पर सूर्य के पहुँचने की तारीखें, जो चित्र में लिखी हैं, प्रतिवर्ष यही रहती हैं। अर्थात्—प्रति वर्ष सूर्य २२ मार्च को 'व' (वसन्त सम्पात) पर होता है, २१ अप्रैल को 'क' (सायन वृषारम्भ बिन्दु पर होता है, २२ मई को 'ख' (सायन मिथुनारम्भ बिन्दु) पर होता है—आदि २।卐

**ऋतुएं** :—भारतीय ज्योतिष में दो-दो मासों की ६ (वसन्त आदि) ऋतुएं वर्ष में मानी जाती हैं। वसन्त ऋतु तब प्रारम्भ होती है जब सूर्य सायन मीन राशि के प्रारम्भ बिन्दु 'ठ' पर होता है और वसन्त ऋतु तब समाप्त होती है जब सूर्य सायन वृष के प्रारम्भ बिन्दु 'क' पर होता है। इस प्रकार बाकी वर्षा आदि ऋतुएं भी चित्रानुसार होती हैं। अर्थात्—वसन्त ऋतु हमेशा २० फर. से २१ अप्रैल तक रहती है, २१ अप्रै. से ही ग्रीष्म ऋतु प्रारम्भ होकर २२ जून तक रहती है—इस प्रकार शेष सभी ऋतुओं के प्रारम्भ और समाप्ति की तारीखें भी प्रतिवर्ष निश्चित हैं, जो चित्रों में दिखाई गई हैं।

**अयन चलन** :—वसन्त सम्पात और शरत्सम्पात—दोनों का आकाशस्थनक्षत्रों (तारों) से कोई सम्बन्ध नहीं है। आज ये सम्पात जिन नक्षत्रों के नीचे हैं, अगले वर्ष वे नक्षत्र इनसे लगभग ५०-५० विकला आगे की ओर खिसक जाते हैं। अर्थात्—आज सायन मेषारम्भ बिन्दु (वसन्त सम्पात) में बैठा सूर्य ऊपर सुदूर आकाशस्थ जिस तारे के नीचे होता है अगले वर्ष वसन्त सम्पात में आने पर वह (सूर्य) उस तारे से लगभग ५० वि. पीछे होगा, यही बात शरत्सम्पात में बैठे सूर्य के लिए भी है। इसका कारण यह है—कि—सारा तारा मण्डल नाडीवृत्त के सापेक्ष लगभग ५० वि. आगे (पूर्व की तरफ) खिसक रहा है। स्पष्टता के लिए यों समझिए,—क्रान्तिवृत्त में या क्रान्तिवृत्त के आसपास रहने वाले तारे आज वसन्त सम्पात या शरत्सम्पात से जितनी दूरी पर हैं, वे एक वर्ष बाद उनसे उतनी दूरी पर नहीं रहेंगे। वसन्त सम्पात से पीछे (शरत्सम्पात से आगे) रहने वाले तारे १ वर्ष बाद लगभग ५० वि. वसन्त सम्पात के पास आ जाते हैं और शरत्सम्पात से इतना ही आगे चले जाते हैं। इसी प्रकार वसन्त सम्पात से आगे (पूर्व में) शरत्सम्पात से पीछे रहने वाले तारे एक वर्ष में वसन्त सम्पात से लगभग ५० वि. आगे और शरत्सम्पात के इतना ही समीप हो जाते हैं ✱✱✱(चित्र देखकर समझिए)।

---

✱जनवरी, फरवरी आदि मासों वाला वर्ष

✱✱इन राशियों को सायन क्यों कहते हैं—यह आगे स्पष्ट हो जाएगा।

卐इन अंग्रेजी तारीखों में एक तारीख का अन्तर लीप इयर के कारण कभी २ रहता है, परन्तु यह अन्तर अस्थायी होता है।

✱✱✱वास्तविकता यह है, कि—तारामण्डल नहीं, अपितु वसन्त-सम्पात और शरत्सम्पात—दोनों ही प्रतिवर्ष लगभग ५०-५० वि. की समान गति से नक्षत्रों के सापेक्ष पीछे की ओर खिसकते जा रहे हैं, जिससे सभी तारे इन सम्पातों से प्रति वर्ष ५०-५० वि. पूर्व की ओर खिसकते नजर पड़ते हैं।

# १४ अप्रैल को वैशाखी क्यों ?

(आकाश में राशियों की स्थिति, सूर्य की गति आदि खगोल सम्बन्धी जटिल सिद्धान्तों का बालबोध शैली में विवेचन)

लेखक—प्रियव्रत शर्मा

(विगत लगभग ३० वर्षों से वैशाखी (निरयण मेष संक्रान्ति) लगातार १३ अप्रैल को ही होती आ रही है। इस वर्ष (सं. २०२८ में) यह १४ अप्रैल को होगी। सर्वसाधारण जनता में मेष संक्रान्ति की तारीख में यह अन्तर कुछ शङ्का पैदा कर सकता है। अनेक लोगों को यह भी कहते सुना है कि वैशाखी की तारीख स्थायी रूप से १३ अप्रैल ही है; परन्तु ऐसी बात नहीं है। प्रत्येक संक्रान्ति की अंग्रेजी तारीख मध्यमान से लगभग प्रत्येक ७१ वर्षों में एक तारीख आगे खिसक जाती है—यह बात सायन एवं निरयण पद्धति का ज्ञान रखने वाले ज्योतिषी समझते हैं। प्रस्तुत लेख में—"भारतीय पंचांगों में लिखी जाने वाली (निरयण) संक्रान्तियां किस प्रकार और क्यों आगे २ खिसक रही हैं"—इसका सरलतम बाल बोध शैली में विवेचन किया गया है। निरयण संक्रान्तियों की तारीखों में इस परिवर्तन को समझने के लिए आकाश में राशियों की स्थिति, सूर्य की गति आदि खगोल सम्बन्धी ज्ञान की आवश्यकता है, इसलिए पाठकों को प्रारम्भ से ही ये खगोल सम्बन्धी सिद्धान्त यहां विस्तारपूर्वक समझाए गए हैं। सरलता और स्पष्टता के लिए संक्षेप की उपेक्षा की गई है। किसी कठिन बात को अनेक शैलियों से घुमा फिरा कर समझाने का पूरा प्रयत्न किया गया है। सरलता के लिए शीर्षक पद्धति अपनाई गई है। लेखक की प्रतिज्ञा है कि इस लेख एवं इस लेख में दिए गए चित्र के परिशीलन से ज्योतिषानभिज्ञ पाठक को भी पाश्चात्य और भारतीय ज्योतिष के मूलभूत सिद्धान्तों का पर्याप्त ज्ञान हो जाएगा। अतः उन सभी पाठकों से जो ज्योतिष में रुचि रखते हैं, अनुरोध है—वे इस लेख को दत्तचित्त होकर आद्योपान्त अवश्य पढ़ें। इस लेख में ज्योतिष एवं भूगोल सम्बन्धी सूक्ष्म कुछ उन आंकड़ों तथा सिद्धान्तों की उपेक्षा कर दी गई है जिनके बिना सूर्य की गति आदि से सम्बन्ध रखने वाले सिद्धान्त सर्व साधारण पाठक को सरलता पूर्वक समझ में आ सकें।)

**पृथ्वी का अक्षभ्रमण**—हमारी पृथ्वी अपने अक्ष पर पश्चिम से पूर्व की ओर घूमती हुई लगभग २४ घण्टों में पूरा एक चक्कर लगाती है। 卐 जिसके कारण हमें पृथ्वी के चारों ओर आकाशस्थ सभी नक्षत्र (तारे) पूर्व से पश्चिम की ओर चलते दीख पड़ते हैं। ये नक्षत्र लगभग स्थिर हैं, ये अपने २ स्थानों से प्रायः विचलित नहीं होते। सभी तारों को प्रतिदिन देखिए—ये तारे पृथ्वी के अक्ष भ्रमण के कारण पूर्व से पश्चिम की ओर चलते अवश्य दीख पड़ते हैं, परन्तु ये अपनी २ जगह नहीं छोड़ते, अर्थात्—जो तारा जिस तारे से जितनी दूरी पर जिस दिशा में है, वह उससे उतनी ही दूरी पर उसी दिशा में रहता है। उदाहरण के रूप में सप्तर्षि तारों को देखिए—उन सातों तारों की परस्पर स्थिति में कोई अन्तर नहीं आता। पृथ्वी के इसी अक्ष भ्रमण के ही कारण सूर्य चन्द्र आदि ग्रह भी, जो नक्षत्रों से कहीं नीचे हैं, पृथ्वी के चारों ओर लगभग २४ घण्टों में पूर्व से पश्चिम की ओर नक्षत्रों के साथ ही घूमते दीख पड़ते हैं।

**सूर्य की दैनिक गति और क्रान्ति वृत्त**—सूर्य प्रतिदिन पूर्व में चढ़कर पश्चिम में अस्त होता है। यह सूर्य की अपनी गति के कारण नहीं अपितु, जैसा कि ऊपर बतला चुके हैं, यह पृथ्वी के अक्ष भ्रमण के कारण है। यदि किसी प्रकार हमें दिन में भी तारे दिखाई पड़ सकें तो हमें पता चलेगा कि सूर्य प्रतिदिन १ अंश पूर्व की ओर खिसक जाता है। अर्थात्—सूर्य आज जिस तारे के नीचे दिखलाई देता है, कल वह उस तारे से लगभग १ अंश पूर्व को ओर खिसका होता है। क्योंकि—दिन में तारे दिखाई नहीं पड़ते, अतः सूर्य की गति के ज्ञान के लिए सर्वसाधारण के लिए एक आसान तरीका बतलाते हैं—प्रातः काल लगभग ४ बजे पूर्व क्षितिज में कोई तारा पुंज देखिए। उसे प्रतिदिन प्रातः उसी वक्त देखते रहिए। आप कुछ दिनों में देखेंगे कि वह तारा पुंज जो पहिले दिन पूर्व क्षितिज से कुछ ही ऊपर था, अब वह उससे बहुत ऊपर है। तीन मास बाद वह तारा पुञ्ज प्रातः ४ बजे ही आपके सिर पर होगा। इसी प्रकार वह उत्तरोत्तर पश्चिम की ओर बढ़ता दीखेगा। इससे स्पष्ट है कि सूर्य का उस तारा पुञ्ज से पूर्व को ओर अन्तर बढ़ता जा रहा है, दूसरे शब्दों में सूर्य पूर्व को ओर आगे चल रहा है और एक वर्ष बाद सूर्य आकाश का पूरा चक्कर लगाकर उसी तारा पुञ्ज से आकर मिल जाएगा। सूर्य जिस गोल मार्ग से आकाश में पृथ्वी के चारों ओर घूमता हुआ नजर आता है उसे हम 'क्रान्ति वृत्त' कहते हैं (देखें चित्र)। 卐

**नाड़ी वृत्त**—भूगोल पर बनी भूमध्य रेखा (Equator) के बिल्कुल ऊपर पृथ्वी के चारों ओर सुदूर नक्षत्रों तक विस्तृत एक वृत्त की कल्पना की गई है जिसे नाडीवृत्त (Celestial Equator) कहते हैं। यह नाडी वृत्त पृथ्वी पर बनी भूमध्य रेखा का ही बड़ा रूप है। भूमध्य रेखा और नाडी वृत्त दोनों एक ही धरातल में हैं।

---

卐 चित्र देखें—उ द पृथ्वी का अक्ष है, जो पृथ्वी के केन्द्र से गुजरने वाली रेखा है पृथ्वी इस उ द अक्ष पर चारों ओर इस प्रकार घूमती है, जिस प्रकार कातने की तकली पर लगा सूत का गोला घूमता है। पृथ्वी के इस भ्रमण को 'अक्ष भ्रमण' कहते हैं।

卐 वास्तविकता यह है कि—सूर्य स्थिर है और पृथ्वी चलती है। अक्ष पर भ्रमण करती हुई पृथ्वी लगभग वृत्ताकार मार्ग में (जिस का व्यासार्ध लगभग ९॥ करोड़ मील है) सूर्य के चारों ओर लगभग १ अंश पश्चिम से पूर्व की ओर खिसक जाती है, जिससे पृथ्वी पर रहने वाले हम लोगों को स्थिर सूर्य भी प्रतिदिन लगभग १ अंश पश्चिम से पूर्व की ओर चलता नजर आता है। पृथ्वी की इस लगभग १ अंश दैनिक गति के कारण सूर्य जिस वृत्त में चलता नजर आता है उसे क्रान्तिवृत्त कहते हैं। ज्योतिष में नया प्रवेश पाने वाले पाठकों को पृथ्वी के स्थान पर सूर्य को गतिमान मानना सुविधाजनक है, अतएव हमने यहां पृथ्वी की जगह सूर्य को ही गतिशील माना है। भारतीय ज्योतिष में भी ऐसा ही माना गया है।

## ( अशुद्ध विवाह मुहूर्त्त वि. सं. २०२८ )

यहां अशुद्ध विवाह मुहूर्त्तों की सूची दी जा रही है, साथ २ उन दोषों का निर्देश भी किया गया है, जिनके कारण इन मुहूर्त्तों में विवाह नहीं हो सकते ।

वैशा. कृ. ३ बु. अनु. संक्रान्ति
" " ४ गु. मू. परिघार्द्ध
" " ६ श. उ.षा. } भौमयुति
" " ७ र. उ.षा. }
" " ७ र. श्रव. रेखा ५, तिथिक्षय,
" " ९ चं. धनि. } राहुयुति
" " १० मं. धनि. }
" " १२ गु. उ.भा. शुक्रयुति,
वैशा. शु. ४ . रोहि. लग्नाभाव
" " ४ बु. मृग. } भौमवेध
" " ५ गु. मृग. }
" " ९ चं. मघा. लग्नाभाव, मृत्यपं.,
" " १० मं. मघा मृत्यु पं.,
" " १० बु. उ.फा. भद्रा.,
" " १३ श. स्वा. लग्नाभाव
" " १४ र. स्वा. लग्नाभाव, व्यती., भद्रा
ज्ये. कृ. २ बु. अनु. लग्नाभाव
" " ३ गु. मू. मासान्त
" " ४ शु. मू. संक्रान्ति
" " ६ र. उ.षा. लग्नाभाव,
" " ६ र. श्रव. } भौमयुति
" " ७ चं. श्रव. }
" " ७ चं. धनि } राहुयुति
" " ८ मं. धनि. }
" " १० गु. रेव. लग्नाभाव
" " १२ शु. अश्वि. शुक्रयुति,
ज्ये. शु. १ मं. रोहि. क्षीण चन्द्र मृत्यु पं.,
" " १ मं. मृग. मृत्यु पं.,
" " २ बु. मृग. मृत्यु पं., लग्नाभाव,
" " ६ र. मघा } भौमवेध
" " ७ चं. मघा }
" " ८ मं. उ.फा. लग्नाभाव,
" " ११ शु. हस्त व्यतीपात

ज्ये. शु. ११ शु. चि. व्यती., भद्रा, लग्नाभाव
ज्ये. शु. १२ श. चित्रा लग्नाभाव
" " १४ मं. अनु. भद्रा.,

आषा. कृ. त्रयोदश दिनात्मक पक्ष

आषा. शु ५ र. मघा } राहुवेध
" " ५ चं. मघा }
" " ७ बु. हस्त, भद्रा, लग्नाभाव परिघार्द्ध
" " ८ गु. हस्त, परिघार्द्ध लग्नाभाव
" " १२ चं. अनु. मृत्यु पं., लग्नाभाव
" " १३ मं. मूल } सूर्यवेध
" " १४ बु. मूल }
" " १५ गु. उ.षा. वैधृति
श्राव. कृ. १ शु. श्रव. } राहुयुति
" " २ श. श्रव. }
" " २ श. धनि. } भौमयुति
" " ३ र. धनि. }
" " ७ बु. उ.भा. भद्रा, लग्नाभाव,
" " ७ बु. रेव., लग्नाभाव, मृत्यु पं.,
" " ८ गु. रेव. मासान्त,
" " ८ गु. अश्वि. मासान्त
" " ९ शु. अश्वि. संक्रान्ति,
" " ११ र. रोहि. मृत्यु पं., लग्नाभाव
श्राव. शु. २ श. मघा } राहुवेध
" " ३ र. मघा }
" " ४ चं. उ.फा. परिघार्द्ध लग्नाभाव
" " ५ मं. हस्त., मृत्यु पं.,
" " ६ बु. चित्रा. लग्नाभाव
" " ७ गु. स्वा. भद्रा
" " ११ मं. मूलवैधृति, शुक्रवार्धक्य
श्राव. शु. १४ गु. से कार्त्ति. कृ. ११ गु. तक शुक्रास्त

कार्त्ति. शु. ६ चं. मूल, लग्नाभाव
" " ८ बु. उ.षा. भद्रा नक्षत्रान्त.
" " ८ बु. श्रव. } राहुयुति
" " ९ गु. श्रव. }
" " ९ गु. धनि. } भौमयुति
" " १० शु. धनि] }
" " १३ चं. अश्वि. लग्नाभाव,
" " १५ मं. अश्वि. लग्नाभाव, भद्रा

मार्ग कृ. ३ शु. रोहि. भद्रा,
" " ४ श. मृग. मृत्यु पं.,
" " ८ बु. मघा } राहुवेध
" " ९ ग मघा }
" " १० [ु]. उ.फा. वैधृति,
" " ११ श. हस्त, लग्नाभाव,
" " १२ र. चित्रा क्षीण चन्द्र,

मार्ग. शु. २ श. मू. चन्द्रकर्त्तरी
" " ३ र. मू. चन्द्रकर्त्तरी
" " ५ मं. उ.षा. धनु में कर्त्तरी, मीन में क्रान्ति साम्य,
" " ५ मं. श्रव. } राहुयुति
" " ६ बु. श्रव. }
" " ६ बु. धनि. गुरु वार्द्धक्य

**मार्ग शु. ९ श. से पौष शु. ६ तक गु अस्त**

**सूर्य धनु में**

माघ शु. १ चं. श्रव. राहुयुति
" " ५ शु. रेव. }
" " ७ श. रेव. } भौमयुति,
" " ७ श. अश्वि. }
" " ८ र. अश्वि. } चन्द्रकर्त्तरी
" " १० मं. रोहि. लग्नाभाव,
" " ११ बु. मृग. भद्रा. लग्नाभाव,

फाल्गु. कृ. १ चं. मघा } सूर्यराहुवेध
" " २ मं. मघा }
" " ३ बु. उ.फा. मृत्यु पं.

फाल्गु. कृ. ६ श. स्वाती भद्रा,
" " १० गु. मूल लग्नाभाव,
" " ११ शु. मूल मृत्यु पं.,
" " १२ श. उ.षा. मासान्त
फाल्गु. शु. ५ श. अश्वि. भौमयुति,
" " ७ चं. रोहि. वैधृति,

**होलाष्टक**

चैत्र कृ. २ गु. हस्त, भुजंग पात,
" " ३ शु. हस्त, भुजंगपात,
" " ३ शु. चित्रा मृत्यु पंचक, सूर्यवेध
" " ४ श. चित्रा सूर्यवेध,
" " ५ र. स्वा. मिथुन में कर्त्तरी,
" " ६ चं. अनु. }
" " ७ मं. अनु.. } भौमवेध
" " ८ बु. मूल लग्नाभाव
" " १० शु. उ.षा. }
" " ११ श. उ.षा. } राहुयुति
" " १२ र. श्रव. मृत्यु पं., मासान्त
" " १२ र. धनि. मृत्यु पं., मासान्त

( कोष्ठकों में दिए गए घं. मि. (भा. स्टै. टा.) के हैं )

### द्विरागमन मुहूर्त्त (सं. २०२८)

वैशा. कृ. ५शु. (वै. प्र. ३) मूल (१२ घं. १२ मि. बाद)
„ „ ११ बु. (वै. प्र. ८) शत.,
वैशा. शु. ५ गु. (वै. प्र. १६) मृग. (७ घं. २६ मि. तक)
„ „ ६ शु. (वै. प्र. १७) पुन. (७ घं. ४५ मि. बाद)
„ „ ११ गु. (वै. प्र. २३) उ. फा. (९ घं. २५ मि. बाद)
„ „ १२ शु. (वै. प्र. २४) हस्त,
ज्ये. कृ. २ बु. (वै. प्र. २९) अनु. (८ घं. ४५ मि. तक)
मार्ग. श. १ शु. (मार्ग. प्र. ४) अनु. (८ घं. ५६ मि. से १२ घं. ४८ मि. तक)
„ „ ४ चं. (मार्ग. प्र. ७) उ.षा. (१७ घं. ६ मि. बाद)
फाल्गु. शु. २ बु. (फा. प्र. ४) शत. (१२ घं. ७ मि. तक)
„ „ ३ गु. (फा. प्र. ५) उ. भा., (१० घं. ६ मि. बाद)
चैत्र कृ. १ बु. (फा. प्र. १८) उ.फा.
„ „ २ गु. (फा. प्र. १९) हस्त..

**सूचना**—विवाह दिन से १६ दिन के भीतर उपरोक्त मुहूर्त्त के बिना ही द्विरागमन हो सकता है। यदि नव विवाहिता वधू का द्विरागमन दीपावली के दिन दीपकों के प्रकाश में हो तो घर में सुख व लक्ष्मी की वृद्धि होती है ॥

### यज्ञोपवीतमुहूर्त्त (सं. २०२८)

यह बात प्रमाणित हो चुकी है कि ब्राह्मणादि जातियों में पदा हुए बालक प्रायः स्वजातियुक्त-गुण ९० प्रतिशत वीर्यगत-प्रभाव के कारण जन्म से ही साथ लाते हैं। यदि यज्ञोपवीतादि-वैदिक संस्कार वर्णोचित आयु एवं शुभ मुहूर्त्त में किए जायें तो उनमें उस सत्य शक्ति का क्रमशः विकास होता है।

चैत्र शु. २र. (चैत्र प्र. १५) अश्वि. (१० घं. २९मि. तक)
„ „ ५ बु. (चैत्र प्र. १८) रोहि.
„ „ १२बु. (चैत्र प्र. २५) पू.फा. (९ घं. ३४ मि. बाद)
वैशा. शु. ३ मं. (वै. प्र. १४) रोहि. अभिजित् में (सामवेदियों के लिए)
„ „ ५ गु. (वै. प्र. १६) आर्द्रा अभिजित् में,
„ „ १०बु. (वै. प्र. २२) पू. फा.
„ „ १२ शु. (वै. प्र. २४) हस्त, अभिजित् में,
ज्ये. शु. ३ गु. (ज्ये. प्र. १४) आर्द्रा, ल. ५, अभिजित्,
„ „ १० गु. (ज्ये. प्र. २१) हस्त, ल. ५, अभिजित्,
माघ शु. २ मं. (माघ प्र. ५) धनि. अभिजित् में (सामवेदियों के लिए)

### यज्ञोपवीतमुहूर्त्त (क्रमागत)

माघ शु. ४ गु. (माघ प्र. ७) पू.भा. (१० घं. २५ मि. से ११ घं. १० मि. तक) लग्न चिन्त्य
„ „ ५ शु. (माघ प्र. ८) उ.भा. (८ घं. २३ मि. तक)
„ „ ११ बु. (माघ. प्र. १३) रोहि. (९ घं. ५ मि. तक)
फाल्गु.कृ. ५शु. (माघप्र.२२) हस्त अभिजित् में ल.१२ (शु.दा.)
फाल्गु. शु. २ बु. (फा. प्र. ४) शत. (१२ घं. ७ म. तक)
„ „ ३ गु. (फा. प्र. ५) पू. भा. (१० घं. ६ मि. तक)
„ „ ३ गु. (फा. प्र. ५) उ.भा. अभिजित् में
चैत्र कृ. २ गु. (फा. प्र. १९) हस्त अभिजित् में
„ „ ५ र. (फा. प्र. २२) स्वा., अभिजित् में

**विशेष**—आवश्यकता में चन्द्र बल देखकर किसी सतीर्थ पर बिना मुहूर्त्त के भी यज्ञोपवीत लिया जा सकता है। ऋषितर्पण का दिन (श्राव. शु. १५) भी यज्ञोपवीत लेने के लिए शुभ माना जाता है।

### गृहारम्भ मुहूर्त्त (सं० २०२८)

वैशा. शु. १२ शु. (वै. प्र. २४) हस्त, अभिजित् में,
„ „ १३ श. (वै. प्र. २५) चित्रा, अभिजित् में,
ज्ये. शु. १० गु. (ज्ये. प्र. २१) हस्त, अभिजित् में,
„ „ १२ श. (ज्ये. प्र. २३) चित्रा, स्वा., ल. ५, अभिजित्
कार्त्ति. शु. १३ चं. (का. प्र. १६) रेव., (१० घं. २५ मि. तक)
माघ शु. ११ बु. (माघ प्र. १३) रोहि. (९ घं. ५ मि. तक)
„ „ १२गु (माघ.प्र.१४) मृग. (११ घं. ५७मि.तक)
चैत्र कृ. १बु. (फा.प्र.१८) उ.फा. (११ घं.३० मि.तक)
„ „ २ गु. (फा. प्र. १९) हस्त, अभिजित् में
„ „ ४श. (फा. प्र. २१) स्वा. (१६ घं. ३० मि. बाद),

### —गृह प्रवेश मुहूर्त्त (सं. २०२८)—

वैशा. शु. ७ श. (वै. प्र. १८) पुष्य, अभिजित् में (पुराने घर में प्रवेश)
„ „ ११ गु. (वै. प्र. २३) उ. फा. (१५ घं. ४४मि.बाद
„ „ १३ श. (वै. प्र. २५) चित्रा, अभिजित् में,
ज्ये. शु. १२ श. (ज्ये. प्र. २३) चित्रा, स्वा., लग्न ५, अभिजित्
माघ शु. ५ शु. (माघ प्र. ८) उ.भा., अभिजित् में,
„ „ ११ बु. (माघ प्र. १३) रोहि. (९ घं. ५ मि.तक)
„ „ १२ गु. (माघ प्र. १४) मृग. ११ घं. ५७ मि.तक अभिजित् में

फाल्गु. कृ. ९ बु. (माघ प्र. २७) अनु. (११ घं. ३३ मि. से १३ घं. ७ मि. तक)

### देव प्रतिष्ठा मुहूर्त्त (सं. २०२८)

वैशा. शु. ६ शु. (वै. प्र. १७) पुन., अभिजित् में,
„ „ ७ श. (वै. प्र. १८) पुन. पुष्य,
„ „ १२ शु. (वै. प्र. २४) हस्त, अभिजित् ल. ३,
„ „ १३ श. (वै. प्र. २५) चित्रा, ल. ३, अभि.,
ज्ये. कृ. ५ श. (ज्ये. प्र. २) उ.षा. अभिजित् में.
„ „ ६ र. (ज्ये. प्र. ३) उ.षा. (९ घं. ५६ मि. तक)
ज्ये. शु. २ बु. (ज्ये. प्र. १३) मृग., ल. ५,
„ „ ५ श. (ज्ये. प्र. १६) पुष्य, अभिजित् में,
„ „ १०गु. (ज्ये. प्र. २१) हस्त, ल. ५, अभि.,
„ „ १२ श. (ज्ये. प्र. २३) चित्रा. स्वा.,
„ „ १३ र. (ज्ये. प्र. २४) स्वा; अभिजित् में,
माघ शु. ५ शु. (माघ प्र. ८) उ.भा. अभिजित् में,
„ „ ११ बु. (माघ प्र. १३) रोहि. (९ घं. ५ मि. तक)
„ „ १२ गु. (माघ प्र. १४) मृग. (११ घं.५७ मि.तक) अभिजित् में
फाल्गु. कृ. ५ शु. (माघ प्र. २२) हस्त. ल. १२ अभिजि.,
„ „ ६ श., (माघ प्र. २३) चित्रा ल. १२, अभि;
„ „ ८ चं. (माघ प्र. २५) स्वा.,
„ „ ९ बु. (माघ प्र. २७) अनु. (११ घं. ३३ मि. से १३ घं. ७ मि. तक)
फाल्गु. शु. २ बु. (फा. प्र. ४) शत. (१२ घं. ७ मि. तक)
„ „ ३ गु. (फा. प्र. ५) उ. भा. अभिजित् में

**अभिजिन्मुहूर्त्त**—नित्य मध्याह्न संधिकाल की एक घटी अर्थात् स्थानीय (लोकल) ११ बजकर ४८ मिनट से १२ बजकर १२ मिनट दुपहर तक अभिजित् मुहूर्त रहता है। इस मुहूर्त में अनेक दोष निवारण की शक्ति है, अतः कोई शुभलग्न न बनता हो तो उपनयनादि इस अभिजिन्मुहूर्त्त में करना शुभ है। यथा—"अभिजित्सर्वदेशेषु मुख्य-दोष विनाशकृत्। मध्यंदिने गते भानौ मुहूर्त्तोऽभिजिताह्वयः ॥ नाशयत्यखिलान्दोषान् पिनाकी त्रिपुरं यथा ॥"

**चार स्वयंसिद्ध मुहूर्त्त**—(१) चैत्र शुक्ल प्रतिपदा। (२) अक्षय तृतीया (वैशा.शुक्ल तृतीया) (३) विजयादशमी (आश्वि. शुक्ल दशमी) (४) दीपावली (प्रदोष के समय) ये चार स्वयं सिद्ध मुहूर्त्त कहलाते हैं। ग्रामीण पंजाबी जनता इन्हें "अणपुच्छ मुहूर्त्त" कहती है। इनमें कोई भी शुभ काम करने के लिए नक्षत्र आदि देखने की आवश्यकता नहीं होती।

## शुद्ध विवाह मुहूर्त (सं. २०२८) क्रमागत

ज्येष्ठ शु. ९ बु. (ज्ये. प्र. २०) उ.फा. ।।।।ऽ रो ऽ।।। दि. ल. ५, गोधू., ९, १२, (चं.दा.),
" " १० ग. (ज्ये. प्र. २१) हस्त ।।।।।।ऽ।। दि. ल. ५,
" " १२ श. (ज्ये. प्र. २३) स्वा. ऽ सू ।।।।ऽ अ ।।।। दि.ल. ५ (११ घं. २० मि. बाद)
" " १३ र. (ज्ये. प्र. २४) स्वा. ऽ सू ।।।।।।।। दि. ल. ५ (१२ घं. ११ मि. तक)
" " १४ चं. (ज्ये. प्र. २५) अनु. ।।ऽ गु ।ऽ बु.शु. ऽ नृ ।ऽ।। ल. ११, १२ (शु.दा.),
" " १५ बु. (ज्ये. प्र. २७) मूल ।।।।ऽ सू ऽ चो ऽऽ।। ल. गोधू. ११, १२ (शु. दा.)

आषा. शु. ६ मं. (आषा. प्र. १५) उ.फा. ।ऽ।।।ऽ नृ. ऽऽ।। ल. १२ (चं. दा.,),
" " ७ बु. (आषा. प्र. १६) उ.फा. ।ऽ।।।।ऽऽ।। दि.ल. ५ (१० घं. २७ मि. तक),
" " ८ गु. (आषा. प्र. १७) चित्रा ।।।।।ऽ चो ऽ।।। ल. धूलि. मु. ११, १२ (चं. दा.),
" " ९ शु. (आषा. प्र. १८) चित्रा ।।।।।।ऽ।।। दि. ल. ५, ६,
" " ९ शु. (आषा. प्र. १८) स्वा. ।।।।।।।ऽ।। ल. ११,
" " १० श. (आषा. प्र. १९) स्वा. ।।।।।ऽ रो. ।ऽ।। दि.ल. ५, ६, गोधूलि,

### देशाचार से केवल पंजाब एवं त्रिगर्त्त प्रदेशों के लिए

आषा. शु. ११ र. (आषा. प्र. २०) अनु. ऽ सू ऽऽ गु ।ऽ श ।।।।। ल. १२ (२३ घं. २५ मि. बाद)
श्राव. कृ. १ शु. (आषा. प्र. २५) उ.षा. ।।।।।ऽ रो. ।ऽ।। ल. गोधू.,
" " ६ मं. (आषा. प्र. २९) उ.भा. ऽ चं. ।।।।।ऽ।।। ल. धूलि मु., ११,
" " १२ चं. (श्राव. प्र. ४) रोहि. ।ऽ।।।ऽ अ ।ऽ।। दि. ल. ५ (८ घं. ३६ मि. तक)
" " १२ चं. (श्राव. प्र. ४) मृग. ।।।।।ऽ अ ऽ।।। दि. ल. ६ (पश्चात् क्षीण चन्द्रमा)
श्राव. शु. ५ मं. (श्राव. प्र. १२) उ.फा. ।।।।।।ऽऽ।। दि. ल. ५ (८ घं. ४४ मि. तक)
" " ६ बु. (श्राव. प्र. १३) हस्त ।।।।।ऽ अ ।।।ऽ दि.ल. ७, धूलि मु., १२ (चं.दा.)
" " ७ गु. (श्राव. प्र. १४) चित्रा ।।।।।।ऽऽ।। दि. ल. ५, ७, धूलिमु.,
" " ८ शु. (श्राव. प्र. १५) स्वाती ।ऽ।।।ऽ नृ. ।ऽ।। ल. धूलि मु. (१९ घं. १३ मि. तक क्रान्तिसाम्य),
" " ९ र. (श्राव. प्र. १७) अनु. ।।ऽ गु. ।।।।ऽ।। दि. ल. ६, ७, गोधू.,
" " १० चं. (श्राव. प्र. १८) अनु. ।।ऽ गु. ।।ऽ चो. ।ऽ।। दि.ल. ५ (८ घं. २० मि. तक),

कार्त्ति. शु. २ गु. (का. प्र. ५) अनु. ।।ऽ गु ।।ऽ नृ ।।।। ल. ६ (४ घं. ४० मि. बाद),
" " ३ शु. (का. प्र. ६) अनु. ।।ऽ गु ।।ऽ नृ ।।।। दि. ल. ९, ११, रा. ल. ६,
" " ५ र. (का. प्र. ८) मूल ।।।।।ऽ चो ऽऽ।। ल. धूलि मु., ६,
" " ७ मं. (का. प्र. १०) उ.षा. ।।।।।ऽ रो ऽऽ।। ल. धूलि. मु.,
" " १२ र. (का. प्र. १५) उ.भा. ऽ सू ।।।।ऽ नृ ऽ।।। ल. धूलि. मु.,
कार्त्ति. शु. १२ र. (का. प्र. १५) रेव. ।ऽ।।।।।।।। ल. ६ (४ घं. ६ मि. बाद) चं. दा.,
" " १३ चं. (का. प्र. १६) रेव. ।ऽ।।।।।।।। दि. ल. ९, धूलिमु.,

मार्ग. कृ. २ गु. (का. प्र. १९) रोहि. ।।ऽ श. ।ऽ बु.गु. शु. ऽ रो ।।।। ल. गोधू.,
" " ३ शु. (का. प्र. २०) मृग. ।।।।।।ऽ।।। ल. गोधू.
" " ११ श. (का. प्र. २८) उ.फा. ।ऽ।।।ऽ रो ऽऽ।। दि.ल. १२ (चं. दा.)
" " १२ र. (का. प्र. २९) हस्त ।।।।।।ऽ।ऽ दि. ल. ९, १२ (चं. दा.),

### समस्त प्रदेशों के लिए

मार्ग शु. ४ चं. (मार्ग. प्र. ७) उ.षा. ।ऽ।।।ऽ चो ऽऽ।। ल. ६, ७,
माघ शु. १ चं (माघ प्र. ४) धनि. ।।।।।।।।।। ल. ९ (६ घं. ८ मि. बाद)
" " २ मं. (माघ प्र. ५) धनि. ।।।।।ऽ नृ ।।।। दि.ल. ११, (मेष में कर्त्तरी),
" " ४ गु. (माघ प्र. ७) उ.भा. ।।।।।ऽ चो ।।।। ल. ९,
" " ५ शु. (माघ प्र. ८) उ.भा. ।।।।।।।।।। दि. ल. ११, धूलिमुख, (मेष में कर्त्तरी)
" " ११ बु. (माघ प्र. १३) रोहि. ।।।।।ऽ अ ।ऽ।। दि.ल. ११ (९ घं. ५ मि. तक),
" " १२ गु. (माघ प्र. १४) मृग. ।।।ऽ बु. ।।ऽ।।ऽ दि. ल. ११, (मेष में कर्त्तरी),
फाल्गु. कृ. ४ गु. (माघ प्र. २१) उ.फा. ।।।।ऽ शु. ऽ अ ।ऽ।। ल. गोधू.,
" " ४ गु. (माघ प्र. २१) हस्त ।।।।।ऽ अ ऽऽ।। ल. ९,
" " ५ शु. (माघ प्र. २२) हस्त ।।।।।।ऽऽ।। दि.ल. १२ (चं. दा.), गोधू.,
" " ५ शु. (माघ प्र. २२) चित्रा ऽ चं. ।।ऽ शु. ।।।।।। ल. ९ (४ घं. ४५ मि. तक)
" " ६ श. (माघ प्र. २३) चित्रा ऽचं. ।।ऽशु. ।ऽनृ ।।।। दि.ल. १२ (चं.दा.) धूलिमु.
" " ७ र. (माघ प्र. २४) स्वाती ।ऽ।।ऽ मं. ।।।।। ल. धूलिमु., ९,
" " ९ मं. (माघ प्र. २६) अनु. ।।।।ऽ श. ।।ऽ।। ल. धूलि. मु., ९,
" " ९ बु. (माघ प्र. २७) अनु. ।।।।ऽ श ऽ रो ।ऽ।।. दि.ल. ११ (७ घं. २५ मि. से ७ घं. ५६ मि. तक)
फाल्गु. शु. ३ गु. (फा. प्र. ५) उ.भा. ।।ऽ शु. ।।ऽ नृ ।।।ऽ ल. ९, (मिथुन में कर्त्तरी),
" " ४ शु. (फा. प्र. ६) रेव. ।ऽ।।।ऽऽ।। ल. ९ (४ घं. ५४ मि. तक),
चैत्र कृ. १ बु. (फा. प्र. १८) उ.फा. ।।।।ऽ बु. ऽ रो. ।।।। ल. गोधू., ९, (मिथुन में कर्त्तरी)
" " ४ श. (फा. प्र. २१) स्वाती ।।।।ऽ शु. ऽ अ ।ऽ।। ल. गोधू. ९,
" " ९ गु. (फा. प्र. २६) मूल ।।ऽ गु. ।।।।ऽ।। दि. ल. १२,

निवेद्यम्—अत्र क्वचित्स्मृति-दृष्टि-दोषश्चेत्क्षन्तव्यं सुधीभिः

भृजंगं क्रान्तिसाम्यञ्च बाणवेधं तथैव च।
लग्नहीनं विवाहन्तु कलौ पञ्च विवर्जयेत् ॥

---

॥ श्री गणेशाम्बागुरुभ्यो नमः ॥

खचर-गतिविधानामुद्गमानुद्गमाद्यान् विविध-वचन-जालांल्लोकयन् शास्त्र-सिद्धान् ।
सकल-भरत-भमौ किञ्च पञ्चापदेशे कर-कलन-मुहूर्त्तान् संलिखामीह शुद्धान् ॥

# सं० २०२८ में विवाहादि मुहूर्त्त

## —समय शुद्धि—

(१) शुक्र अस्त—श्रावण शुक्ल १४ गु. (श्राव. प्र. २१) से कार्त्ति. कृ. ११गु. (आश्वि. प्र. २९) तक शुक्र अस्त रहेगा ।+

(२) गुरु अस्त—मार्ग. शु. ९ श. (मार्ग. प्र. १२) से पौष शु. ६ गु. (पौष प्र. ८) तक गुरु अस्त रहेगा ।*

(३) त्रयोदशदिनात्मक पक्ष— इस वर्ष आषा. कृष्ण पक्ष में दो तिथियां क्षीण हैं, जिससे यह पक्ष त्रयोदश दिनात्मक है । त्रयोदश दिन के पक्ष में धर्म शास्त्रानुसार सभी शुभ कृत्य वर्जित होते हैं ।

यहां क्रान्तिसाम्य (महापात) दोष का विचार सूक्ष्म गणित से किया गया है । सूर्य एवं चन्द्र की राशियों के आधार पर निर्णीत क्रान्तिसाम्य नितान्त स्थूल होता है । भास्कर आदि आचार्यों ने इसके निर्णय के लिए एक विशेष गणित-प्रक्रिया निर्दिष्ट की है । कई पञ्चाङ्गकार इसकी जटिल गणित-प्रक्रिया से डरकर स्थूल क्रान्तिसाम्य के आधार पर ही मुहूर्त्तों का निर्णय कर देते हैं, जो सर्वथा भ्रामक है ।

इन मुहूर्त्तों में जहां युति, वेध, दग्धातिथि आदि दोषों के परिहार मिल गए हैं, वहां मुहूर्त्त लगा दिए गए हैं ।

नोट—(१) यदि साहों में विवाह का लग्न दिन में प्रातः का शुद्ध हो, तो बारात एक दिन पहले ही पहुँच जानी चाहिए, क्योंकि एक दिन पहिले पहुँच कर सायंकाल तक शान्ति-कृत्य आदि रस्में भली प्रकार सम्पन्न हो सकेंगी ।

(२) यदि गुरु, शुक्र के उदयानन्तर ५–७ दिन के भीतर विवाह-मुहूर्त बनता हो तो साहे चिट्ठी, माईयां, पेड़े माप-हस्तादि विवाहांगकृत्य का आरम्भ अस्त होने से पहिले ही से प्रारम्भ कर लेना चाहिए ।

विवाह के वेदोक्त नक्षत्र—अश्विनी, चित्रा, श्रवण, घनिष्ठा में चार विवाह के नक्षत्र-विशेष कात्यायन आर्ष-सूत्रोक्त होने से हम यजुर्वेदियों के लिये ग्राह्य हैं । अन्य ऋग्वेदी सामवेदियों के लिए अशुभ होने से ग्राह्य नहीं । प्रमाणार्थ देखिये—पारस्करगृह्य (कात्यायन) सूत्र—"उदगयने आपूर्यमाणपक्षे पुण्याहे कुमार्याः पाणिं गृह्णीयात् ।" ।१। त्रिषु उत्तरादिषु ।२। हरिहरभाष्य में इस सूत्र का अर्थ इस प्रकार स्पष्ट किया है—"उत्तरा आदिर्येषां तानि उत्तरादीनि तेषु, कतिषु ? त्रिषु-त्रिषु—उ. फा., ह., चि. । उ. षा. श्र., ध. । उ. भा. रे., अश्विनी ।" इसी प्रमाण के अनुसार धर्मसिन्धु (निर्णय-सागर के छपे) पृष्ठ २१८ पर विवाह-नक्षत्र-निर्णय में वेद व्याख्याता आचार्य हरदत्त ने भी लिखा है—'चित्रा-श्रवण-धनिष्ठाऽश्विन्यधिकानि चत्वारि तत्रापि खलग्रहयुतं नक्षत्रं वर्ज्यम् ।'

और भी देखिये—जैसे मंगलवार यजुर्वेदियों के यज्ञोपवीत मुहूर्त्त में अग्राह्य है (मरणञ्च भौमे) और वही मंगलवार सामवेदियों के यज्ञोपवीत में शुभ होने से ग्राह्य है । ऐसे ही इस नक्षत्र चतुष्टयी का भी विवाह में वेद व सूत्र भेद से ग्राह्याग्राह्य (शुभा-शुभत्व) समझना चाहिए ।

उपरोक्त वेदोक्त प्रमाणानुसार अश्विनी आदि चार नक्षत्रों में भी विवाह मुहूर्त्त लिखे हैं, पूज्य विद्वज्जन भ्रम न करते हुए स्वीकार करें ।

मुहूर्त्तों में जिस लग्न का कुछ भाग किसी विशेष दोष के कारण वर्जित है उस लग्न के आगे कोष्ठक में भारतीय स्टैंण्डर्ड टाईम (रेल्वे टाईम) के अनुसार यह निर्देश कर दिया गया है कि इस लग्न को इस टाईम के बाद अथवा पहिले ही मुहूर्त्त में स्वीकार करें, ताकि सर्वसाधारण को भी यह पता चल सके कि इस लग्न को केवल इतने बजे तक या इतने बजे के बाद ही मुहूर्त्त में स्वीकार किया गया है ।

*इस वर्ष (सं. २०२८ में) शुक्र के उदय के काल में अक्षांश भेद से भारत के नगरों में २५ दिन तक का अन्तर पाया जाएगा, जब कि अस्त की तारीख में ५–६ *दिन का ही अन्तर होगा । कम अक्षांश वाले नगरों में शुक्रोदय पहिले और अधिक अक्षांश वाले नगरों में बाद में होगा । गिलगित (काश्मीर) में शुक्रोदय कन्याकुमारी से २५ दिन बाद होगा । ध्यान रहे—विभिन्न नगरों के शुक्रोदय की तारीखों में इतना अन्तर कभी कभी होता है ।

## वि. सं. २०२८ में शुद्ध विवाह मुहूर्त

**[लग्नों के आगे कोष्ठकों में दिए गए घं. मि. (भा. स्टैं. टा.) के हैं]**

**समस्त प्रदेशों के लिए**

वैशा. कृ. ५ शु. (वै. प्र. ३) मूल ।।।।ऽ अ. ऽऽ।ऽ ल. गोधू., ८,
„ „ ९ चं. (वै. प्र. ६) श्रव. ऽ बु. गु. ऽ।।।ऽऽ।। ल. धूलि., ८
वैशा. शु. ३ मं. (वै. प्र. १४) रोहि. ऽ रा. ।।ऽ गु. ऽ नृ. ऽ।। ल. ११, १२,
„ „ ११ गु. (वै. प्र. २३) उ. फा. ।।ऽ शु. ।।ऽ।। ल. धूलिमु.,
„ „ ११ गु. (वै. प्र. २३) हस्त ऽ सू ऽ।।ऽ नृ ।।।। ल. ९, १२ (२२ घं. २० मि. बाद ) चं. दा.,
„ „ १२ शु. (वै. प्र. २४) हस्त ऽ सू ऽ।।ऽ नृ ।।।। ल. धूलिमु., ९.
„ „ १२ शु. (वै. प्र. २४) चित्रा ।।।ऽ शु. ।ऽ।। ल. १२ चं. दा.,
„ „ १३ श. (वै. प्र. २५) चित्रा ।।।ऽ शु. ।ऽ।। ल. ९, ११ (३ घं. ० मि. तक),
ज्येष्ठ कृ. १ मं. (वै. प्र. २८) अनु. ।।ऽ गु. ।ऽ गु. ।ऽऽ।। ल. ११, १२ (कुम्भ से पहिले रोग पंचक, रेखा ५)
„ „ ५ श. (ज्ये. प्र. २) उ.षा. ।।।।।ऽऽ।। दि. ल. ५, गोधू., ९, १२,
„ „ १० गु. (ज्ये. प्र. ७) उ.भा. ।।।।।ऽऽ।। ल. धूलिमु. ९, ११ (शु. दा.),
„ „ १२ श. (ज्ये. प्र. ८) रेव. ।।।।ऽ चो ।ऽ।। ल. धूलि मु., ९,

# केरल मत से प्रश्न के पिण्ड द्वारा शुभाशुभ फल

प्रश्नकर्त्ता के मुख से जो अक्षर निकले—उसी से प्रश्न पिण्ड बनावे। यदि प्रश्न में बहुत अक्षर बोले—अथवा अस्पष्ट (साफ नहीं) हो तो यदि प्रश्नकर्ता ब्राह्मण हो तो उससे किसी फूल का नाम, क्षत्रिय हो तो नदी का नाम, वैश्य हो तो देवता का नाम, यदि शूद्र हो तो किसी फल का नाम ग्रहण करावे ॥

॥ अथ स्पष्टार्थ चक्र (स्वर ध्रुवांक-चक्रम्) ॥

| अ | आ | इ | ई | उ | ऊ | ए | ऐ | ओ | औ | अं |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १२ | २१ | ११ | १८ | १५ | २२ | १८ | ३२ | २५ | १९ | २५ |

॥ अथ व्यञ्जन ध्रुवांक चक्रम् ॥

| क् | ख् | ग् | घ् | ङ | च् | छ् | ज् | झ् | ञ् | ट् |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १३ | ११ | २१ | ३० | १० | १५ | २१ | २३ | २६ | २६ | १० |
| ठ् | ड् | ढ् | ण् | त् | थ् | द् | ध् | न् | प् | फ् |
| १३ | २२ | ३५ | ४५ | १४ | १८ | १७ | [illegible] | ३५ | २८ | १८ |
| ब् | भ् | म् | य् | र् | ल् | व् | श् | ष् | स् | ह् |
| २६ | २७ | ८६ | १६ | १३ | १३ | ३५ | २६ | ३५ | ३५ | १२ |

उदाहरण :—जैसे किसी ब्राह्मण ने प्रश्न किया तो उससे पुष्प का नाम ग्रहण करवाने से गुलाब का नाम लिया। ध्रुवांक के चक्रों से अंक ग्रहण किये जैसे (ग=२१ उ=१५ ल्=१३ आ=२१ ब=२६ अ=१२) वर्ण और स्वर के सब ध्रुवों का योग किया तो १०८ यह प्रश्न-पिण्ड हुआ।

### लाभ के प्रश्न विचार

लाभालाभ का प्रश्न हो तो प्रश्न-पिण्ड में ४२ जोड़ कर ३ से भाग देने पर १ शेष में लाभ, २ शेष में अल्प लाभ, ० शेष में हानि समझना।

### जय-पराजय प्रश्न-विचार

जय पराजय प्रश्न-पिण्ड में ३४ जोड़ कर ३ से भाग देनेपर १ शेष में जय, २ में सन्धि, ० में पराजय कहना चाहिए।

### सुख-दुःख प्रश्न-विचार

सुख-दुःख प्रश्न-पिण्ड में ३८ जोड़ कर २ से भाग देने पर १ शेष में सुख, ० शेष में दुःख समझना चाहिए।

### गमन-प्रश्न विचार

गमन प्रश्न-पिण्ड में ३३ जोड़ कर ३ से भाग देने पर १ शेष में गमन, २ शेष में स्थिर और ० शेष में आधे रास्ते से ही लौटना पड़े।

### जीवन-मरण विचार

जीवन-मरण प्रश्न-पिण्ड में ४० जोड़ कर ३ से भाग देने पर १ शेष में जीवन, २ में कष्ट से जीवन, शून्य में मरण फल कहना चाहिए।

### यात्रा-प्रश्न

यात्रा-सम्बन्धी प्रश्न-पिण्ड में ३९ जोड़ कर ३ से भाग देने से १ शेष में उत्तम यात्रा, २ में अल्प यात्रा तथा शून्य में यात्रा नहीं होती।

### वर्षा-प्रश्न

वर्षा प्रश्न पिण्ड में ३२ जोड़ कर ३ से भाग देने पर १ शेष में पूर्ण वर्षा, २ में मध्यम और शून्य में वहां वर्षा नहीं होती।

### गर्भ-विचार प्रश्न

गर्भ है या नहीं इस प्रश्न-पिण्ड में २६ जोड़ कर ३ से भाग देने पर १ शेष में गर्भ, २ में गर्भ-स्राव सन्देह, ० शेष में गर्भ नहीं है इस प्रकार समझ।

### तेजी-मन्दी का प्रश्न

प्रश्न-पिण्ड में ३ के भाग से १ शेष में सस्ता (मन्दी), २ में समान और शून्य में तेजी समझना।

### सत्यासत्य प्रश्न

यह बात सत्य है या असत्य ऐसे प्रश्न-पिण्ड में २ के भाग से १ शेष में सत्य और शून्य में असत्य कहना।

### पुत्र-कन्या जन्म-प्रश्न

प्रश्न-पिण्ड में ३ के भाग से १ शेष में पुत्र, २ में कन्या और शेष शून्य में गर्भ का अभाव व नपुंसक कहना।

### विवाह-प्रश्न

प्रश्न पिण्ड में ८ से भाग देकर १ शेष में बिना यत्न से, २ में अधिक यत्न से, विवाह कहना। ३ शेष में विवाह नहीं हो। ४ शेष में कन्या का मरण, ५ में चाचा आदि का मरण, ६ में राजभय, ७ में वर-कन्या दोनों का मरण व श्वसुर का मरण, ८ याने ० शेष हो तो विवाह से सन्तान का मरण कहना

### अथ कार्यसिद्धि-प्रश्न

प्रश्नकर्त्ता श्री देवी जी का स्मरण करके पंचदशी यंत्र पर अंगुली धरे। यदि १।५।९ पर धरे तो शीघ्र कार्य सिद्ध हो। ३।७ पर धरे तो सहारे से कार्य सिद्ध होवे। ४।६ पर धरे तो भी कार्य सिद्ध होवे। २।८ अंक पर अंगुली धरे तो कार्य सिद्ध नहीं होता है।

पंचदशी यन्त्र

| | | |
|---|---|---|
| ६ | १ | ८ |
| ७ | ५ | ३ |
| २ | ९ | ४ |

**क्या मुझे सांझा व्योपार में लाभ होगा ? (३१)**

१ साझे में लाभ होगा।
२ साझे में लाभ कम होगा।
३ साझे में हानि का भय है।
४ लाभ होगा, परन्तु ठहर कर।
५ हानि का भय है।
६ लाभ होगा।
७ लाभ होगा, परन्तु अन्त में गड़बड़ी का भय है
८ लाभ की आशा व्यर्थ है।
९ लाभ होगा, विश्वास रक्खो।

**खोया पशु किधर मिलेगा ? (३२)**

१ पशु दक्षिण में है। नहीं मिलेगा।
२ पश्चिम में गया है, मिलेगा।
३ उत्तर-पश्चिम के कोण में गया है, नहीं मिलेगा
४ उत्तर दिशा में ढूंढो, मिलेगा।
५ पूर्व की ओर गया है, जल्दी ढूंढने से मिलेगा
६ उत्तर में ही मिलेगा।
७ पूर्वोत्तर कोण में गया है, मिलना कठिन है।
८ दक्षिण में गया है, मिलेगा।
९ पश्चिम में गया है, खर्च से मिलेगा।

**मेरा यह वर्ष कैसा है ? (३३)**

१ यह वर्ष शुभ रहेगा।
२ वर्ष कष्टप्रद है।
३ वर्ष मध्यम है।
४ वर्ष अधिक कठिनाइयों वाला है।
५ वर्ष शुभ लाभप्रद है।
६ वर्ष साधारण है।
७ वर्ष शुभ है।
८ वर्ष हानिकर है, ग्रहशान्ति करो।
९ इस वर्ष भाग्यवृद्धि होगी।

**कुश्ती लड़ने का फल (३४)**

१ प्रभु का ध्यान कर जीतेगा।
२ सावधान, शत्रु प्रबल है।
३ मत लड़, गड़बड़ मचेगी।
४ लड़ाई-झगड़े का भय है।
५ कुश्ती कर जीतेगा।
६ मत घबड़ा, जीतेगा।
७ जीतने में शत्रु विघ्न करेंगे।
८ तेरे हारने का योग है।
९ विजय होगी।

**वह प्राणी जीवित है या नहीं ? (३५)**

१ जीवित नहीं।
२ वह जीवित है।
३ जीवित नहीं है।
४ जीवन में सन्देह है।
५ जीवित है।
६ जीवित नहीं।
७ जीवित है।
८ जीवित नहीं।
९ जीवित है।

**यह व्यक्ति विश्वास-योग्य है कि नहीं (३६)**

१ विश्वास-योग्य है।
२ कुछ विश्वास-योग्य कम है ?
३ विश्वास योग्य नहीं।
४ ईमानदार है।
५ भरोसा कर सकते हैं।
६ भरोसा मत करो।
७ विश्वास-पात्र है।
८ विश्वास-योग्य नहीं है।
९ विश्वास-पात्र है।

**इस काम में लाभ है कि नहीं ? (३७)**

१ इस काम से सुख-लाभ होगा।
२ इस काम में दुःख हानि होगी।
३ इस काम में हानि-लाभ समान।
४ इस काम में हानि दुःख होगा।
५ इसमें लाभ सुख है।
६ लाभ सुख मध्यम।
७ सुख लाभ होगा।
८ सावधान, हानि दुःख होगा।
९ सुख लाभ होगा।

**मुझे यहां लाभ होगा या अन्य स्थान पर (३८)**

१ अन्य स्थान पर जाओ, लाभ होगा।
२ इसी स्थान पर लाभ होगा, धैर्य करो।
३ अन्य स्थान पर जाना लाभप्रद है।
४ अन्य स्थान पर लाभ रहेगा।
५ यहीं ठहरो, कुछ दिन बाद लाभ होने लगेगा
६ यहीं पर ठहरो, दूसरी जगह भी कष्ट हो
७ यह स्थान मत छोड़ो, देर से लाभ है।
८ दूसरी जगह जाना ठीक है।
९ यहीं परिश्रम करो, ग्रहशान्ति से लाभ होगा

**यह खबर झूठी है या सच्ची? (३९)**

१ यह खबर ठीक सच्ची है :
२ यह बात झूठी है।
३ बात सच्ची है।
४ बात झूठी है।
५ बात सत्य है।
६ सत्य है।
७ कुछ कुछ सत्य है।
८ निराधार झूठी है।
९ सच्ची है।

**मेरा आज का दिन अच्छा है या बुरा? (४०)**

१ आज का दिन अच्छा है।
२ आज सावधान रहें।
३ अच्छा दिन है।
४ खराब है।
५ अच्छा दिन है।
६ अशुभ चिन्ताप्रद है।
७ शुभ दिन है।
८ बहुत ज्यादा खराब है।
९ मध्यम है।

**इसे कोई रोग है या ग्रह-दोष या कोई और पीड़ा ? (४१)**

१ कर्मजन्य शारीरिक कष्ट है।
२ रोग से ही पीड़ित है।
३
४ प्रेतपीड़ा है शान्ति करावें।
५ शत्रुकृत टोना आदि असर है।
६ ग्रहपीड़ा है, शान्ति करावें।
७ शत्रु ने कुछ कराया है, रामरक्षा पढ़ें।
८ रोग कष्टसाध्य है, शिवार्चन करें।
९ कर्मजन्य फल से विवश है।

**क्या नलकूपादि लगाना ठीक है ? (४२)**

१ शीघ्र जल मिलेगा।
२ खण्डित जल मिलेगा।
३ सुन्दर जल मिलेगा।
४ जल नहीं मिलेगा।
५ अमृत जल मिलेगा।
६ जल मिलेगा।
७ मिश्रित कम जल मिलेगा।
८ अभी जल नहीं मिलेगा।
९ जल कम वा क्षार मिलेगा।

**इस व्यक्ति से मेरा कार्य सिद्ध होगा कि नहीं (४३)**

१ इस व्यक्ति के द्वारा सफलता होगी।
२ इसके द्वारा कार्य सिद्ध नहीं होगा।
३ कार्यसिद्धि में सहायता मिलेगी।
४ इससे काम सिद्ध न होगा।
५ इसके द्वारा कार्य सिद्ध हो जाएगा।
६ यह दिल से काम नहीं करेगा।
७ बड़ी खुशामद से सिद्ध होगा।
८ इससे कुछ आशा न करो।
९ मिलो, कार्य बनेगा।

**मुझे इस काम में सफलता मिलेगी कि नहीं? (४४)**

१ सफलता की कम आशा है।
२ बड़े परिश्रम से सफलता होगी।।।
३ सफलता मिलेगी।
४ सफल होना मुश्किल है।
५ सफल हो जाओगे, डटे रहो।
६ सफलता देर में मिलेगी।
७ किसी की सहायता से सफलता मिलेगी।
८ सफलता की आशा नहीं।
९ निराशा के बाद सफलता मिलेगी।

**मकान बनाने में हानि-लाभ (१५)**

१ मकान बनाओ सुख मिलेगा।
२. अधिक दिनों में पूरा होगा।
३ इस कार्य में लाभ नहीं, मत करो।
४ द्रव्य का खर्च विशेष होगा।
५ इस कार्य में शत्रु उपद्रव करेगा।
६ मकान निर्बल खराब बनेगा।
७ इस मकान से लाभ होगा।
८ इस मकान पर सदा झगड़े रहेंगे।
९ पृथ्वी का भाग पृथ्वी में रहेगा।

**इच्छा पूरी होगी, कि नहीं ? (१६)**

१ इच्छा पूर्ण होगी।
२ इच्छा पूण होगी।
३ इच्छा पूर्ण होने में विघ्न।
४ निष्फलता है।
५ देर से होगी।
६. इच्छा पूर्ति में विघ्न।
७ इच्छा पूर्ण होगी।
८ इच्छा पूर्ण न होगी।
९ किसी की सहायता से पूर्ण होगी।

**दुकान करूं या नहीं (१७)**

१ दुकान करने से लाभ अच्छा है।
२ दुकान करने से लाभ नहीं।
३ दुकान करो, लाभ बहुत होगा।
४ दुकान से लाभ है, परन्तु खर्च बहुत होगा।
५ दुकान मत करो, हानि है।
६ लाभ-हानि समान है, न करो।
७ लाभ अच्छा होगा, दुकान करो।
८ दुकान में लाभ न होगा।
९ दुकान में लाभ अच्छा होगा।

**खेती करूं या नहीं फल (१८)**

१ खेती में लाभ रहेगा।
२ वर्षा थोड़ी होने का डर है।
३ खेती को कीड़े का भय है।
४ मनोकामना सिद्ध होगी।
५ जितनी मेहनत उतना लाभ।
६ खेती करो पर सावधानी से।
७ खेती में ओले का भय है।
८ वायु के कारण कुछ हानि होगी।
९ खेती में हानि रहेगी, मत करो।

**रोगी का प्रश्न फल (१९)**

१ यह रोग अधिक दिन तक रहेगा।
२ ग्रहदशा खराब है, शांति करो।
३ यह रोग ईश्वर प्रकोप का फल है।
४ चिन्ता न करो आराम होगा।
५ रोगी की आबोहवा बदली करो।
६ रोगी को पथ्य से रखो।
७ चिन्ता न करो, कुछ दिन भारी हैं।
८ आराम हो जायेगा, पर खर्च अधिक है।
९ होनहार में किसी का वश नहीं चलता।

**संतान भाग्य में क्या है ? फल (२०)**

१ संतान आपके भाग्य में नहीं।
२ प्रेतशांति से होगी।
३ संतान होगी कमजोर।
४ अपने इष्टदेव की पूजा से।
५ नेमव्रत से होगी।
६ गया या पिहोए विधि से।
७ होकर नष्ट होने का भय है।
८ संतान की आशा छोड़ो।
९ सप्ताह श्रवण से होगी।

**धर्म दीक्षा-फल (२१)**

१ धर्म में प्रीति थोड़ी हो।
२ धर्म में अधिक प्रीति हो।
३ धर्म करते रोग हो।
४ धर्म में यश बढ़े।
५ धर्म से आकुलता हो।
६ धर्म से नाम स्थिर रहे।
७ धर्म करते मृत्यु हो।
८ धर्म से वृत्ति उखड़े।
९ धर्म-दीक्षा से शांति मिले।

**अनाज खरीद फल (२२)**

१ अनाज में भारी लाभ होगा।
२ नफा टोटा समान रहेगा।
३ घाटा रहेगा।
४ अन्न के खराब होने का भय है।
५ साझी व्यापार न करें।
६ देर से बिकेगा।
७ अनाज में सवाये होंगे।
७ बेचना ठीक है, लेना मत।
९ प्रश्न फल अशुभ है।

**पुत्र गोद लेने का फल (२३)**

१ गोद लेने से नाम रहेगा।
२ यह लड़का वफादार नहीं।
३ लड़का खर्च करायेगा।
४ लड़का अच्छा नहीं है।
५ अच्छी निभेगी।
६ सावधानी से गोद लेना।
७ बे-मुहब्बत निकलेगा।
८ घर में अनबन रहेगी।
९ सुखदाई नहीं है।

**तबादले का प्रश्न—(२४)**

१ तबादला होगा।
२ कुछ रुकावट के साथ होगा।
३ तबादले में विघ्न आवे।
४ तबादला अभी नहीं।
५ तबादला होगा।
६ तबादले में देर है।
७ तबादला जरूर होवे।
८ अभी ठहरो।
९ देरी से होगा।

**कर्ज लेने देने का परिणाम क्या है ? (२५)**

१ यहां से कर्ज लेना देना अच्छा है।
२ जैसा प्रेम अब है आगे नहीं रहे।
३ लेने देने का नतीजा खराब रहेगा।
४ अन्त में मुश्किल होगी।
५ दिया सो खोया, लिया सो कमाया।
६ इस जगह हानि-लाभ सम हैं।
७ लेने देने में कोई हरज नहीं।
८ अन्त समय अदालत में जाना होगा।
९ नफा नुकसान बराबर रहेगा।

**गर्भ में क्या है ? फल (२६)**

१ इस गर्भ की सुआशा नहीं।
२ पुत्री का जन्म होगा।
३ शुभ लक्षण वाला पुत्र है।
४ लड़की होगी पर आयु कम।
५ गर्भ अधूरा रहे या बच्चा मरे।
६ पुत्र का जन्म होगा।
७ दीर्घायु पुत्र होगा।
८ कन्या जन्मेगी।
९ जोड़े बालक होंगे।

**विवाह शादी का फल (२७)**

१ विवाह देरी से होगा।
२ विवाह होगा पर स्त्री अच्छी नहीं।
३ विवाह न होगा।
४ विवाह जरूर होगा।
५ विवाह में रुकावटें होंगी।
६ किसी की खुशामद करो।
७ खर्च करो, काम बनेगा।
८ थोड़ा विलम्ब से होगा।
९ स्त्री गुण वाली मिलेगी।

**रोजगार प्रश्न फल (२८)**

१ रोजगार जल्दी ही अच्छा होगा।
२ विशेष परिश्रम करने से रोजगार होगा।
३ किसी प्रकार की ठेकेदारी करो।
४ जल मिट्टी, कोयला से लाभ होगा।
५ अब इस व्यापार में हानि होगी।
६ दुश्मन नुकसान करेंगे, सावधान।
७ रोजगार ठीक होने में देर है।
८ खोटे ग्रह की दशा में अभी चुप रहो।
९ जो विचारा है, वह पूर्ण नहीं होगा।

**चोरी गई का फल (२९)**

१ वस्तु शीघ्र मिलेगी।
२ खर्च करने पर माल मिलेगा।
३ पता पूरा लगे पर माल न मिलेगा।
४ चोर पक्का है, माल न मिलेगा।
५ किसी की मदद से माल मिलेगा।
६ चोर ने तेरी वस्तु और को दे दी।
७ माल आधा नष्ट हो गया।
८ माल नहीं मिलेगा आशा छोड़ो।
९ चोर छोटी आयु का है माल मिलेगा।

**गुप्त चिन्ता का फल (३०)**

१ मन की इच्छा पूर्ण होगी।
२ काम बनने में कुछ देर है।
३ काम का नतीजा खराब होगा।
४ किसी का भरोसा न करो।
५ चिन्ता न करो काम बनेगा।
६ मन की मन ही में रहेगी।
७ तेरा दुष्ट से वाह पड़ा है।
८ देरी से काम बनेगा।
९ चिन्ता सच्ची है किसी की मदद लो।

## सुगम प्रश्न विचार

जब कभी आपको किसी भी प्रश्न के पूछने की इच्छा हो तब श्रद्धापूर्वक 'ॐ श्री कीर्ति भवान्यै नमः' इस मन्त्र को श्रद्धापूर्वक सात बार पढ़कर नीचे दिये गये चारों यन्त्रों पर क्रमशः अंगुली रक्खें। फिर यन्त्रों के उन चारों अङ्कों को, जिन पर अंगुली रक्खी गई हो, जोड़कर ९ से भाग दें। शेष बचे हुए अंक के सम्मुख अपनी अभीष्ट प्रश्नवाली उत्तरावली में (अर्थात् यदि मुकदमे का प्रश्न हो तो "मुकदमा का फल" वाली उत्तरावली में, नौकरी का प्रश्न हो तो "नौकरी का फल" वाली उत्तरावली में....इत्यादि) अपना उत्तर देख। उदाहरण लीजिये—आपका प्रश्न मुकदमा के विषय में है कि जीत होगी या नहीं? आपने चारों यन्त्रों में क्रमशः ४, ३, ७, एवं ९ पर अंगुली रक्खी, जिनका योग २३ हुआ। २३ को ९ से भाग देने पर ५ शेष बचा। अब आप अपना उत्तर "मुकदमे का फल" शीर्षक वाली उत्तरावली में ५ संख्या के सम्मुख देखिये। उत्तर है— "विशेष खर्च करके जीत होगी"। यहाँ पर यह स्मरण रहे कि यदि शेष ० बचे तो उसे ९ समझे।

नोट—प्रश्न एक ही वार करना चाहिए बार-बार दिल्लगी से प्रश्न करने पर फल नहीं मिलेगा

### अंगुल रखने के लिये चार यन्त्र

यन्त्र सम्मुख

| | | |
|---|---|---|
| ४ | ३ | ८ |
| ९ | ५ | १ |
| २ | ७ | ६ |

यन्त्र ऊर्ध्वमुख

| | | |
|---|---|---|
| ६ | १ | ८ |
| ७ | ५ | ३ |
| २ | ९ | ४ |

यन्त्र अधोमुख

| | | |
|---|---|---|
| ४ | ९ | २ |
| ३ | ५ | ७ |
| ८ | १ | ६ |

यन्त्र विमुख

| | | |
|---|---|---|
| ८ | ३ | ४ |
| १ | ५ | ९ |
| ६ | ७ | २ |

### मंत्र सिद्ध करने का फल (१०)

१ इस साधना में उपद्रव होगा।
२ मन निश्चित चंचल होगा।
३ यह साधना शुभ नहीं।
४ साधना गुरुकृपा से पूर्ण होगी।
५ आरम्भ करने पर कष्ट होगा।
६ साधना सफल नहीं होगी।
७ देरी बाद सिद्धि होगी।
८ परिणाम अच्छा नहीं होगा।
९ इस सिद्धि को खेल मत समझो।

### क्रियाणा लेने का फल (११)

१ क्रियाणा लेने में अच्छा लाभ है।
२ क्रियाणा लेने में लाभ थोड़ा है।
३ क्रियाणा लेने में हानि है।
४ क्रियाणा लेने में हानि है, न लो।
५ क्रियाणा मत लो नुकसान है
६ क्रियाणा लेने में लाभ है।
७ क्रियाणा महंगा होगा।
८ लाभ न होगा, मत लो।
९ क्रियाणा लेने में लाभ होगा

### बाग लगाने का फल (१२)

१ बाग लगाने से अच्छा लाभ है
२ बाग देर से फल देगा।
३ बाग लगाने में लाभ नहीं।
४ बाग अधिक रुपया खा जावेगा।
५ जंगली जन्तु बाग को नष्ट करेंगे।
६ बाग सुरक्षित नहीं रहेगा।
७ बाग लाभप्रद होगा।
८ बाग लगाना कलह का मूल होगा।
९ मनोरथ सफल होगा।

## उत्तरावली

### मित्र मिलाप फल (१)

१ मित्र शीघ्र ही मिलेगा।
२ मित्र विश्वासघाती है।
३ मित्र कुछ विलम्ब से मिले।
४ मित्र धोखा देगा।
५ मित्र बड़ा सज्जन प्रेमी है।
६ मित्र कष्टभय युक्त है।
७ मित्र अच्छा है शीघ्र मिलेगा।
८ मित्र मतलबी है।
९ मित्र दूसरे से मिलावट रखता है।

### पशु लेने का फल (४)

१ पशु से पूरा लाभ होगा।
२ पशु से हानि लाभ सम।
३ पशु मत खरीदो भला नहीं।
४ तेरा विचार ठीक नहीं है।
५ फायदा रहेगा तो सही।
६ आज कल पशु लेना देना बुरा है।
७ पशु संग्रह मत करो पछताओगे।
८ तेरा विचार विलम्ब से फलेगा।
९ लेना देना ठीक नहीं हानि लाभ सम

### विद्या परीक्षा का फल (७)

१ अभी उत्तीर्ण होना दूर है।
२ विद्या से कुछ लाभ नहीं।
३ मनोकामना पूरी होवेगी।
४ विद्या सामान्य सफलता देवेगी।
५ विद्या ही परम लाभदायी होगी।
६ उत्तीर्ण होने में कष्ट होगा।
७ अच्छे दरजे में पास होवेगा।
८ विद्या से विशेष लाभ न हो।
९ विद्या लाभकारी न होगी।

### मुकद्दमे का फल (२)

१ मुकद्दमा देर से होगा।
२ मुकद्दमे में जीत होगी।
३ हाकिम ठीक न्याय नहीं करेगा।
४ कुछ कुछ जीत होगी।
५ विशेष खर्च करके जीत होगी
६ कष्ट अधिक होगा।
७ तुम्हारी हार होगी।
८ सुलह हो जावेगी।
९ पंचायत मिलकर फैसला करेगी।

### लाभालाभ का फल (५)

१ इस माल से लाभ उत्तम होगा।
२ इस माल से लाभ कुछ न होगा।
३ यह काम घाटे का है।
४ चोरी या नुकसान का भय है।
५ साझी या व्यापारी दगा करेगा।
६ माल से सवाया लाभ होगा।
७ माल कुछ देर से लाभ देगा।
८ खरीदो मत, पड़ा है तो बेचो।
९ माल में गहरा नफा मिलेगा।

### परदेशी प्रश्न फल (८)

१ परदेशी शीघ्र ही आवेगा।
२ बीमारी से लाचार है।
३ मार्ग में चला आ रहा है।
४ दूर देशान्तरों में फिरता है।
५ रास्ते से [illegible] है।
६ अभी मन में लौटने का नहीं है।
७ वह परदेश में ही प्रसन्न है।
८ खर्चे में तंग है कैसे आवे।
९ परदेशी पराधीन हो गया।

### यात्रा का फल (३)

१ गमन मत करो, लाभ नहीं।
२ देशाटन में हानि लाभ बराबर है।
३ भूल कर भी मत जाओ, हानि होगी।
४ शुभ दिन में जाओ लाभ होगा।
५ देशाटन में कोई चमत्कार है।
६ शकुनविचारके गमनकरो लाभ होगा
७ यात्रा पीड़ाकारक होगी।
८ यात्रा में आराम मिलेगा।
९ यात्रा सफल हो पर खर्च विशेष होगा

### नौकरी का फल (६)

१ नौकरी जरूर मिलेगी।
२ देर से मिलेगी, धीरज धरो।
३ काम नहीं बनेगा, सचेत रहो।
४ खर्च करने से कार्य बनेगा।
५ यहां कुछ नहीं और फिकर करो।
६ शत्रु रुकावट करेंगे यह ध्यान दो।
७ किसी की सहायता से काम बनेगा
८ इस विचार में अनेक विघ्न होंगे।
९ काम सिद्ध न होगा।

### शत्रुनाश प्रश्न फल (९)

१ शत्रु दुष्ट है दमन न होगा।
२ शत्रु से तुम्हारी जीत होगी।
३ शत्रु द्वारा विशेष हानि होवे।
४ मित्र की सहायता से जय हो।
५ शत्रु निर्बल हो दया करो मत।
६ विश्वास न करो उससे भय है।
७ राज्य की सहायता से जय मिले।
८ सुलह हो जावेगी।
९ शत्रु के कारण धननाश होगा।

### शासक के दर्शन का फल (१३)

१. विचार छोड़ दो, कुछ लाभ नहीं।
२. राजा के दर्शन में हानि है।
३. राजा के दर्शन से मनोरथ पूर्ण होगा।
४. राजा का दर्शन विलम्ब में फल देगा।
५. लाभ हुआ चाहता है, वैरी रोकता है।
६. राजा के दर्शन में कोई लाभ नहीं है।
७. राजा आदर करे जगत् में नाम हो।
८. इस झगड़े में मत पड़ो पश्चात्ताप होगा।
९. राजा का दर्शन अफल होगा।

### बन्ध-मोक्ष फल (१४)

१ खर्च करने से सत्य छूटेगा।
२ नहीं छूटेगा, कितनी ही कोशिश करो।
३ जल्दी छूटेगा देर नहीं होगी।
४ रुपया खर्च करने से छूटेगा।
५ धन खर्च करने से छूटेगा।
६ देर से छूटेगा, सत्य मानो।
७ सिफारिश से छूटेगा।
८ जल्दी छूट जायगा।
९ अभी नहीं छूटेगा।

(दिन में कल्पना की हुई वस्तु को देखना), षष्ठ भाविक (न देखी न सुनी उससे विलक्षण) सप्तम दोषज (वात, पित्त, कफ के दोष से)। पूर्वोक्त सात प्रकारों में से "दृष्ट, श्रुत, अनुभूत प्रार्थित, कल्पित" ये पांच प्रकार के स्वप्न प्रायः निष्फल होते हैं। छठे भाविक स्वप्न का फल उत्तम मिलता है। सप्तम दोषज का फल रोगी के उत्तम मध्यम देखने में आता है। इतना विशेष है, कि—बहुत बड़ा तथा बहुत छोटा स्वप्न निष्फल होता है। सुज्ञजन देखकर पुनः स्नानादि से शुद्ध हो देव या गुरु आदि के शुभ स्थान में जाकर किसी पूर्ण दैवज्ञ के सामने फल, पुष्प, दक्षिणा रखे, स्वस्थ चित्त से स्वप्न का वर्णन करे, शुभाशुभ तथा सामान्य फल का विचार करावे।

**शुभस्वप्न**—राजा, हाथी, गौ, बैल, विप्र, देवता, अनेक बालक वृद्ध, गुरु, श्वेत वस्त्र वाली स्त्री, रत्न, इनका दर्शन तथा आशीर्वाद मिलना, महल, पर्वत, सिंह, अश्व इन पर चढ़ना व दर्शन करना, रक्त से स्नान, रथ शय्यादि का ज्वलन, स्व-शिर का छेदन, अपना मरण, देव ध्वनि श्रवण, रक्त पीत पुष्प दर्शन, दर्पण प्राप्ति, दही चावल भोजन, जुआ, रण विवाद में अपनी जय, इन्द्र धनुष का देखना, मठा, कपास इन दो वस्तुओं को छोड़कर अन्य सर्व श्वेत वस्तु, स्वप्न में देखना धनश्वर्य की प्राप्ति तथा कष्ट की निवृत्ति करता है। यदि कोई क्लर्क या मुन्शी यह स्वप्न देखे कि उसने दफ्तर के रजिस्टरों वा बहियों में गल्तियां की हैं तो उसे उसके मालिक से अच्छा काम करने की शाबाश या तरक्की मिलेगी

यदि स्वप्न में फल पुष्प सहित वृक्ष पर अथवा श्वेत वृषभ पर चढ़कर जाग जाय अथवा दक्षिण हाथ में श्वेत सर्प काट जाय तो निश्चय शीघ्र विशेष धन मिले। स्वप्न में बिच्छु, या सर्प के जल में पैर काटने से रक्त निकल आवे तो विपत्ति दूर होकर सुख हो। श्वेत वस्त्र वाली स्त्री का स्नान करना, हाथों में हथकड़ी, पैरों में जंजीर का बन्धन पड़ना, नर या नारी के हाथ से जूती व खड़ाऊं, छत्र, तीक्ष्ण तलवार का मिलना, टट्टी में सर्प का दीखना, अपने पर व भुजा के मांस को खाना, अगर कपूर पान का मिलना, ऐसे स्वप्न दीख तो लक्ष्मी की प्राप्ति व सुख मिले। मणि आदि पात्रों में भोजन करना, अपने शिर के मांस को खाना राज्य लाभ करता है। गौ का ताजा दूध उसी वक्त पीना, सूर्यमण्डल का दीखना, अपना मरना दीखे तो रोगी पुरुष का रोगनाश और नीरोग पुरुष को लाभ होता है। बगुला, मुर्गी, कुब्ज का दीखना चतुर स्त्री प्राप्ति का सूचक है। स्वप्न में रक्त व मद्य का पीना, विप्र को उत्तम विद्या लाभ, क्षत्रियादि को धन प्राप्ति करता है। मांस, चरबी का खाना, विष्ठा अपने अंग में लगाना, श्वेत चन्दन, श्वेत वस्त्र पुष्प से सुसज्जित अपनी देह व अन्य पुरुष की देह देखना, लाभ करता है। हरी सब्जी व सुन्दर अन्न कोई घर पर दे जाय तो भी लाभ हो। नदी समुद्र में तरना, तालाब में तर कर पार जाना, सूर्योदय का देखना कष्टनिवृत्ति करता है। ऊंचे मन्दिर पर चढ़कर आग लगी देखना या तारों का देखना भाग्योदय करता है। राजा, गौ, ब्राह्मण को प्रसन्न देखना, पर्वत, वृक्ष, बगीचे, हरे सुन्दर फल संयुक्त देखना बिगड़े काम सिद्ध होंगे, ऐसा जानना। घर में किसी की मृत्यु पर सब रो रहे हों तो लक्ष्मी और सुख मिले। बेड़ी पर चढ़कर पार होने से परदेश गमन हो। अगर कोई दुकानदार स्वप्न में देखे कि ग्राहक उसके बिल चुकाए बिना भाग गया है तो उसको समझ लेना चाहिये कि हमको रुपया कहीं से शीघ्र मिलेगा और नये ग्राहक भी बनेंगे, यदि किसी की बहन स्वप्न देखे कि उसके भाई पर भारी विपत्ति पड़ी है और उसकी जान खतरे में है तो यदि वह कुमारी है तो उसका किसी बड़े आदमी के साथ विवाह हो जाएगा और यदि वह विवाहित है तो उसके घर में सब प्रकार से सुख शान्ति रहेगी। शुभ स्वप्न के बाद सोने से स्वप्न निष्फल हो जाता है अतः सोवे नहीं।

**अशुभ स्वप्न**—लाल वस्त्र पहिनना, सूर्य चन्द्र का निस्तेज दीखना, तारों का चढ़ना, अपने घर में हंस हंस के किसी स्त्री को मंगल गाते देखना, नीम पलास के वृक्ष पर चढ़ना, रुई, कपास, तेल, लोहा, मिलना, इससे संकट व मृत्यु हों। शरीर में तेल मलना या किसी के द्वारा तेल से स्नान का होना मृत्यु व भारी कष्ट को सूचित करता है। शिर के सारे बालों का या मुख के दांतों का गिरना, द्रव्य या पुत्र का नाश करता है। मरे मनुष्य का अपने स्थान में भोजन करना व किसी वस्तु को मांगकर ले जाना द्रव्य-हानि व कष्ट करता है। तैलपक्व गुलगुले तथा तांबे के पैसे मिलना रोग संकट सूचक है। अपनी स्त्री की कमीज को मरी स्त्री ले जावे तो पुत्र-कष्ट या मृत्यु हो। हाथ, नाक का काटना, कीच (पंक) में फंसना, ऊंट, गधे, भस पर चढ़कर तैल मलकर दक्षिण दिशा को जाना और विवाह-गीत मंगल सुनना, अपने घर को किसी के द्वारा गिराते हुए देखना, काले तथा रक्तवस्त्र वाली स्त्री का आलिंगन करना, बंदर सर्प पर चढ़ना, श्राद्ध आदि पितृकार्यों का करना, भूत प्रेत चांडालों के साथ मिलना, अथवा भूतादि द्वारा पकड़ा जाकर दक्षिण दिशा में जाना इत्यादि स्वप्न मृत्यु-कारक होते हैं। नदी में डूबना अथवा नदी के प्रवाह में बह जाना, बिना ऋतु के वर्षा देखना बाघ, रीछ, गीदड़, बिलाव, भैंस, सर्प, मक्खी का दर्शन, पर्वत शिखा का तथा बड़ी महल-ध्वजा का गिरते देखना अशुभकष्ट व चिन्ताकारक है। गौ, हस्ती, देव, विप्र इनके सिवा सब काले रंग की वस्तु देखना अशुभ व चिन्ताकारक है। अगर "विधवा स्त्री" यह स्वप्न देखे, कि उससे शादी करने का किसी ने सवाल किया है तो उस पर कोई सख्त बीमारी आवे या मृत्यु होवे। कुत्ता शरीर पर कूदकर दांत से मांस काटे तो शत्रु गुप्तभाव से अनिष्ट करेगा। यदि स्वप्न में कोई कुत्ता प्रेम से आपके साथ खेलता दिखाई दे तो लाभ हो। यदि अपने को कैद में देखे तो दुःख से छूटे। बकरी को चरती हुए देखे तो शुभ दिन नजदीक समझे। तूफान देखे तो दुःख के अन्त की सूचना समझें। घर में आग लगी देखे तो जीवन में कोई विशेष-परिवर्तन हो। स्वप्न में बिडाल (बिल्ला) दिखाई दे तो किसी से ठगा जाय। दीपक बहुत टिमटिमाता दिखाई दे तो नीरोग व्यक्ति के लिए रोग की सूचना तथा रोगी व्यक्ति के लिए मृत्यु की सूचना देता है। मुंडित केश नर, भिक्षुक तथा सूखी नदी आदि का दिखाई देना भी रोग कष्ट एवं मृत्यु सूचक है।

## स्वप्न का फल कब मिलेगा

रात्रि के प्रथम प्रहर का एक वर्ष में, द्वितीय का ८ मास में, तृतीय का ३ मास में तथा रात्रि के चतुर्थ प्रहर का एक मास में, अरुणोदय का १० दिन में तथा सूर्योदय से कुछ पहले का स्वप्न तत्काल ही फल देता है।

## अशुभ स्वप्न के दोष की शान्ति

दुष्ट स्वप्न के दोष को दूर करने के निमित्त मृत्युञ्जय का जप, होम, यथाशक्ति स्वर्ण तथा गोदान, अश्वत्थ-पूजन, विष्णुसहस्रनाम, गजेन्द्रमोक्ष व चण्डीपाठ, ब्राह्मणभोजनादि करवाना चाहिए। अशुभ स्वप्नों को देखकर फिर तत्काल सो जाना भी दुःस्वप्न के अनिष्ट फल को दूर करता है।

**भूम्युपवेशन मुहूर्त**—पांचवें महीने में पृथ्वी वराह का पूजन करके भौम के पूर्वबल में तीनों उत्तरा, रो. मृ. ज्ये. अनु. अश्वि ह. पुष्य. अभि. इन नक्षत्रों में, ४।९।१४।३० इन तिथियों को छोड़कर स्थिरलग्न में शुभदिन में बालक के करधनी का द्विसूत्र बांध कर पृथ्वी पर बैठावें।

**भूम्युपवेशन के लिए मन्त्र**—"रक्षैनं वसुधे देवि सदा सर्वगतं शुभे। आयुः प्रमाणं सकलं निक्षिपस्व हरिप्रिये! इति॥" इसी समय बालक के सामने पुस्तक, कलम, वस्त्र, शस्त्र, स्वर्ण, चांदी, तुला आदि वस्तु रखे, जिसको बालक ग्रहण करे, उससे उसकी आजीविका होती है।

**अन्नप्राशन का मुहूर्त**—जन्ममास से ६, ८, १० या १२वें मास में पुत्र का और ५, ७, ९ या ११वें में कन्या का भद्रादि-दोष रहित १, ३, ५, ७, १०, १३, १५ तिथियों में सोम, बुध, गुरु और शुक्रवार को म. रे. चि. अनु. ह. अश्वि. पु. अभि. स्वा. पुन. श्र. ध. श. तीनों उत्तरा, रोहिणी नक्षत्रों में, जन्मराशि या जन्मलग्न से आठवें लग्न या नवांशक तथा मेष वृश्चिक और मीन लग्न को छोड़ कर ऐसे लग्न में कि १, ३, ४, ५, ७, ९, १० स्थानों में शुभग्रह हों या शुभग्रह की दृष्टि हो, ३, ६, ११ स्थानों में पापग्रह हों दशम स्थान पापग्रह-रहित हो, १, ६, ८ स्थान में चन्द्रमा न हो तो शुभ होता है। किसी किसी के मत से जन्म-नक्षत्र अनु. शत-तारका और स्वाती अशुभ हैं।

**कर्णवेध का मुहूर्त**—चैत्र पौष देवशयन (आषाढ़ शुक्ल ११ से कार्तिक शुक्ल ११ तक) जन्ममास, जन्मनक्षत्र ४, ९, १४ तिथियां, जन्मतारा क्षयतिथि और समवर्षों को छोड़कर जन्म से १२वें दिन या १६वें दिन, ६वें ७वें, ८वें मास या विषम वर्षों में सोम, बुध, गुरु, शुक्रवार को, श्र. ध. पुन. मृ. रे. चि. अनु. ह. अश्वि. पु. अभि. नक्षत्रों में जब लग्न से अष्टम स्थान शुद्ध हो, १, ४, ५, ७, ९, १० स्थानों में शुभ ग्रह हों, ३, ६, ११ स्थानों में पाप ग्रह हों तुला, वृष, धनु, या मीन लग्न में बृहस्पति हो तो कर्णछेदन श्रेष्ठ है। इस संस्कार के समयपर करने से मनुष्य के हानियां (आन्त्रवृद्धि) जैसे भयानक रोग की जड़ ही कट जाती है।

**कन्या का नासिका छेदन का मुहूर्त**—कर्णवेधोक्त नक्षत्रों में तथा उत्तरा ३, शत. स्वा. में शुभ तिथ्यादिक शुक्लपक्ष में दिनके प्रथमप्रहर के समय नासिका-वेध शुभ है।

**मुण्डन मुहूर्त**—गर्भाधानकाल से या जन्मकाल से विषम अर्थात् ३ रे ५वें, ७वें वर्ष में (मनु जी के मत में प्रथम वर्ष में भी) चैत्र को छोड़कर उत्तरायण सूर्य में चन्द्र, बुध, गुरु और शुक्रवार, लग्न तथा नवांशक में, जन्मराशि या जन्मलग्न से अष्टम लग्न को छोड़ २, ३, ५, ७, १०, ११, १३ तिथियों में संक्रांति के दिन को छोड़ कर जब लग्न से आठवां स्थान शुद्ध (ग्रह रहित) हो, ३, ६, ११ स्थानों में पापग्रह हों, ज्ये. मृ., रे. चि. स्वा. पुन. श्र. ध. शत. ह. अश्वि. पुष्य और अभिजित नक्षत्रों में शुभ है। लड़के की माता को पांचमास का गर्भ हो तो मुण्डन निषिद्ध है, परन्तु ५ वर्ष में अधिक अवस्था के बालक के लिए निषेध नहीं है। जेठे लड़के का मुण्डन ज्येष्ठ मास में नहीं करना चाहिए।

**मुण्डन कर्म में विशेष**—स्व-कुल शिष्टाचारानुसार पूर्वोक्त नक्षत्र तिथ्यादि शुभ समय में अपने अपने इष्टदेव के स्थानों में मुण्डन तथा कर्णवेध का होना देखा जाता है, सो "यथाकुलधर्मं वः" इस स्मृति के स्मरण से ठीक ही है।

**क्षौर बनवाने का मुहूर्त**—मुण्डन के लिए जो तिथियां और नक्षत्र शुभ बतलाए गये हैं, वे ही हजामत बनवाने के लिए शुभ हैं। वर्जित काल शनि, रवि, भौमवार, हजामत के नौवें दिन, संध्याकाल, ४, ८, ९, १४, १५, ३० तिथियां, संक्रान्ति का दिन, रात्रि में बिना आसन, संग्राम में, यात्रा करने के दिन, स्नान करके, शरीर में उबटन लगवाकर या भोज के पीछे हजामत बनवाना अशुभ है।

**विशेष फल**—यज्ञ विवाह, मृतक कर्म में, कारागार से छूटने पर, ब्राह्मण और राजा की आज्ञा से किसी भी समय हजामत बनवाई जा सकती है। किसी आचार्य का मत है कि जो लोग राजकार्य से नियुक्त हैं वे रूपजीवी जैसे नट, भांड आदि किसी दिन हजामत बनवा सकते हैं। वर्णभेद से क्षौर का वार—ब्राह्मण रविवार को, क्षत्रिय सोमवार को, वैश्य और शूद्र शनिवार को क्षौरोक्त तिथ्यादि में हजामत बनवा सकते हैं।

**अक्षरारम्भ का मुहूर्त**—जन्म से ५वें या ७वें वर्ष में उत्तरायण सूर्य में गणेश, विष्णु सरस्वती और लक्ष्मी का पूजन करके सोम, बुध, गुरु और शुक्रवार को ह., अश्वि., पुष्य, अभि. श्र. स्वा. रे. पुन. आर्द्रा. चित्रा, अनुराधा नक्षत्रों के बुरे योगों और भद्रा को छोड़ कर २, ३, ५, ६, १०, ११, १२ तिथियों में (शुक्लपक्ष उत्तम) अक्षरारम्भ शुभ होता है। लग्न में मेष, कर्क, तुला, और मकर राशियां नहीं होनी चाहिएं।

**विद्यारम्भ का मुहूर्त**—उत्तरायण में (कुम्भ का सूर्य छोड़कर) रवि, बुध, गुरु और शुक्रवार को २, ३, ५, ६, १०, ११, १२ तिथियों में म., आर्द्रा, पुन., हस्त, चि., स्वा., श्र. ध. शत., अश्विनी, मू., तीनों उत्तरा, रो, पुष्य, आश्ले., अनु., रेवती नक्षत्रों में, जब लग्न से १, ४, ५, ७, ९, १० स्थान में शुभ ग्रह हों तो विद्यारम्भ शुभ है।

**फारसी अंग्रेजी विद्यारम्भ का मुहूर्त**—सूर्य, भौम, शनिवार हो, ४।९।१४ तिथि हों, ज्ये. आश्ले. म. तीनों पूर्वा. भ. कृ. वि. आर्द्रा उ. षा. शत. नक्षत्र शुभ हैं।

**सीने पिरोने (सूचि कर्म) का मुहूर्त**—अश्वि. पु. चि. अनु. ध. ये नक्षत्र, सूर्य, बुध, चन्द्र, बृ. शु. ये वार, १।२।३।५।६।७।८।१०।११।१३।१५ ये तिथियां शुभ हैं।

**यज्ञोपवीत संस्कार का मुहूर्त**—यज्ञ और उपवीत इन दो शब्दों से यज्ञोपवीत बना है। देवताओं की पूजा, संगति (सम्मेलन या कान्फ्रेंस) और जिसमें दान हो, उसे यज्ञ कहते हैं। उपवीत का अर्थ है पिरो देने वाला अर्थात् देवपूजा, सम्मेलन और दान के साथ पुरुष को मिला देने वाला संस्कृत (तन्तु-धागा-विशेष) यह यज्ञोपवीत का अर्थ हुआ। बालक की गुरु, चन्द्र शुद्धि देखकर जन्म से या गर्भ से (गर्भाज्जनेर्वा इति पारस्करमन्वादीनां मते विकल्पः) ब्राह्मण आठवें वर्ष, क्षत्रिय ११वें, वैश्य १२वें, इन वर्षों में यदि न किया जाए तो ब्राह्मण १६ तक, क्षत्रिय २२ तक और वैश्य २४ वर्ष तक संस्कार कर सकते हैं। उसके बाद सावित्री पतित व्रात्य संज्ञा वाले होते हैं। माघादि पांच मासों में देवशयनी से पूर्व ह. अश्वि. पुष्य. अभि. ३उत्तरा, रो., आश्ले., स्वा., श्र., ध., मू., मृ., रे., चि., अनु., तीनों पूर्वा, आर्द्रा वेध रहित इन नक्षत्रों में (क्षत्रिय वैश्यों के लिए पुनर्वसु भी ग्राह्य हैं) सू. चं. बु, (बुधास्त हो तो बुधवार त्याज्य) शु. गुरुवार को; शुक्ल २।३।१०।११।१२ तथा कृष्ण २।३।५ तिथियों में शुभ है। किन्तु सोपपदा तिथी जैसे आषाढ़ शुक्ल १०, ज्येष्ठ शुक्ल २, पौष शुक्ल ११, माघशुक्ल १२ को और संक्रांति दिन को तथा रोग बाण को छोड़कर मध्यान्ह से पहले शुभ है। शु. गु. चं. और लग्नेश, ६।८ वे स्थान में, चं. शु. १२वें स्थान में, और १।५।८वें में पापग्रह अशुभ है। शुभग्रह ६।८।१२ स्थानों के सिवाय अन्य स्थानों में, पापग्रह ३।६।११ स्थानों में, वृष या कर्क का सम्पूर्ण चन्द्रमा; लग्न में हो तो शुभ होता है। गुरु शुक्र के बाल्य, वृद्धत्व, अस्त के समय को छोड़कर उपनयन शुभ है। यदि गोचराष्टक वर्ग से बालक से उपनयन संस्कार के लिए समय शुद्धि न मिले। अथवा सिंह, मकर किंवा अशुभ स्थान में गुरु हो तो सौर चैत्र में उपनयन संस्कार किया जा सकता है ऐसी शास्त्र की आज्ञा है।

## योनि-नाड्यादि-ज्ञान चक्र

[illegible] व्यापार (साझेदारी) में परस्पर अशुभ षडष्टक तथा गण-दोष नहीं होना चाहिए।

| नक्षत्र | योनि | महावैर योनि | नाड़ी | गण | मुख | नेत्र | संज्ञा | स्वरूप | कितने तारा साथ में | पंच शलाका में विद्ध | सप्त शलाका में विद्ध |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| अ. | अश्व | महिष | आदि | देव | तिर्यङ् | मंद | क्षिप्रलघु | अश्वमुख | ३ | पू.फा. | पू.फा. |
| भ. | गज | सिंह | मध्य | मनुष्य | अधो. | मध्य | उग्रक्रूर | योनि | ३ | अनु. | म. |
| कृ. | मेष | वानर | अन्त्य | राक्षस | अधो. | सुलो. | मिश्रसाधा. | क्षुर | ६ | वि. | श्र. |
| रो. | सर्प | नकुल | अन्त्य | मनुष्य | ऊर्ध्व. | अंध | ध्रुवस्थिर | शकट | ५ | अभि. | अभि. |
| मृ. | सर्प | नकुल | मध्य | देव | तिर्यङ् | मंद | मृदुमैत्र | मृगमुख | ३ | उषा. | उषा. |
| आ. | श्वान | मृग | आदि | मनुष्य | ऊर्ध्व. | मध्य | तीक्ष्णदारुण | मणि | १ | पूषा | पूषा. |
| पुन. | मार्जार | मूषक | आदि | देव | तिर्यङ् | सुलो. | चरचल | गृह | ४ | मू. | मू. |
| पुष्य | मेष | वानर | मध्य | देव | ऊर्ध्व. | अंध | क्षिप्रलघु | बाण | ३ | ज्ये. | ज्ये |
| आश्ले. | मार्जार | मूषक | अन्त्य | राक्षस | अधो. | मंद | तीक्ष्णदारुण | चक्र | ५ | ध. | अनु. |
| म. | मूषक | मार्जार | अन्त्य | राक्षस | अधो. | मध्य | उग्रक्रूर | गृह | ५ | श्र. | भ. |
| पू.फा. | मूषक | मार्जार | मध्य | मनुष्य | अधो. | सुलो. | उग्रक्रूर | मंचक | २ | अश्वि | अश्वि. |
| उ.फा. | गौ | व्याघ्र | आदि | मनुष्य | ऊर्ध्व. | अंध | ध्रुवस्थिर | शय्या | २ | रे. | रे. |
| ह. | महिष | अश्व | आदि | देव | तिर्यङ् | मंद | क्षिप्रलघु | कर | ५ | उभा | उभा |
| चि. | व्याघ्र | गौ | मध्य | राक्षस | तिर्यङ् | मध्य | मृदुमैत्र | मुक्ता | १ | पूभा | पूभा |
| स्वा. | महिष | अश्व | अन्त्य | देव | तिर्यङ् | सुलो. | चरचल | मूंगा | १ | श. | श. |
| वि. | व्याघ्र | गौ | अन्त्य | राक्षस | अधो. | अंध | मृदुमैत्र | तोरण | ४ | कृ. | ध. |
| अनु. | मृग | श्वान | मध्य | देव | तिर्यङ् | मंद | मिश्रसाधा. | बलिनिभ | ४ | भ. | आश्ले. |
| ज्ये. | मृग | श्वान | आदि | राक्षस | तिर्यङ् | मध्य | तीक्ष्णदारुण | कुंडल | ३ | पुष्य | पु. |
| मू. | श्वान | मृग | आदि | राक्षस | अधो. | सुलो. | तीक्ष्णदारुण | सिंहपुच्छ | ११ | पुन | पुन. |
| पू. षा. | वानर | मेष | मध्य | मनुष्य | ऊर्ध्व. | अंध | उग्रक्रूर | गजदन्त | २ | आ | आ. |
| उ. षा. | नकुल | सर्प | अन्त्य | मनुष्य | ऊर्ध्व. | मंद | ध्रुवस्थिर | मंचक | २ | मृ. | मृ. |
| अभि. | नकुल | सर्प | ० | ० | ० | मध्य | क्षिप्रलघु | त्रिकोण | ३ | रो. | रो. |
| श्र. | वानर | मेष | अन्त्य | देव | ऊर्ध्व. | सुलो. | चरचल | वामन | ३ | म. | कृ. |
| ध. | सिंह | गज | मध्य | राक्षस | ऊर्ध्व. | अंध | चरचल | मर्दल | ४ | आश्ले | वि. |
| श. | अश्व | महिष | आदि | राक्षस | ऊर्ध्व. | मंद | चरचल | वर्तुल | १०० | स्वा. | स्वा. |
| पू. भा. | सिंह | गज | आदि | मनुष्य | अधो. | मध्य | उग्रक्रूर | मंचक | २ | चित्रा. | चित्रा. |
| उ. भा. | गौ | व्याघ्र | मध्य | मनुष्य | ऊर्ध्व. | सुलो. | ध्रुवस्थिर | यमलाभ | २ | ह. | ह. |
| रे. | गज | सिंह | अन्त्य | देव | तिर्यङ् | अंध | मृदुमैत्र | मृदंग | ३२ | उफा. | उफा. |

### नामाक्षरों के वर्ग देखने का कोष्ठक।

स्वकीय वर्ग से पंचम वर्ग वैरी और चतुर्थ मित्र समझना चाहिए।

| अ इ उ ए | क ख ग घ ङ | च छ ज झ ञ | ट ठ ड ढ ण | त थ द ध न | प फ ब भ म | य र ल व | श ष स ह |
|---|---|---|---|---|---|---|---|
| गरुड़ | मार्जार | सिंह | श्वान | सर्प | मूषक | मृग | मेढा |

### वर्ण ज्ञान चक्र

| वर्ण→ | ब्राह्मण | क्षत्रिय | वैश्य | शूद्र |
|---|---|---|---|---|
| राशि→ | १२।४।८ | १।५।९ | २।६।१० | ३।७।११ |

### मेलापक सारिणी देखने की रीति

मुहूर्त शास्त्रोक्त गुण दोषों के अनुसार आगे वर-कन्या मेलापक सारिणी एकत्र की हुई दी जाती है। देखने वाले को वर-कन्या के नक्षत्र और चरणमात्र के जानने की आवश्यकता है। कन्या के नक्षत्र पड़े और वर के खड़े स्तम्भ में मिलेंगे। जब नक्षत्र और चरण दोनों के मिलें तो देखिये कि खड़े और पड़े स्तम्भ किस कोष्ठक पर जाकर मिलते हैं। जिस कोष्ठक में मिले उस में गुणों की संख्या दी हुई है। बस उतने ही गुण मिलते हैं। गुणों वाली संख्या के नीचे उसी स्थान में प्रायः कोई संख्या या चिन्ह भी है। उसका विवरण यह है, कि—नाड़ी दोष की जगह (३), गण महादोष की जगह (१), भकूट महादोष षडष्टक में (६), नवपञ्च में (५), द्विर्द्वादश मे (४), और योनिवैर में (२), जहां कन्या का नक्षत्र वर के नक्षत्र से पहले है वहां शून्य (०) रखा है। जहां थोड़ा दोष समझा गया, वहां ऋण का (—) और जहां अधिक समझा गया वहां धन का चिन्ह (+) दिया गया है। गुणों की संख्या के नीचे कोई अंक व चिह्न नहीं है। वहां निर्दोष समझना चाहिए। जैसे वर का जन्म शतभिषा नक्षत्र के चतुर्थ चरण में और कन्या का जन्म आर्द्रा के दूसरे चरण में हुआ हो तो इन नक्षत्रों के पड़े और खड़े स्तम्भ जहां मिलते हैं वहां ऊपर १२ और नीचे १३५ लिखा है, जिससे यह समझना चाहिए कि ३६ गुण में केवल १२ मिलते हैं और गण महादोष, नाड़ीदोष और भकूट का नवम पञ्चम दोष हैं इसलिए सम्बन्ध अशुभ है। यदि भकूट दोष न हो तो २० गुण मिलने पर मध्य और इसमें अधिक मिले तो श्रेष्ठ है। परन्तु दुष्ट भकूट में २५ गुण तक मध्यम और उसके ऊपर श्रेष्ठ समझना चाहिए। शुभ भकूट में १६ गुण से कम हों और दुष्ट भकूट में २० गुण से कम हों तो विवाह के लिए विचार नहीं करना चाहिए। क्योंकि अशुभ है।

**नाड़ी-दोष-परिहार**—यदि वर कन्या की राशि एक हो और जन्म नक्षत्र भिन्न हो, अथवा दोनों का जन्मनक्षत्र एक हो राशि भिन्न हो तो नाड़ीदोष एवं गणदोष नहीं होता। यदि दोनों का नक्षत्र एक हो, परन्तु चरणभेद हो तो भी नाड़ीदोष नहीं होता। **आवश्यके दोष शान्ति**—द्विर्द्वादश दोष होने पर ताम्र-सुवर्ण, वर्णादि दोष में अन्न वस्त्र, सुवर्ण, नव पंचम में कांसी चांदी, अशुभ षडष्टक में गोमिथुन अथवा गाय अन्न वस्त्र सुवर्णादि का दान करने पर पाणिग्रहण करें। "गावोऽन्नं वस्त्रं हेम सर्वं दोषापहारकम्।—(मुहू:)। महादोष एकनाड़ी हो तो अत्यावश्यकता में तात्पर्य महामृत्युंजय का जप तथा कम से कम ११ रत्ती स्वर्ण की नाड़ी एवं गोदान करने पर ही पाणिग्रहण करें अन्यथा नहीं।

**अपवाद**—न वर्णवर्गो न गणो न योनिर्द्विर्द्वादशे नैव षडष्टके वा। तारा विरुद्धे नव पञ्चमे वा राशीशमैत्री शुभदा विवाहे॥ राशीशयोः सुहृद्भावे मित्रत्वे वांशनाथयोः। गणादि दौष्ट्येऽप्युद्वाहः पुत्रपौत्रप्रवर्धनः॥

**मिलान के बिना ही विवाह**—जो कन्या स्वयं वर का वरण करे, अथवा जहां वर-कन्या को परस्पर देखने से ही वर-कन्या के मन एवं नेत्रों को सन्तोषानुभूति हो, अथवा पुनर्भू एवं क्रीता—स्त्री के साथ सम्बन्ध स्थापित करने के लिए गुण-ग्रह मैत्र्यादि विचार शास्त्र विहित नहीं है।

**भू-भेलापक-विचार**—वर की कुण्डली में जन्मलग्न, चन्द्रमा से यदि १।४।७।८।१२ इन स्थानों में मंगल पड़ा हो तो कन्या का नाशक जानना, यदि कन्या के जन्मलग्न अथवा चन्द्रमा से १।४।७।८।१२ स्थानों में मंगल हो तो वर का नाशक होता है।

**अपवाद**—वर की कुण्डली में यदि पूर्वोक्त स्थानों में मंगल हो और कन्या की जन्म-कुण्डली में उन्हीं स्थानों में मंगल पड़ा हो तो उसका दोष नहीं होता। यदि एक की कुण्डली में मंगल हो दूसरे की कुण्डली में उन स्थानों में से किसी स्थान में शनि पड़ जाय तो भी मंगल का दोष दूर हो जाता है और जितने ग्रह कन्या की कुण्डली में अशुभ होकर पड़े हों उतने या उनसे ज्यादा वर की कुण्डली में अशुभ ग्रह पड़े हों तो शुभ जानें। इसी प्रकार कन्या के जन्मलग्न में ७।८ स्थान तथा वर का २।७ स्थान अवश्य विचार लेना चाहिए और दोनों का पंचम भाव विशेषता से देखना चाहिए। कन्या के लग्नेश तथा शुक्र आदि शुभ ग्रहों के शुभ स्थान में होने तथा शुभ ग्रहों की उन पर दृष्टि होने से सौभाग्य योग का विचार अत्यावश्यक है। अथवा—वैधव्ययोग वाली कन्या को शालिग्राम या कुम्भ से यथाविधि विवाह करके दीर्घायु वाले वर के साथ विवाह करे।

**विवाहार्थ वर के गुण**—कुल, शीलस्वभाव, अवस्था, शरीर का रूप, विद्या, धन, सनाथता ये सात गुण जिस वर में उत्तम मिलें उसको कन्या देनी चाहिए।

**वर के दोष**—दूरदेश वाला, द्वीपान्तरवासी, अत्यन्त समीपस्थ, जाति से पतित, आचारहीन नास्तिक, आजीविका से रहित अत्यन्त गरीब, अत्यन्त धनाढ्य, मूर्ख, शूर, मोक्ष की चाह वाला, संसार से विरक्त, वृद्ध, कन्या से छोटा ऐसे २ दोषों से युक्त वर कन्या नहीं देनी चाहिए।

**विवाहार्थ कन्या के दोष**—अत्यन्त चौड़े मस्तक वाली, कुबड़ी, लज्जाहीन, झूठ बोलने वाली, रोगग्रस्त, अंगहीन, अतिस्थूल अथवा अतिदुर्बल लम्बी व पतली झगड़ालू अन्धी तथा बहिरी (बोली) ऐसे ८ किसी भी दोषवाली कन्या को सुखार्थी वर्जित करे।

**गोत्र में विवाह निषेध**—समान गोत्रप्रवर में विवाह से उत्पन्न सन्तान चाण्डाल होती है तथा वर-वधू जाति से च्युत हो जाते हैं तुल्यसपिण्ड मातृगोत्र या तुल्य पितृगोत्र का सम्बन्ध भाई-बहन का सा होता है।

**वाग्दान**—(कुड़माई सगाई) से पहले नीचे लिखी बातों का विचार कर लेना जरूरी है—सपिण्डता, ऋषिगोत्रशुद्धि, शील, सामुद्रिक तथा ज्योतिष-शास्त्र में कहे हुए दोषा दिका मेलापक सारिणी से विचार लेना, और कुण्डली मिलान के समय निम्नलिखित पांच महादोष भी यत्नपूर्वक वर्जित करने चाहिए—(१) दारिद्र्य, (२) मृत्यु, (३) वैधव्य, (४) व्यभिचार (५) सन्तान का अभाव।

**वर-वरण मुहूर्त**—उ. ३, रो. कृ. पूर्वा ३, रिक्ता-अमावस्या को छोड़कर शुभ तिथि तथा शुभवार में चन्द्रबल देखकर शुभलग्न में पुरोहित अथवा कन्या का भ्राता वर के घर पर उत्तर या पश्चिमाभिमुख बैठकर पूर्वाभिमुख बैठे वर के मस्तक पर केशर चन्दनादि से तिलक लगाये। तदनन्तर वस्त्र यज्ञोपवीत तथा यथोचित द्रव्य से वर को संस्कृत करे और वर के मुख में एक छुहारा या मीठा, (गुड़, बताशा) देकर यह मन्त्र पढ़े "तस्मिन् कालेऽग्नि सान्निध्ये स्नातः स्नाते ह्यरोगिणे। अव्यंगेऽपतितेऽक्लीबे पिता तुभ्यं प्रदास्यति॥" यदि भ्राता से भिन्न पुरोहितादि वाग्दान करे तो "पिता तुभ्यं प्रदास्यति" के स्थान में "दाता तुभ्यं प्रदास्यति" कहे।

**कन्या-वरण मुहूर्त**—उ. षा., स्वा., ध., पूर्वा. ३, अनु., ध., कृ. विवाहोक्त नक्षत्रों में शुभ समय देखकर वस्त्रालंकार फलपुष्पों से कन्यावरण (सगाई) करना चाहिए।

**विवाह काल-निर्णय**—२० वर्ष पहले पुरुष का और ८ वर्ष से पहले तथा रजोदर्शन के पीछे कन्या का विवाह करने में दोष लगता है। अतः रजोदर्शन पूर्व (कुचों के प्रादुर्भाव से रजोदर्शन का अनुमान कर) ८ वर्ष से लेकर १६ वर्ष तक सर्वसम्मत श्रीपतिनिबन्धोक्त वर्षों में गुरुचन्द्र शुद्धि देखकर विवाह कर देवें। तथा "मासत्रया-दूर्ध्वमयुग्म वर्षे युग्मे तु मासत्रयमेव यावत्। विवाहशुद्धि प्रवदन्ति सन्तो वात्स्यादयो गर्गवराहमुख्याः॥ द्विरागमन रजोधर्म होने पर करना योग्य है। यदि किसी योग्य वर के अन्वेषण में पिता के लगे रहने से देर हो जाने पर कन्या रजस्वला होने लगे तो माता पितादि को कोई विशेष दोष नहीं लगता। वात्स्यः—रजस्वलायाः कन्यायाः गुरु-शुद्धि न चिन्तयेत्। वशिष्ठः-तस्यास्तारेन्दुलग्नानां शुद्धौ पाणिग्रहोमतः॥ विवाह लग्न के समय कन्या ऋतुमती हो तो—स्नापयित्वा तु तां कन्यामर्चयित्वा यथाविधिः। युञ्जानामाहुति हुत्वा ततः कर्माणि योजयेत्।

आजकल वर से कितनी कम उमर कन्या की हो—विवाह के समय पति की उमर को दो से भाग देवें जो आवे उसमें ६ जोड़ने से जो वर्ष आवे वह विवाह के समय पत्नी की उमर होनी चाहिए। यथा वर की उमर यदि ३० वर्ष की हो तो वधू की उमर २१ वर्ष की होनी चाहिए, यह सुखी विवाह का फार्मूला है।

**विवाह के पहले कन्या का नाम बदलना**—यदि कन्या और वर के नाम परस्पर मिलान में शुभ न हो तो आवश्यकता से कन्या का नाम बदला जा सकता है, वर का नहीं कन्या का नाम रखने के लिए मेलापक सारिणी में वर के नक्षत्र के नीचे जहां दोषाक का अभाव हो या दोष थोड़ा समझ कर ऋण (—) का चिह्न लिखा हो उसी स्थान में ऊपर गुण संख्या भी १८ से अधिक मिले उसी के बाईं ओर जो नक्षत्र लिखा हो उसी अक्षर के अनुसार निर्दोष शुद्ध नाम रख लेना चाहिए। बहुत से विद्वान् कन्या सम्बन्ध के समय "वरस्य पञ्चमे कन्या कन्याया नवमे वर" बोलते हुए नाम बदल लेते हैं। ऐसे नाम बदलना व्यर्थ है अतः पहिले सारिणी आदि देखें।

**प्रयोग चक्रम्**

सूर्य के नक्षत्र से प्रयोग प्रारम्भ नक्षत्र तक गणना करें।

| स्थान | नक्षत्र | फलानि |
|---|---|---|
| शीर्षे | ३ | कार्यसिद्धि: |
| मुखे | ३ | सुमन्त्रसिद्धि: |
| कण्ठे | ३ | मृत्युदायक: |
| हस्ते | ४ | शत्रुभीति: |
| हृदि | ४ | इष्टाप्ति: |
| उदरे | ३ | धनहानि: |
| कटौ | ३ | साधनार्थ: |
| चरणे | ४ | साधनाढित: |

**मंत्र-दीक्षा मुहूर्त**—अधिकमास रहित वै. श्रा. आश्वि. का. मार्ग. मा. फा. इन मासों में, शुक्लपक्ष की २।३।५।७।[illegible] तिथियों में तथा कृष्णपक्ष की [illegible] तिथियों में, [illegible] में वृष मि. सिंह. क. तु. ध. मी. लग्न हो, लग्न में [illegible] में शुभग्रह हों, ३।६।११ में पापग्रह हों तब मन्त्रदीक्षा लेना उत्तम है। **विशेष**—सत्तीर्थ पर सूर्यचन्द्रग्रहण के [illegible] तथा श्रावणीपर्व में मन्त्रदीक्षा लेते समय मास तथा पञ्चाङ्गशुद्धि का विचार नहीं करना चाहिए।

**अनुष्ठानारम्भ मुहूर्त**—चै. श्रा. आश्वि. का. मार्ग. मा. फा. मासों की २।६।७।१०।१३।१५ तिथियों में अथवा या तिथि-वंश्य देवस्य तस्यां वा) रो. मृ. पुन. पु. उ. ३, ह. स्वा. वि. अनु. ज्ये. श्र. ध. श. रे. (स्वदेशादि नक्षत्रे वा) चन्द्रतारा अनुकूल होने पर गुरु शुक्र के उदय में शुभ लग्न से १२वां स्थान शुद्ध होने पर (विष्णुमन्त्रे स्थिरे, शिवस्य चरे, दुर्गायाः द्विस्वभावे लग्ने) प्रारम्भ करना श्रेष्ठ है।

लग्न-गण्डान्त—कर्क सिंह वृश्चिक धनु मीन और मेष के अन्त एवं आदि की आधी घड़ी लग्न-गण्डान्त होता है। यह भी जन्म में भयप्रद होता है।

अथ विवाह मासः—(विवाहवृन्दे)-मीनार्केऽन्य बिना प्रोक्तयुतराधमुत्तमम्। ज्येष्ठो उर्जो द्यनुधन्वान्ये मध्यमाः स्युः करग्रहे॥ अर्थात् पाणिग्रहणं न केचित् केचित् वदन्तीत्यपरो विशेषः। उत्पातराशवार एह प्रमाणं देशे यथा अत्र तथैव तत्र॥१॥केवलेन यदि गौरीकृतं माघमासेषु च पाणिपीडनम्। तेन चोत्तमपरं स्याहुत उदिकल्प इति मन्यते यथा॥२॥

अथ जन्म-मासादिषु निषेधः—सबसे बड़े (जेठे) लड़के अथवा सबसे बड़ी लड़की (जेठी) के जन्ममास(अर्थात् जन्मतिथि से ३० दिन), जन्मनक्षत्र अथवा जन्म तिथि में विवाह करना शुभ नहीं है। द्वितीयादि गर्भोत्पन्न को दोष नहीं। आद्यावश्यके परिहारः—जातं दिनं दूषयते वसिष्ठः हन्त्यैव गर्गस्त्रिदिनं तथात्रिः। तज्जन्मपक्षं किल भागुरिश्च यते विवाहे व्रतके क्षुरे च॥

यदि दो कार्यों की आवश्यकता हो तो—एक घर में दो शुभ काम करना निषिद्ध है परन्तु अति आवश्यकता में ६ दिन का अन्तर देकर दो घरों में अलग २ मण्डप बनाकर जो पुरोहित पहला कार्य करा चुका है, उसी से दूसरा कार्य न करावें, दूसरे आचार्य से करावें। इसी प्रकार जिस गृह में पहला कार्य हुआ हो तो दूसरे कार्य में दूसरे घर में मंडप गाड़ कर कार्य को करे।

अथ ज्येष्ठ विचार—ज्येष्ठ पुत्र व कन्या का ज्येष्ठ मास में विवाह करना अशुभ है। अत्यावश्यकता में कृत्तिका सूर्य को छोड़कर दानादिपूर्वक करें।

षट्मास के भीतर दो विवाह आदि का निर्णय—दो सगी बहिनों का विवाह एक साथ या छः मास के अन्दर करे तो निस्सन्देह ३ वर्ष के अन्दर अशुभ फल हो। पुत्र के विवाह के पीछे षट्मास तक कन्या का विवाह न करे और कन्या व पुत्र के पीछे छः मास तक यज्ञोपवीत न करे अर्थात् पहले करने और मंगल कार्य के पीछे अमंगल अर्थात् श्राद्धतिलतर्पण भी न करे और मुण्डन भी विवाह अनेक के पीछे न करे। वर्ष पलटने पर फिर भले ही शुभ कार्य करले। यहां छः मास का विचार नहीं है। यह ६ महीने का निषेध तीन पीढ़ी तक ही है।

विवाहादि शुभकार्यों में मरणाशौच—साहेचिट्ठी (कुंकुमपत्रिका) आने पर विवाह दिन निश्चय हो जाने पर किसी की मृत्यु हो जावे तो माता के मरण से ६ मास, पिता के मरण से १ साल, स्त्री के मरण से ३ मास, भाई व पुत्र के मरण से १॥ मास कुलवालों के मरण से २२॥ दिन तक कोई शुभ कार्य न करे। अति संकट में ३० दिन के बाद शान्ति करके अथवा विशेष शान्ति और गोदान करके अशौच के बाद करे।

विवाह के शुद्ध मुहूर्त पंचांग के अन्त में दिये गये हैं। उनमें से उत्तम मुहूर्त देखकर और उसी दिन वर की राशि में सूर्य चन्द्र देखिए और कन्या राशि से चन्द्र गुरु देखिए, बस इसी को त्रिबलशुद्धि कहते हैं। यह त्रिबलशुद्धि जिस उत्तम विवाहलग्न के दिन मिले वही विवाह-दिन उत्तम है। यदि रवि—गुरु पूज्य हो तो मध्यम है, यदि सूर्य नेष्ट हो तो विवाह नहीं बनेगा, ऐसा कहना। इसी प्रकार कुमार के उपनयन में भी त्रिबल (गु. सू. चं.) शुद्धि प्रथम देखें। "भव-चाप-कुलीरस्थो जीवोप्यशुभगोचरः। अतिशोभनतां दद्याद्विवाहोपनयनादिषु॥ बृहस्पतिः॥ अत्यावश्यकता में "हिरण्यौ द्वादशस्तुर्योऽष्टमस्त्रियुगार्चनात्। उच्चे उच्चांशके वाहाः चन्द्रादष्टमगो रविः। नीचे नीचांशके त्याज्यः अरिहा चाष्टिमोऽपि चेत्॥ (रणवीर ज्यो. नि.)

गुरुराशौ अनुकूलः रविः—धर्म-धी-धन-गतो दिवाकरस्तौलिराशि-वनितस्य शोभनः। आवश्यके पूज्यरवि-परिहारः—गार्ग्यां गुरोर्वत्स-वसिष्ठ गौतम-पराशराद्या शुभदो वदन्ति। द्वितीयकन्यावणतो दिवाकरस्त्रयोदशाहात्परतः शुभावहः। (मु०प्र०मा०)।

**विवाहार्थी त्रिबल-शोधनम्**

पूज्यगुरु:—१०।६।३।१ अ. मी. कर्क
श्रेष्ठगुरु:—९।५।११।२।७ राशि में
नेष्टगुरु:—४।८।१२ हो तो नेष्ट
श्रेष्ठरवि:—३।६।१०।११ गुरु भी
पूज्यरवि:—२।५।९ श्रेष्ठ है।
विशेष पूज्य रवि:—१।७
नेष्टरवि:—४।८।१२
नेष्टचन्द्र:—४।८
श्रेष्ठचन्द्र:—१।२।३।५।६।७।९।१०।११।१२

**कन्या-वरयोः संस्कारादि-साधन (जन्म)**

**दिन संख्या**

| राशि→ | १ | २ | ३ | ४ | ५ | ६ | ७ | ८ | ९ | १० | ११ | १२ |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| दिन सं.→ | ७ | १० | ५ | १० | ५ | ७ | ७ | ५ | ५ | ५ | ५ | ७ |

अथ विवाहे तिथि वार नक्षत्राणि

रो. मृ. उत्तरा ३, म. ह. स्वा. अनु. मू. रे. एतद्भेषु-रहितेषु शुभेऽह्नि अमाक्षय-रहित-तिथिषु कात्यायन-मते अश्वि. चि. श्र. धनिष्ठास्वपि शुभम्॥ विवाह में विशेष कर लग्न और नक्षत्र की प्रधानता है।

सभी कार्यों में लग्नशुद्धि—जन्म राशि से आठवीं, बारहवीं राशि न हो तथा लग्न से आठवें बारहवें कोई ग्रह न हो तो लग्न शुद्धि समझें।

अथ विवाहाङ्ग मङ्गलारम्भ मुहूर्त—वर कन्या की चन्द्रशुद्धि विचार कर विवाह दिन से पहिले ३।६।९ इन दिनों को छोड़कर विवाह के नक्षत्रों में चन्द्रशुद्धि वाली सौभाग्यवती स्त्री के प्रथमोद्योग से हल्दी हाथ, दलना, पसीना, कूटना, मंगल कलशादि स्थापन करना, घर लीपना, आंगन सफाई, मण्डप चढ़ाना, वस्त्र सिलाना, वेदी रचना चन्दोवा बांधना, गणेशादि पूजन और नान्दीश्राद्ध मंगल स्नानादि सर्वकार्य का आरम्भ करना शुद्ध होता है।

## विवाह-मुहूर्त में दस दोषों का विचार

विवाह के मुहूर्त में लत्ता, पात, युति, वेध, जामित्र, पञ्चबाण, एकार्गल, उपग्रह, क्रान्तिसाम्य और दग्धातिथि—इन दस दोषों का विचार करना आवश्यक है। इन सब का विचार करके इसवर्ष के विवाह मुहूर्त लग्न दिये हुये हैं। इन दसों दोषों में जो जिस मुहूर्त में है वे क्रमानुसार टेढ़ी रेखा से सूचित किये गये हैं। उक्त दसों दोषों का विचार इस प्रकार किया जाता है—

(१) लत्तादोष-ज्ञानाय चक्रम्

| सूर्य | पूर्णचन्द्र | भौम | बुध | गुरु | शुक्र | शनि | राहु | पक्षा |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| १२ दक्षिण धननाशः | २२ वाम भयम् | ३ दक्षिण मृत्युः | ७ वाम् भयम् | ६ दक्षिण बन्धुनाशः | ५ वाम कार्यहानिः | ८ दक्षिण कुलक्षयः | ९ वाम मरणं | लग्ननक्षत्र दिशा फलम् |

यथा—सूर्य अश्विनी नक्षत्र पर हो और विवाह उ. फा. का हो, सूर्यस्थित अश्विनी नक्षत्र से गिना तो, उ. फा. १२वां हुआ यह सूर्य की लत्तादोषयुक्त लाहा हुआ। इसी प्रकार अन्य ग्रहों की लत्ता भी जानें।

**लग्न-भंग दोषा**—व्यये शनि खेऽवनिजस्तृतीये भृगुस्तनौ चन्द्रखला न शस्ताः। लग्नेट् कविग्लौ च रिपौ मृतौ ग्लौ लग्नेट् शुभारांश्च मदे च सर्वे (अस्तेऽब्जगुरुसमौ)॥ वर्गोत्तमं विवाहाद्यां विवाहो न शुभप्रदः। वर्गोत्तमश्चेदन्त्यांशः पुत्रपौत्रादि वृद्धिदः॥ दम्पत्योरष्टमं लग्नं त्वष्टमो राशिरेव च। यदि लग्नगतः सोऽपि दम्पत्योर्निधनप्रदः॥ पञ्चन्धादिलग्नानां गौडमालवयोरेव त्यागः, बादरायणः—मासशून्याह्वयास्तारा राशयो बधिरादयः। गौडमालवयोस्त्याज्यास्त्वन्यदेशे न गर्हिताः।

**कर्तरी दोष**—लग्नस्य पृष्ठाग्रगयोश्च साध्वोः सा कर्तरी स्यादृजु-वक्रगत्योः। तावेव शीघ्रो यदि वक्रचारो न कर्तरी चेति पितामहोक्तिः॥ इयं कर्तरी चन्द्रस्यापि द्रष्टव्या" केषांञ्चित्लग्नदोषाणां परिहारः—पापो कर्तरीकारको रिपुगृहनीचास्तगो कर्तरी दोषो नैव सितेऽरिनीचगृहगे तत्षष्ठदोषोऽपि न। भौमेऽस्ते रिपुनीचगे नहि भवेद् भौमोऽष्टमो दोषकृन्नीचे नीच नवांशके शशिनि रिःफाष्टारिदोषोऽपि न॥

**दोषापवादा: ज्योतिर्निबन्धे**—दोषाश्च बहवः सन्ति गुणाः स्वल्पाः कलौ युगे। तथापि दोषा नश्यन्ति स्वापवादगणैः सह॥ अपवादान्तरम्—उक्तानुक्ताश्च ये दोषास्तान्निहन्ति बली गुरुः। केन्द्रसंस्थः सितो वापि पन्नगान्गारुडो यथा॥ मुहूर्तलग्न-षड्वर्गकुनवांश ग्रहोद्भवाः। ये दोषास्तान्निहन्त्येव यथैकादशगः शशी॥ अब्दायनर्तु मासोत्था पक्षतिथ्यर्क्ष सम्भवाः। ते सर्वे नाशमायान्ति केन्द्रसंस्थे शुभग्रहे॥ लग्नाधिपो यदा केन्द्रेलग्नादेकादशालये। सर्वग्रहकृतं रिष्टमेकोपि विलयं नयेत॥ बलवान् केन्द्रगः सौम्यो हन्ति दोषशतत्रयम्। धूनं विहाय दैत्येज्यः सहस्रं लक्षमङ्गिरा॥ स्मरण रहे, कि—पूर्वोक्त अपवाद-वाक्यों में सप्तम रहित केन्द्र (१।४।१०) ही ग्रहण करना।

**तारा शुद्धि**—अपने जन्मनक्षत्र से अभीप्सित दिन के नक्षत्र तक की संख्या गिन कर ९ से भाग दें। यदि २, ४, ६, ८ या ९ शेष बचे तो तारा शुद्धि समझें।

**विवाहे ग्रहाणां रेखाप्रद स्थानानि**

| र. | चं. | मं. | बु. | गु. | शु. | श. | रा. | केतु | ग्रहा. | मुहूर्त गणपती |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| ३<br>६<br>८<br>११ | २<br>३<br>११ | ३<br>६<br>११ | १<br>२<br>३<br>४<br>५<br>६<br>९<br>१०<br>११ | १<br>२<br>३<br>४<br>५<br>६<br>९<br>१०<br>११ | १<br>२<br>४<br>५<br>९<br>१०<br>११ | ३<br>६<br>८<br>११ | ३<br>६<br>८<br>११ | ३<br>६<br>८<br>११ | स्थानानि | लग्नं शुभं विवाहे स्याद्दश विंशो-पकाधिकम्। |
| ५॥ | ५ | १॥ | २ | ३ | २ | १॥ | १॥ | ॥ | | विंशोपका बलम् |

**अथ गोधूलि लग्न विचार**—यत्र चैकादशश्चन्द्रो द्वितीयो वा तृतीयकः। गोधूलिकः स विशेषः शेषाः धूलिमुखाः स्मृताः॥ लग्नशुद्धिर्यदा नास्ति कन्या यौवनशालिनी।। तदा वै सर्व वर्णानां लग्न गोधूलिकं शुभम्॥ लग्नं यदा नास्ति विशुद्धमन्यद् गोधूलिकं साधु सदा वदन्ति। लग्नं विशुद्धे सति पौर्वबुधो गोधूलिकं नैव फलं विधत्ते॥ मार्ग माघ, फाल्गुन में संध्या समय सूर्य गोलक समान दृष्टिगोचर होने पर, वै. ज्ये. में गौओं की धूलि से आकाश आच्छादित होने पर ज्येष्ठ आषाढ़ में सूर्य आधा अस्त होने पर, श्रा. भा. अश्वि. का. में सूर्य पूर्ण अस्त होने पर गोधूलि लग्न होता है।

**गोधूलिके त्याज्य दोष:**—कुलिकं क्रान्तिसाम्यञ्च लग्ने षष्ठेऽष्टमे शशी। तथा गोधूलिके त्याज्यः पञ्चदोषैस्तु दूषितः। "अस्तं याते गुरुदिवस सौरे सार्के" अर्थात् बृहस्पतिवार को सूर्य अस्त होने के पीछे (क्योंकि सूर्य अस्त से पहले वारवेला होगी) और शनिवार को सूर्य अस्त से पहले (क्योंकि सूर्य अस्त हो जाने से कुलिक मुहूर्त होगा) गोधूलि समझना।

**संकीर्ण वर्णसंकर चाण्डालादि जाति का विवाह मुहूर्त**—कृष्णपक्ष क्रूरवार निषिद्ध नक्षत्र योगों में संकीर्ण जाति वालों का विवाह धन, पुत्र, आयु, प्रीति लाभ देता है। ऐसा शौनकादि मुनि कहते हैं।

**पुनर्विवाहे (रोत) सूर्यभात् शुभाशुभज्ञानाय चक्रम्।**

| ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | ३ | नक्षत्र |
|---|---|---|---|---|---|---|---|---|---|
| मृत्यु | धन | मरण | मृत्यु | पुत्र | मृत्यु | दुर्भग | श्री | उन्नति | फल |

**अन्यच्च**—सूर्यभात् ४।११।१८।२५ संख्यक साभिजिद्भेषु पुनर्विवाहे मृत्युः। अत्र तिथि-मासवेध भृगु-गुर्वस्तादि दोषोऽपि नावलोकनीयः।

**वधू प्रवेश का मुहूर्त**—जब वधू विवाह होने पर पति के घर पहले आती है वह वधूप्रवेश कहा जाता है। विवाह से १६ दिन के भीतर सम दिनों में अथवा ५, ७, ९वें दिन, इनके उपरान्त एक मास तक विषम दिनों में, एक वर्ष के भीतर विषम मास में और एक वर्ष के उपरान्त ३रे, ५वे वर्ष में भी स्थिर लग्न में वधूप्रवेश शुभ है। ५ वर्ष के उपरान्त जब चाहे तब शुभ मुहूर्त में हो सकता। १६ दिन के भीतर पूर्वोक्त दिनों में तिथ्यादि पंचांगशुद्धि चन्द्रबल गुरुशुक्र के मूढत्व का भी विचार नहीं करना। व्यतिपाते क्षयतिथौ ग्रहणे वैधृतौ तथा। अमासंक्रान्ति-तिथ्यादौ प्राप्तकालेऽपि नाचरेत्॥ रे. अश्वि रो. मृ. श्र. ध. ह. चि. स्वा. म. मू. उत्तरा ३, पुष्य, अनु. इन नक्षत्रों में और चं. बु. वृ. शु. श. इन वारों में १। २। ३। ५। ६। ७। ८। १०। ११। १२। १३। १५ तिथियों में ५। ८। ११ लग्नों में चतुर्थाष्टम शुद्ध हो तो वधुप्रवेश शुभ है।

**वधू-प्रवेश-समय**:—वधूप्रवेशो न दिवा प्रशस्तः राजप्रवेशो न निशि प्रशस्तः।
दिवा च रात्रौ च गृहप्रवेशः सत्कीर्तिदः स्यात्त्रिविधः प्रवेशः।

**विवाहतः प्रथमे वर्षे वधू-निवास फलम्**—विवाह के बाद आषाढ़ मास में कन्या पति के घर रहे तो अपनी सास को, क्षयमास में अपने शरीर को, ज्येष्ठ में ज्येष्ठ को, पौष में श्वसुर को, अधिक मास में पति को नाश करती है। विवाह के बाद चैत्र मास में पिता के घर रहे तो पिता को अशुभ है, सास आदि के अभाव में उसमास का कोई दोष नहीं।

**द्विरागमन का मुहूर्त**—प्योके (पितृगृह) से दूसरी बार पति के घर आने को द्विरागमन कहते हैं। विवाह से एक वर्ष के भीतर अथवा तीसरे या पांचवें वर्ष वृश्चिक, कुम्भ, मेष के १४ में जब सूर्य और बृहस्पति शुद्ध हो तब सोम, बुध, गुरु, शुक्रवार को, २, ३, ६, ७ या १२ वीं राशि के लग्न में ह. अश्वि. पु. अभिजित्. तीनों उत्तरा. रो. स्वा. पुन. श्र. ध. श. मृ. मू. रे. चि. अनुराधा नक्षत्रों में शुभ है। शुक्र सामने या दाहिने हो तो अशुभ है।

